इच्छा रखती है, अतः एवकार के उपादान न करने से स्वपति मे भी सम्भोग की इच्छा रखनेवाली परकीया मे स्वकीया का लक्षण सक्रान्त हो जायगा। अतः एवकार का उपादान आवश्यक है। शृङ्गारमञ्जरीकार इसे भी युक्त नही मानते, क्योंकि अनुराग का अर्थ सम्भोग की इच्छा नही, फिर भी इच्छा को अनुराग मानते है, तो यह कहना कहाँ तक ठीक है कि परकीया स्वपति मे अनुराग करती है, उसका अनुराग या इच्छा तो उपपति के अनुराग की इच्छा है। परकीया का अपने पति के प्रति अनुराग हो यह बात ही नहीं बनती। हाँ, यह सम्भव है कि वह उपपति के अनुराग मे किसी प्रकार का विघ्न न हो, इसलिये अपने पति में अनुराग या इच्छा प्रकट करती है। इस युक्ति से भी यही सिद्ध होता है कि परकीया स्वपति मे अनुराग ही नही करती। लक्षण मे एवकार का प्रयोग इस प्रकार भी खण्डित हो जाता है। इस लक्षण मे दूसरा अनुपयुक्त शब्द है 'स्वामी'। शृङ्गारमञ्जरीकार का कथन है कि 'स्वामी' शब्द प्रभु सामान्यवाची है, स्वपतिपरक नही। इससे यह सिद्ध नही होता कि स्वकीया अपने पति मे अनुरक्त रहती है। पति वही होता है जो परिणय करता है, अतः वह 'परिणेता' भी है। रसमञ्जरीकार के इस लक्षण में एवकार को हटाकर और स्वामी शब्द के स्थान पर 'परिणेता' रखकर ही स्वीया का यह लक्षण होना चाहिए—स्वपरिणेतर्यनुरक्ता स्वीया। तात्पर्य यह कि जो अपने विवाहित पुरुष से अनुरक्त हो उसे स्वीया कहते हैं। यही स्वीया यदि यावज्जीवन अपने पति में आसक्त हो तो पतिव्रता की सज्ञा प्राप्त करती है।

**न च परिणीतायां परगामिन्यामव्याप्तिः, अत्र पतिव्रताया एव लक्ष्यत्वात्। तस्याश्च परगामित्वात् परकीयात्वमपि समायाति।**

उपर्युक्त स्वीया के लक्षण में दोष का परिहार करने के लिए रसमञ्जरीकार का कहना है कि वह स्त्री जो विवाहित होकर भी परपुरुष गमन करती है उसे स्वीया नहीं कह सकते। एवकार के निवेश से यही बताया गया है कि एकमात्र अपने पति से अनुराग करनेवाली ही स्वीया होती है; न कि परिणीता मात्र को स्वीया कहते है। यहाँ उसको स्वीया कहा गया है जो पतिव्रता अर्थात् अपने परिणेता पति में ही अनुराग करती है और जीवनपर्यन्त उस अनुराग में स्थिर रहती है। वह जो परिणीता होकर भी परपुरुष में अनुरक्त है उसे परकीया ही कह सकते है। परकीया वही नायिका नही होती जो अन्य पुरुष द्वारा परिणीत हो, बल्कि अपने पति को त्याग कर परपुरुषानुरागिणी मात्र को परकीया कहते हैं। इसी सिद्धान्त का भानुदत्त ने दृढ़ता के साथ समर्थन किया है।

स्वीया की चेष्टाएँ—

**अस्याश्चेष्टा—भर्तुः शुश्रूषा शीलसंरक्षणमार्जवं क्षमा चेति।**

स्वीया अपने पति की सेवा में दिनरात परायण रहती है। उसकी सेवावृत्ति में किसी प्रकार का स्वार्थ नही, वह पति-भक्ति को अपना धार्मिक कर्त्तव्य मानती है।

अपने शील या सदाचार का निरन्तर संरक्षण करती है। वह कोई ऐसा काम नहीं करती, जिससे उसके सदाचार मे कलक की सम्भावना हो। उसमे आर्जव अर्थात् मार्दवगुण होता है। वह क्षमा भी करती है।

**उदाहरण—**

**यथा—**

**गतागतकुतूहलं नयनयोरपाङ्गावधि**
**स्मितं कुलनतभ्रुवामधर एव विश्राम्यति।**
**वचः प्रियतमश्रुतेरतिथिरेव कोपक्रमः**
**कदाचिदपि चेत्तदा मनसि केवलं मज्जति ॥ ३ ॥**

कुलागनाओं के नेत्रों के आने-जाने का कुतूहल केवल अपाङ्गों तक ही सीमित रह जाता है, स्मित केवल अधर पर ही विश्राम कर लेता है, वाणी अपने प्रियतम के कानों की ही अतिथि बनकर रह जाती है और कोप या मान का आरम्भ अगर कभी हो गया तो केवल मन में ही विलीन हो जाता है।

ऊपर जो स्वीया की चेष्टाएँ बताई गई है उनका इस श्लोक में पूर्ण रूप से निर्वाह किया गया है। कुलाङ्गना के लिए नतभ्रू पद मे विशेष स्वारस्य निहित है। कुछ झुकी हुई भौहे नायिका मे लज्जा या शालीनता को व्यक्त करती है। वह अपने शील का सरक्षण—दृष्टि के सवरण, स्मित के अधर तक विश्राम एवं वाणी के प्रियतम के कानों तक ही नियमन—द्वारा करती है। वाणी को प्रियतम के कानों तक ही अतिथि करने का भाव यही है कि वह अपने प्रियतम से भी कभी-कभी बोला करती है। अतिथि का यह अर्थ नहीं कि वह निरन्तर उपस्थित रहे, बल्कि वह कभी कभी उपस्थित हो। यों तो वह कोप या मान कभी करती ही नही; अगर कभी प्रिय के प्रति उसके मन में कोपाङ्कुर उत्पन्न हुआ भी तो वह उसके मन में ही पूर्ण रूप से विलीन हो जाता है। इससे स्वीया में कवि ने आर्जव, क्षमा और गाम्भीर्य को व्यक्त किया। इसके अतिरिक्त पतिशुश्रूषा भी इस पद्य के प्रत्येक शब्द से अभिव्यजित हो रही है।

स्वीया के इस उदाहरण के ठीक इस चित्र को कविवर प्रसाद जी ने कामायनी मे इस प्रकार ले लिया है—

**'छूने में हिचक, देखने में**
**पलकें आँखों पर झुकती हैं।**
**कलरव-परिहास-भरी गूँजें**
**अधरों तक सहसा रुकती हैं!'**—लज्जा.

वयःक्रम के अनुसार स्वकीया नायिका के तीन भेद होते है।

**नायिकाभेद—**

**स्वीया तु त्रिविधा—मुग्धा, मध्या, प्रगल्भा चेति।**

स्वीया तीन प्रकार की होती है—मुग्धा, मध्या और प्रगल्भा।

मुग्धा—

**तत्राङ्कुरितयौवना मुग्धा।**

जिसके शरीर में यौवन का सचार हो रहा हो ऐसी नायिका को 'मुग्धा' कहते हैं।

मुग्धा का यौवन विकसित अवस्था मे नही होता, वह आरम्भ ही होता है। भानुदत्त ने 'अंकुरित' कहकर यौवन को एक लतिका के समान बताया है, जो बढ़ने से पूर्व अंकुर की अवस्था में उग आती है। ठीक वैसे ही यौवन भी नायिका के अङ्गो मे फूट कर जैसे उग आता है। दशरूपककार ने 'नववय·कामा' को मुग्धा कहा है। लेकिन अकुर के समान शरीर में यौवन के उद्‌भिन्न होने की नई दृष्टि मुग्धा की स्वरूपसिद्धि के पक्ष मे अपूर्व है। यौवन के अङ्कुरणकाल मे लज्जा का आविर्भाव स्वाभाविक है। प्रतापरुद्रीय-कार लज्जाविजितमन्मथा को मुग्धा कहते हैं। शृङ्गारमजरीकार भानुदत्त के उपर्युक्त लक्षण से सन्तुष्ट नही है, क्योंकि अङ्कुरित यौवन परकीया और सामान्या दोनों में होता है, फिर स्वकीया के लिए ही कहना कहा तक उचित है? और नायिका नायक-भेद के वर्णन में गुण को ही कारण माना गया है; वय·क्रम को नही। प्रतापरुद्रीयकार ने जो लज्जाविजितमन्मथा को मुग्धा माना है उसके विरोध में शृङ्गारमंजरीकार का कथन है कि मुग्धा के एक भेद अज्ञातयौवना में यह लक्षण व्याप्त नहीं होता। प्रताप-रुद्रीयकार के अनुसार मुग्धा अपनी लज्जा द्वारा काम पर विजय पा लेती है। एक के न्यून होने पर ही विजय और पराजय सम्भव है। मन्मथ पर लज्जा तभी विजय पा सकेगी जब इसमें प्रागल्भ्य का भी अंश होगा। यह तो किसी प्रकार सम्भव नहीं, क्योंकि प्रागल्भ्य के आते ही लज्जा अपना अस्तित्व ही खो बैठती है। अनुराग या मन्मथ पर विजय तो लज्जा के बिना भी गुरुजनों द्वारा शिक्षादान के अवसर पर मुग्धा के हृदय में सम्भव है। ऐसी स्थिति मे यह शंका की गई है कि जब नायिका लज्जा और अनुराग दोनों से रहित है तो वह अज्ञातयौवना मुग्धा नायिका की गणना में कैसे आ सकती है? नायिका के रूप में आने के लिए दोनों की आवश्यकता है। उत्तर यह है कि शीघ्र ही अनुराग की उत्पत्ति के स्थल उपस्थित हो जाने से इसमें नायिकात्व अक्षुण्ण माना जा सकता है। शृङ्गारमंजरीकार पुरुषविशेषानभिज्ञा नायिका को मुग्धा मानते है। अर्थात मुग्धा को इतनी बूझ नही होती कि पुरुष कैसा प्रमी है।

मुग्धा-भेद—

**सा च—अज्ञातयौवना ज्ञातयौवना च।**

जिस मुग्धा को यह भी मालूम न हो कि उसके अङ्ग-अङ्ग में यौवनागम हो गया उसे अज्ञातयौवना कहते हैं और जो यह जानती है कि उसका यौवन आ पहुँचा है उसे ज्ञातयौवना कहते हैं।

वयःसंधिकाल मे नायिका को यह न मालुम होना कि उसका यौवन आरम्भ हो गया है, यह उसके अल्हडपन का एक मुख्य कारण है। ऐसी अबोधावस्था की स्थिति में पड़ी हुई नायिकाओ के विषय मे कवियो ने बडी मार्मिक कल्पनाएँ की हैं। उसकी प्रत्येक चेष्टा मे एक विचित्र प्रकार के परिवर्तन की छटा दिखाई पडती है। अब उसका उछल कूद कर चलना, खिलखिलाकर हँसना और जाने अनजाने लोगों के मुँह लग जाना आदि सब की सब चेष्टाएँ कुछ भिन्न रूप मे दिखाई पडती हैं। उन पर लज्जा का आवरण पड जाता है, गति मद पडने लगती है, खिलखिलाहट भरी हँसी एक हल्की-सी मुस्कुराहट तक सीमित हो जाती है और मुँह से बात भी बहुत कम निकलती है। फिर भी उसे यौवन का आभास नही होता। कुछ काल में जब वह अपने बाल्य और यौवन के समस्त परिवर्तनो पर दृष्टिपात करके कुछ सोचती है तभी उसे अपने यौवन का पता चलता है, तब वह ज्ञातयौवना हो जाती है। मुग्धा के भेद ज्ञातयौवना के दो प्रभेद है, नवोढा और विश्रब्धनवोढा। दोनो के स्वरूप इस प्रकार है—

नवोढा—

**सैव क्रमशो लज्जाभयपराधीनरतिर्नवोढा।**

जो विवाहिता नव-वधू लज्जा और भय के कारण पति का सग नहीं चाहती उसे नवोढ़ा कहते है। नवोढ़ा का शब्दार्थ है प्रथम बार प्रिय-समागम को प्राप्त या नवविवाहिता नायिका।

विश्रब्धनवोढा—

**सैव क्रमशः सप्रश्रया विश्रब्धनवोढा।**

क्रम से जब उसके मन मे भय और लज्जा के भाव मद पड जाते है और पति की ओर कुछ आकर्षित होती है तब उसे विश्रब्ध नवोढा कहते है।

इस प्रकार मुग्धा के क्रम से तीन रूप हो जाते है—अज्ञातयौवना तथा ज्ञात-यौवना होने पर नवोढा और विश्रब्धनवोढा। कोई नवोढा जब विश्रब्धनवोढा बनी तब उसकी मानसिक अवस्था का चित्रण किसी ने किया है—'कृतान्तः कान्तो वा समजनि न भेदः प्रथमतस्ततो द्वित्रैर्मासैर्मनुज इति जग्राह हृदयम्।' प्रथम-प्रथम बार प्रिय समागम के अवसर पर नवोढा को ऐसा सन्देह हुआ कि यह कृतान्त ( यमराज ) है अथवा कान्त? वही दो-तीन महीनों मे अनुभव करने लगी कि यह प्राणों को हर लेने वाला यमराज नही है बल्कि मनुष्य है। विश्रब्ध नवोढा की स्थिति में नायिका को सखियों द्वारा वासगृह तक पहुँचाने की स्थिति नही रह जाती, वह स्वय पहुँच जाती है और प्रिय के प्रति विनय एवं विश्वास करने लग जाती है।

मुग्धा के असाधारण धर्म या चेष्टाएँ—

**अस्याश्चेष्टाः—क्रिया ह्रिया मनोहरा, कोपे मार्दवम्, नवभूषणे समीहा च ।**

मुग्धा की प्रत्येक क्रिया मे लज्जा ओत-प्रोत रहती है, उसकी लज्जा ही एक अद्भुत आभूषण का काम करती है । मुग्धा का कोप भी मृदु होता है और वह नये-नये गहने पहनना चाहती है ।

लज्जा, मृदु कोप और नये गहनों के लिए इच्छा ये तीनो मुग्धा के सौन्दर्य से भी अधिक आकर्षक हो जाते है ।

मुग्धा—

**मुग्धा यथा—**

**आज्ञप्तं किल कामदेवधरणीपालेन काले शुभे**
**वस्तुं वास्तुविधिं विधास्यति तनौ तारुण्यमेणीदृशः ।**
**दृष्ट्या खञ्जनचातुरी मुखरुचा सौधाधरी माधुरी**
**वाचा किञ्च सुधासमुद्रलहरीलावण्यमामन्त्र्यते ।। ४ ।।**

कामदेव रूपी राजा ने शुभमुहूर्त में निवास करने की इच्छा से आज्ञा दी, तब मृगाक्षी के शरीर ने यौवन के रूप में गृह निर्माण ( वास्तुविधि ) का कार्य आरम्भ कर दिया । इधर दृष्टि ने खञ्जरीट की चतुरता को, मुख की कान्ति ने चन्द्रमा की सरसता को एवं वाणी ने अमृतसमुद्र की लहरियों के लावण्य को आमन्त्रित किया ।

इस श्लोक में मुग्धा के यौवनारम्भ की अद्भुत ढङ्ग से कल्पना की गई है । मुग्धा की स्थिति मुग्ध और यौवन के बीच की स्थिति है, जैसा कि कालिदास ने भी लिखा है—'मुग्धत्वस्य च यौवनस्य च सखे मध्ये मधुश्रीः स्थिता ।' अभी काम के निवास की तैयारी होने जा रही है, यौवन उसके अङ्ग-अङ्ग को सुघड बनाने के लिए पहुँच रहा है । जैसे कोई शिल्पी राजा की आज्ञा पाकर राजा के रहने के लिए इधर-उधर की अस्त-व्यस्त वस्तुओं को सुन्दर ढङ्ग से जोड़कर एक दिव्य राजभवन का निर्माण करता है । कामदेव की अभी आज्ञा मात्र मिली है और यौवन धीरे-धीरे पहुँच रहा है । मुग्धा के इस स्वरूप की कल्पना को भानुदत्त ने बड़ी मार्मिक शैली में शब्दबद्ध किया है । जैसे गृहनिर्माण के पूर्व शिल्पी पहुँचते ही सामग्री को पानी से आर्द्र करता है और तब उसे उपयोग में लाता है उसी प्रकार यौवनारम्भ से पूर्व नायिका के भीने-भीने अङ्ग एक अद्भुत सौन्दर्य की सृष्टि कर डालते हैं । मुग्धा ठीक इसी अवस्था में पहुँचते ही अपने रूप में आ जाती है । ऐसी स्थिति में अपने अङ्गों में यौवन द्वारा किए गए परि-

वर्तन को देखकर भी उसे न समझ पाने की बात बिल्कुल स्वाभाविक हो जाती है। अज्ञातयौवना, ज्ञातयौवना, नवोढा और विश्रब्धनवोढा के इन क्रमिक रूपों की सीमा मुग्धा है। अज्ञातयौवना से आरम्भ करके विश्रब्धनवोढा तक उसका मुग्धात्व सुरक्षित रहता है। एक अतिविश्रब्धनवोढा की भी कल्पना भानुदत्त ने की है जो मध्या के रूप मे स्वीकृत है। विश्रब्धनवोढा तक तो मुग्धा ही रहती है, तत्पश्चात् वही कालक्रम से अतिविश्रब्धनवोढा होकर मध्या हो जाती है। इस सम्बन्ध मे रसमञ्जरीकार का भानुदत्त से कुछ वैमत्य है जो मध्यानिरूपण के प्रसङ्ग मे निर्दिष्ट होगा। पद्य के उत्तरार्ध में मुग्धा की दृष्टि द्वारा खञ्जरीट की चातुरी, मुखकान्ति द्वारा चन्द्र की माधुरी एवं वाणी द्वारा अमृतसमुद्र के लहरीलावण्य का आमन्त्रण भी कामदेवरूपी राजा के नायिका के शरीररूपी नवनिर्मित राजभवन मे प्रवेश के उत्सव के अवसर पर अत्यन्त स्वाभाविक हो गया है।

अज्ञातयौवना—

**अज्ञातयौवना यथा—**

**नीरात्तीरमुपागता श्रवणयोः सीम्नि स्फुरन्नेत्रयोः**
**श्रोत्रे लग्नमिदं किमुत्पलमिति ज्ञातुं करं न्यस्यति।**
**शैवालाङ्कुरशङ्कया शशिमुखी रोमावलीं प्रोञ्छति**
**श्रान्ताऽस्मीति मुहुः सखीमविदितश्रोणीभरा पृच्छति ॥५॥**

चन्द्रजैसे मुखडे वाली नवेली जब स्नान करके सरोवर से निकली तो अपने कानों के समीप अपनी आँखों पर इस सन्देह से हाथ रखने लगी कि स्नान करते समय कोई कमल तो उसके कान में लगकर नही आ गया है? अपने अङ्गों में यत्र तत्र उभरी हुई रोमावली को सरोवर का शैवाल समझकर पोंछने लगी और यह न समझकर कि उसका नितम्ब-भार ही उसे थोड़ा भी चलने में श्रान्त कर देता है, वह बार-बार अपनी सखी से 'थक जाती हूं' यह कहकर पूछने लगी।

एक मुग्धा है जिसे यह बिल्कुल नही मालूम कि मुझ पर यौवन की बहार अब आ पहुँची है। वह अज्ञातयौवना होकर पदे-पदे सन्देह मे पड़ जाती है। सरोवर से स्नान करके निकलते ही अपनी कानों तक फैली हुई ऑख को कान के पास उलझा हुआ कमल समझकर हटा देने के लिये हाथ उठा देती है, रोमावली को शैवाल समझकर पोंछती है एवं नितम्बभार को कारण न समझकर अपने श्रान्त होने का कारण सखी से पूछा करती है।

ज्ञातयौवना—

**ज्ञातयौवना यथा—**

**स्वयम्भूः शम्भुरम्भोजलोचने ! त्वत्पयोधरः।**

**नखेन कस्य धन्यस्य चन्द्रचूडो भविष्यति ॥ ६ ॥**

अरी कमललोचने, शिव की भाँति स्वय उत्पन्न हुआ यह तेरा पयोधर किस धन्य पुरुष के नख के द्वारा चन्द्रचूड होगा अर्थात् चन्द्र के सदृश टेढ़े नख-चिह्नों को धारण करेगा।

तात्पर्य यह कि जो तेरा पयोधर स्वय उत्पन्न होने के कारण साक्षात् शिव है तो निश्चय ही उसे चन्द्रचूड होना चाहिए। स्तन का चन्द्रचूड होना किसी धन्य पुरुष के द्वारा किए गए नखक्षत से ही सम्भव है। सखी के पूछने का आशय यही है कि तेरा उपभोग करने वाला कौन होगा ? सखी के इस प्रश्न से ही व्यक्त हो जाता है कि नायिका ज्ञातयौवना है तभी तो उसने पूछा कि अब तेरा उपभोक्ता कौन होने वाला है ? नायिका के स्वभाव से पूर्वपरिचित होने के कारण सखी के मन मे यह बात अवश्य है कि उसे अपने यौवन का पूरा-पूरा ज्ञान है और उसने निश्चय ही अपने पति के सम्बन्ध में सोच लिया होगा। इसी अनुमान से सखी का यह पूछना सगत हो जाता है। प्रस्तुत में यह बात नहीं समझ में आती कि यदि नायिका मुग्धा होकर भी अपने यौवन से परिचित है और विवाह के पूर्व अपने स्तनों को नखाङ्कित करने वाले पति की कल्पना भी कर बैठी है तो उसका मुग्धात्व अब तक कैसे सुरक्षित रह गया है ? कुछ हद तक उसका ज्ञातयौवना हो जाना क्षम्य है लेकिन पति की कल्पना कर बैठना तो उसका मुग्धा की सीमा से बाहर हो जाना है। फिर भी भानुदत्त ने बड़ी कुशलता से इस शका का समाधान कर दिया है, जिससे नायिका के मुग्धा होने में कोई सदेह नही रह जाता। मुग्धा में विशेष रूप से लज्जा का होना अत्यन्त आवश्यक है। वह भीतर ही भीतर सब कुछ अनुभव कर लेती है, लेकिन उसको शब्द में व्यक्त करना उसके लिए अत्यन्त कठिन हो जाता है। वह ज्ञातयौवना भी है और उसने अपने भावी पति की कल्पना भी कर ली है, लेकिन वह अब तक अपनी सखी से यह नहीं कह सकी। तब सखी ने उसे इस रहस्य को प्रकट करने के लिए प्रेरित किया। हाँ, जब मुग्धा इस सम्बन्ध की बात सखी के सामने बिना पूछे कह देती तो निश्चय ही उसके मुग्धात्व में सन्देह हो सकता था। भानुदत्त ने सखी के द्वारा इस प्रश्न को निबद्ध करके नायिका के मुग्धात्व को बड़ी सफलता के साथ सम्हाल लिया है।

नवोढा—

**नवोढा यथा—**

**हस्ते धृताऽपि शयने विनिवेशिताऽपि**
**क्रोडे कृताऽपि यतते बहिरेव गन्तुम् ।**
**जानीमहे नववधूरथ तस्य वश्या**
**यः पारदं स्थिरयितुं क्षमते करेण ॥ ७ ॥**

नायक अपनी नवोढा वधू के व्यापार को अपने मित्र से कहता है या स्वयं सोचता है कि हाथ मे पकड लेने पर, शय्या पर बैठा लेने पर एव गोद में दबा लेने पर भी वह निकल जाने का प्रयत्न करती है। हमे ऐसा लगता है कि नववधू को वही पुरुष अपने वश मे कर सकता है जो पारा को हाथ से लेकर स्थिर कर देने मे समर्थ है। अर्थात् हाथ से लेकर पारे को स्थिर कर देना जैसे दुष्कर है वैसे ही नवोढा को अपने वश मे कर लेना अत्यन्त कठिन है।

विश्रब्धनवोढा—

**विश्रब्धनवोढा यथा—**

**दरमुकुलितनेत्रपालिनीवीनियमितबाहुकृतोरुयुग्मबन्धम् ।**
**करकलितकुचस्थलं नवोढा स्वपिति समीपमुपेत्य कस्य यूनः ॥८॥**

कोई चतुर नायक किसी नायिका को देखकर अपने मित्र से कहता है कि यह नवोढा ऑखों को कुछ-कुछ मुकुलित करके अपनी नीवी ( कटिवस्त्र को बाँधने की डोर ) पर हाथ रख कर, अपनी दोनों जॉघें सटाकर दूसरे हाथ से अपने स्तनों को बचाते हुए किस ( धन्य ) युवक के समीप स्वय जाकर शयन करती है ?

नवोढा अब विश्रब्धनवोढा की स्थिति मे आ पहुँची है। उसका युवक के समीप आ जाना ही इसको सूचित करता है। यद्यपि वह भय और लज्जा के कारण कुछ-कुछ ऑखें मुकुलित करके, नीवी पर एक हाथ रख कर, जॉघें सटाकर एवं दूसरे हाथ से अपने स्तनों को बचाकर रखती है, तथापि पति के प्रति उसके मन मे स्वाभाविक आकर्षण अब उत्पन्न हो गया है और पति के पास उसका स्वय आ जाना ही उसकी विश्रब्धता को व्यक्त करता है। अब तो जो कुछ बचने का उपाय कर रही है वह एक अभिनय मात्र है और उसमें वास्तविकता कुछ नही। अगर वह आकर्षण के होने पर भी इस प्रकार बचने का अभिनय न करती और पति के समीप उपस्थित हो जाती तो विश्रब्ध-नवोढात्व की स्थिति मे न रह पाती। इसी की सुरक्षा के लिए भानुदत्त ने उसमें लज्जा और भय के कारण उत्पन्न होने वाले व्यापारों का उल्लेख किया।

मध्यानायिका—

**समानलज्जामदना मध्या ।**

जिस नायिका में लज्जा और काम समान रूप से अर्थात् तुल्यबल होकर रहें उसे मध्या कहते हैं। मध्या की लज्जा उस मात्रा तक नहीं होती जिससे वह उसके मन्मथ को दबा दे। लज्जा को पराजित करनेवाला उसका मन्मथ नही रहता है। तात्पर्य यह है कि दोनों की स्थिति न्यूनाधिकभावशून्य होती है।

लज्जा जब सबल रहती है तब नायिका मुग्धा की स्थिति मे रहती है, और काम का प्राधान्य होने पर अर्थात् पति के साथ केलि-क्रीडा में निःसङ्कोच भाव से तत्पर होनेवाली प्रौढावस्था में वह प्रगल्भा की स्थिति में पहुच जाती है। आचार्यों ने दोनों के मध्य की स्थिति की भी कल्पना की जिसमें मुग्धात्व को व्यक्त करनेवाली लज्जा और प्रगल्भात्व को सूचित करनेवाला काम दोनों समान होते हैं। मध्या नायिका के अन्तर में लज्जा और काम दोनों का परस्पर सघर्ष तो खूब होता है, लेकिन दोनों में से कोई भी विजयी नही होता। काम उसे प्रियतम के प्रति प्रवृत्त करता है, लेकिन लज्जा तत्काल उत्पन्न होकर उसे निवृत्त कर देती है। काम का उत्पन्न होना और तत्क्षण लज्जा का उत्पन्न हो जाना दोनों मध्या मे होते रहते है। काम प्रवर्तक भाव है और लज्जा निवर्तक। वह चाहती है कि अपने प्रिय का मुख देखे, लेकिन लज्जा तुरन्त आकर उसकी आँखों पर छा जाती है। वह देखे तो कैसे देखे? काम और लज्जा की द्वन्द्वपूर्ण स्थिति को किसी ने व्यक्त करते हुए कहा है—'परदा भी उठाया जाता है सूरत भी छिपाई जाती है।' परदा का उठाना इसलिए कि प्रिय की सूरत देख ली जाय, लेकिन जब प्रिय ने दृष्टिपात किया तभी लज्जा ने आकर सूरत को छिपा लेने के लिए नायिका को विवश कर दिया। 'चाहने' और 'कर न सकने' की परस्पर द्वन्द्वात्मक स्थिति मध्या नायिका के स्वरूप का मूल व्यञ्जक है।

अतिविश्रब्धनवोढा—

**एषैव चातिप्रश्रयादतिविश्रब्धनवोढा।**

मध्या ही में जब प्रिय के प्रति प्रश्रय या विश्वास का आधिक्य हो जाता है तब उसे अतिविश्रब्धनवोढा कहते हैं। मुग्धा के एक भेद विश्रब्धनवोढा की अपेक्षा अति-विश्रब्धनवोढा में विश्वास की मात्रा अधिक होती है। अतिविश्रब्धनवोढा का विश्रब्ध-नवोढा के समान मुग्धाभेद में उल्लेख न करने का अभिप्राय क्या है? सम्भव है कि भानुदत्त ने सूक्ष्मरूप से अतिविश्रब्धनवोढा में मध्या के स्वरूपाधायक तत्त्व केलि वैयात्य अर्थात् प्रिय के सामने धृष्टता के आचरण का अनुभव किया हो जो विश्रब्ध-नवोढा की स्थिति तक बिलकुल नहीं रहता। शृङ्गारमंजरीकार को मध्या का यह भेद मान्य नही। उनका कहना है कि नवोढात्व तो केवल मुग्धा ही में होता है और अति-विश्रब्धात्व की सि ति प्रगल्भा ही में होती है। जिसमें दोनों नहीं रहते ऐसी मध्या अतिविश्रब्धनवोढा कैसे हो सकती है? इस प्रसग में अगर कोई यह कहे कि मुग्धा को प्रथम संभोग हो तो विश्रब्धनवोढा हो जाती है और मध्या को प्रथम संभोग का अवसर प्राप्त हो तो अतिविश्रब्धनवोढा हो जाती है। यह भी ठीक नही, क्योंकि यदि नवोढा होने का कारण प्रथम सम्भोग ही है तो अति प्रौढ अवस्था होने पर प्रथम संभोग प्राप्त करने वाली राजकन्या को और प्रथम सम्भोगप्राप्त गणिका को क्यों न नवोढा कहा जाय? शृङ्गारमंजरीकार के इस खण्डन से यद्यपि अतिविश्रब्धनवोढा को मध्या के अन्तर्गत मानना

ठीक नहीं, फिर भी भानुदत्त की इस भेद मे गहरी मौलिकता प्रतीत होती है। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है कि अतिविश्रब्धनवोढा की स्थिति मे पहुँची हुई नायिका के मन मे सूक्ष्मरूप से केलिवैयात्य को ध्यान मे रखकर भानुदत्त ने इस नये भेद की कल्पना की है, तो आचार्य ने विश्रब्धनवोढा को भी क्यो नहीं मध्या नायिका के अन्तर्गत कर लिया या मुग्धा में ही अतिविश्रब्धनवोढा को अन्तर्भुक्त कर लेते ? इस प्रश्न के उत्तर मे यह कहना है कि मुग्धा मे विश्रम्भ अंकुरित होने के कारण स्पष्ट नही रहता है। अगर वही स्पष्ट हो जाय तो मुग्धा का मुग्धात्व ही नहीं बन पायेगा। मुग्धा केलिवैयात्य नही करती। मध्या की स्थिति वह स्फुट रूप मे आ जाता है और विश्रम्भ भी विकास कर जाता है इसलिए अतिविश्रब्धनवोढा को मध्या के अन्तर्गत मानना उचित प्रतीत होता है। शृङ्गारमजरीकार ने मध्या को दो भागो में विभक्त किया है—प्रच्छन्नमध्या और प्रकाशमध्या। आगे चलकर भाषाकवियों ने भी इसके कई भेद किए हैं।

मध्या की चेष्टाएँ—

**अस्याश्चेष्टाः—सागसि प्रेयसि धैर्य्ये वक्रोक्तिः, अधैर्य्ये परुषवाक्।**

मध्या नायिका जब प्रिय के द्वारा कोई अपराध हो जाता है तब धैर्य की स्थिति में वक्रोक्ति की भाषा मे उससे बातें करती है, और अधैर्य की स्थिति में कठोर वचनों का प्रयोग करती है।

प्रिय के अपराधी होने के कई कारण साहित्य मे आते है, जैसे—प्रिय ने पराई पत्नी का संगम कर लिया, या उसका भूल से नाम ले लिया (जिसे साहित्य की भाषा में गोत्रस्खलन कहते है) या उसकी ओर स्नेहभरी दृष्टि से देख लिया आदि।

**यथा—**

**स्वापे प्रियाननविलोकनहानिरेव स्वापच्युतौ प्रियकरग्रहणप्रसङ्गः।**
**इत्थं सरोरुहमुखी परिचिन्तयन्ती स्वापं विधातुमपि हातुमपि प्रपेदे ॥६॥**

कोई नायिका अपने मन मे सोच रही है कि अगर मैं आँखें बन्द करके सो जाती हूँ तो प्रियतम के मुख के देखने का आनन्द नहीं मिलता और अगर आँखें खोलती हू तो मुझे जगी हुई जानकर प्रिय हाथ पकडकर विवश करने लगता है। यह सोचती हुई वह कमलमुखी निद्रा का ग्रहण करने के लिए भी प्रवृत्त हुई और त्याग करने के लिए भी प्रवृत्त हुई।

यह नायिका मध्या है और अतिविश्रब्धनवोढा की स्थिति मे आ गई है। उसकी उसका कामभाव प्रिय के मुख की ओर निहारने के लिए विवश करता है। तत्काल लज्जा आकर उसे रोक देती है। इसी प्रकार उसके मन मैं दोनों के द्वन्द्व समान रूप से चलते हुए प्रतीत हो रहे हैं। वह आँखें बन्द करने के लिए भी प्रवृत्त होती है और खोलने के लिए भी। उसका विश्रब्ध भाव भी अब स्फुट हो गया है। इस प्रकार के

द्वन्द्वात्मक विचार करने की क्षमता भी उसके अतिविश्रब्धभाव को प्रमाणित करती है। वह दोनों परस्पर भिन्न परिस्थितियों के ठीक मध्य में अवस्थित है।

प्रगल्भा—

**पतिमात्रविषयककेलिकलाकलापकोविदा प्रगल्भा।**

जो नायिका एकमात्र अपने पति की समस्त केलि कलाओं का परिचय रखती है उसे प्रगल्भा कहते हैं। प्रौढ़ा प्रगल्भा की ही दूसरी संज्ञा है। प्रगल्भा में मुग्धा और मध्या की भाँति लज्जा नहीं रहती। यहाँ कामद्वारा लज्जा आक्रान्त कर ली जाती है। रति कला तो प्रगल्भा को ही विदित रहता है। मुग्धा तो बेचारी क्या समझेगी, मध्या भी कुछ नहीं प्रकट कर पाती। प्रगल्भा की स्थिति में आकर ही नायिका के अन्तरतम में उद्वेलित होनेवाली समस्त परिस्थितियाँ उद्बुद्ध होने लगती हैं। शृङ्गारमञ्जरीकार भानुदत्त के इस लक्षण में 'पतिमात्र' इस शब्द के प्रयोग से सन्तुष्ट नहीं है। उनका कथन है कि परकीया और सामान्या नायिकाओं में भी स्पष्ट रूप से प्रगल्भा का रूप स्फुरित होता है। भानुदत्त ने 'पतिमात्र' का उपादान करके उन दोनों के प्रगल्भात्व का निषेध जो किया वह ठीक नहीं। यह तो ठीक ही है कि परकीया और सामान्या में मुग्धात्व और मध्यात्व नहीं होते, लेकिन उनमें प्रगल्भात्व का अपलाप तो किसी प्रकार नहीं किया जा सकता। इसलिए रसमञ्जरीकार का लक्षण स्वीया प्रगल्भा में ही ठीक बैठता है, वह साधारण प्रगल्भा के लिए उपयुक्त नहीं है। लेकिन आमोदकार ने जो प्रगल्भा का यह लक्षण किया 'मदनविजितलज्जा प्रगल्भा', यह लक्षण शृङ्गारमञ्जरीकार को अभिमत हुआ।

**वेश्यायां कुलटायां च पतिमात्रविषयत्वाभावान्नातिव्याप्तिः।**

प्रगल्भा के लक्षण में प्रयुक्त 'पतिमात्र' की सार्थकता व्यक्त करते हैं कि वेश्या अर्थात् सामान्या एवं कुलटा अर्थात् परकीया भी केलिकला में प्रवीण तो होती हैं, लेकिन उनका वह प्रावीण्य पतिमात्र तक नहीं रहता। अतः उनमें (स्वीया) प्रगल्भा का लक्षण संक्रान्त होने की आशंका नहीं। भानुदत्त के इस कथन से यह सिद्ध होता है कि वेश्या और कुलटा को भी वे प्रगल्भा नहीं मानते ऐसी बात नहीं, केवल स्वीया प्रगल्भा के लक्षण के प्रसंग में 'पतिमात्र' का उपादान करके उन्होंने सामान्या और परकीया प्रगल्भाओं को पृथक् कर दिया।

प्रगल्भा को रतिप्रीतिमती कहा है और दूसरी चेष्टा है आनन्द के कारण सम्मोह या मूर्छा की अवस्था। ऐसी दशा में पहुँची हुई प्रगल्भा को आनन्दसम्मोहवती कहा है, इसे ही शृङ्गारमञ्जरीकार रत्यानन्दपरवशा कहते हैं।

**प्रथमा यथा—**

**संस्पृश्य स्तनमाकलय्य वदनं संश्लिष्य कण्ठस्थलं**
**निष्पीयाधरबिम्बमम्बरमपाकृष्य व्युदस्यालकम्।**
**देवस्याम्बुजिनीपतेः समुदयं जिज्ञासमाने प्रिये**
**वामाक्षी वसनाञ्चलैः श्रवणयोर्नीलोत्पलं निह्नुते॥ १०॥**

प्रिय ने अपनी प्रेयसी के स्तन का कसकर मर्दन किया, उसके मुख में अनुराग भरी दृष्टि डाली, जोर से कण्ठग्रहपूर्वक आलिङ्गन किया, उसके अधर-बिम्ब को देर तक पान किया, उसकी साडी हटा दी और ललाट पर बिखरी हुई अलकों को पीछे की ओर फेर दिया, और फिर वह भगवान् सूर्य के उदय की जिज्ञासा करने लगा, इसे देख वामाक्षी ने झट आंचल से अपने कानों के नील कमल को ढँक लिया, जिससे प्रिय को यह न पता चल जाय कि सूर्योदय हो गया, क्योंकि सूर्योदय हो जाने पर कमल विकसित हो जाते हैं।

यह नायिका रतिप्रीतिमती प्रगल्भा है। प्रिय ने क्रम से स्तनस्पर्श, मुखाकलन, कंठग्रह, अधरपान, वस्त्रापहरण और अलकोन्नमन किया, अब अवशिष्ट कार्य में संभोग रह गया है। यहाँ तक पहुचते ही सूर्योदय की जिज्ञासा के अकस्मात् उत्पन्न होने कारण यह है कि दिवामैथुन शास्त्रनिषिद्ध है। प्रगल्भा ने अपने रत्यानन्द में विघ्नित होते हुए देख कर झट अपने कानों के नीलोत्पल को वस्त्र से ढंक लिया, जिससे प्रिय को यह न पता चले कि सूर्योदय हो गया या नहीं, अभी रात समझकर सम्भोग का कार्य करें।

**द्वितीया यथा—**

**नखक्षतमुरःस्थलेऽधरतले रदस्य व्रणं**
**च्युता बकुलमालिका विगलिता च मुक्तावलिः।**
**रतान्तसमये मया सकलमेतदालोकितं**
**स्मृतिः क ? च रतिः क ? च क च तवालि ! शिक्षाविधिः ? ॥११॥**

कोई प्रगल्भा अपनी सखी से कहती है कि हे सखि, जब प्रिय ने सम्भोग समाप्त कर लिया तब मैंने देखा कि मेरे वक्षःस्थल मे उसके नखों के क्षत हो गए हैं, और अधर में उसके दाँतों का व्रण हो गया है, यह भी देखा कि मेरी मौलसिरी की माला टूट कर गिर पड़ी है और मुक्तावली भी विगलित हो गई है। उस अवसर पर जब प्रिय के साथ

में रतिकार्य में संलग्न थी तो इन सब की स्मृति ही कहाँ रही ? रति के केलियों का ध्यान भी कहां रहा ? और जो तूने मान आदि की सीख दी थी वह भी कहां रही ? मैं तो सब कुछ भूल चुकी थी।

सम्भोग की अवस्था में आत्मविभोर हो जानेवाली या प्रगल्भा आनन्दसमोहवती या रत्यानन्द-परवशा है। सम्भोगान्त में ही उसे अपनी रतिकाल में हुई अस्तव्यस्तता का ज्ञान होता है। विगलितवेद्यान्तर आनन्द की स्थिति में यह सम्मोह अत्यन्त स्वाभाविक है। अन्य वस्तुविषयक ज्ञान के विद्यमान रहने पर उस आनन्द का पूरा-पूरा अनुभव प्राप्त करना सम्भव नहीं।

**मध्याप्रगल्भे प्रत्येकं मानावस्थायां त्रिविधा। धीरा, अधीरा, धीराधीरा चेति।**

स्वीया भेद के अन्तर्गत मध्या और प्रगल्भा नायिकाओं के मान की अवस्था में अर्थात् अपने पति को अन्यासक्त जानकर कोप के अवसर तीन भेद हो जाते हैं। एक नायक की कई पत्नियां स्वीया होती हैं। और वे चाहती हैं कि नायक पर मेरा अधिकार हो और किसी का नहीं। यह सम्भव नहीं कि वह सब प्रकार बराबर प्रेमभाव रखे। एक के प्रति विशेष प्रेम जान कर दूसरी के मन में ईर्ष्या भाव का उदय होना स्वाभाविक है। मान के इसी आधार पर मध्या और प्रगल्भा के तीन-तीन और भेद किए गए हैं। कुछ का मान या कोप प्रकट नहीं होता, उसे धीरा; प्रकटकोपवाली अधीरा और कुछ गुप्त और कुछ प्रकट कोप करने वाली को धीराधीरा कहा है। ये तीनों भेद स्वीया के मध्या और प्रगल्भा भेद के अन्तर्गत ही होते हैं। इस प्रसंग में शृङ्गारमजरीकार का संशोधन यह है कि प्राचीन आचार्यों ने धीरादिक भेद को स्वीया ही में माना है, परकीया और सामान्या में नहीं। परकीया का अनुराग अप्रकट होता है, अतः धीरादिक भेद उसमें नहीं होता यह भी कहा है। इस पर प्राचीनों के मत का विवेचन करते हुए आमोदकार लिखते हैं कि परकीया में अनुराग का रूप अप्रकट होता है। यद्यपि अप्रकट अनुराग भी कोप उत्पन्न करता है, तथापि परकीया अपने अनुराग को छिपाए रखती है। वह लोकापवाद के डर से यह व्यक्त नहीं होने देती कि वह पर पुरुष से अनुराग करती है। इस प्रकार वह अपने अनुरागजन्य कोप को भी छिपाती है। दूसरी बात यह है कि परकीया और उसके जार या उपपति का संगम बड़े भाग्य से कभी कभी हो जाता है। ऐसे दुर्लभ संगम के अवसर पर अगर वह अपने प्रिय के प्रति रतिविरोधी मान प्रकट करने लगे तो ऐसे सु-अवसर से हाथ धो बैठे। इसलिए कोप या मान के होने पर भी उसे अपने अनुराग की भांति अप्रकट रखती है। अतः प्राचीन आचार्यों ने परकीया में इन भेदों की कल्पना नहीं की और सामान्य जो कोप करती हैं वह तो द्रव्यदान से ही शान्त हो जाता है। सामान्या के कोप का खास कारण अनुराग नहीं, बल्कि द्रव्य का न

प्राप्त होना है। द्रव्य के मिलते ही वह फिर अनुकूल हो जाती है। उसके मान या कोप का कोई मूल्य नहीं। इसलिए सामान्या में भी धीरादिक भेद का उल्लेख नहीं किया गया। शृङ्गारमंजरीकार इन कारणों को नहीं मानते। उनका कथन है कि परकीया दो प्रकार होती है—उद्बुद्धा और उद्बोधिता। जो स्वयं नायक में अनुरागवती होती है उसे उद्बुद्धा कहते हैं और जो नायक के प्रयत्न करने पर अनुरागवती होती है उसे उद्बोधिता कहते हैं। इन दोनों में अनुराग है और अनुराग जहां होता है वहां कोप भी सम्भव है, जैसा कहा है-यत्रेर्ष्या मदनस्ततः। उद्बुधा में कोप का न होना मान लिया जा सकता, क्योंकि जो स्वयं अनुरागवती होती है वह कोप कैसे करेगी? लेकिन उद्बोधिता जिसे बड़े प्रयत्न से नायक अनुराग करने के लिए प्रवृत्त करता है। उसका कोप होना और तत्प्रयुक्त उसमें धीरादि भेद का होना अनुचित नही। और आमोदकार का यह कहना कि दूसरे के सुन लेने के डर से परकीया कोपवश वक्रोक्ति आदि का प्रयोग नहीं करती, ठीक नहीं, क्योंकि परकीया का संगम एकान्त में ही होता है और एकान्त में सब कुछ सम्भव है तो वक्रोक्तितर्जनादि या डांट-फटकार क्यों नहीं परकीया कर सकती? स्वयं आमोदकार ने परकीया पतिवंचिका और साहसिका के भेद से दो प्रकार का माना है। जब परकीया में वंचन और साहस करने की क्षमता हो जाती है तो कोप करने की प्रवृत्ति क्यों नही सम्भव है? सामान्या में धीरादिक भेद के सम्बन्ध में शृङ्गारमंजरीकार का कहना है कि सामान्या तो वही है जो नाना प्रकार की चेष्टाओं से नायक में मोह उत्पन्न कर देती है। सामान्या नायिकाओं के मन में यही भावना रहती है कि नायकों का अनुराग उनमें बार बार बढ़ता ही रहे। इस प्रकार प्रौढ़ नायकों में अनुराग भी कुछ अंश में वे करती है यह आमोदकार को भी अभिलषित है और यह अनुभव सिद्ध है कि रति और औदासीन्य में यदा कदा वक्रोक्तिया चल ही पड़ती है। इसलिए सामान्या में भी धीरादिक भेद हो सकते है। मध्या और प्रगल्भा के धीरादिक छः भेद इस प्रकार हुए—

| | | |
|---|---|---|
| १—मध्या धीरा | २—मध्या अधीरा | ३—मध्या धीराधीरा |
| ४—प्रौढा धीरा | ५—प्रौढा अधीरा | ६—प्रौढा धीराधीरा |

इसी प्रसंग में और एक बात विचारने की यह है कि आगे चलकर अवस्था के अनुसार नायिकाभेद के निरूपण में खण्डिता नायिका का उल्लेख किया है, जो स्वकीया के मध्या-प्रौढ़ा भेदों में वर्णित धीरादिक भेदों के समान ही प्रतीत होती है। नायक अपराध से जैसे मध्या-प्रगल्भा आदि नायिका कोप करने लगती हैं उसी प्रकार खण्डिता भी उसके दुष्टाचरण से कुपित रहती है। शृङ्गारमंजरीकार ने खण्डिता के प्रकरण में लिखा है।

**धीरादि—**

**व्यङ्ग्यकोपप्रकाशा धीरा। अव्यङ्ग्यकोपप्रकाशाऽधीरा। व्यङ्ग्या-व्यङ्ग्यकोपप्रकाशा धीराधीरा।**

नायक के अपराध पर जो अपने कोप का व्यङ्ग्य रूप से (अर्थात् अस्पष्ट रूप से प्रकाशित करे वह धीरा होती है और जिसका कोप स्पष्ट लक्षित हो जाता है वह अधीरा कहलाती है और जिसका कोप कुछ अस्पष्ट और कुछ स्पष्ट रहता है उसे धीराधीरा कहते हैं। कोप के अस्फुट और स्फुट हो जाने में धैर्यगुण का न्यूनाधिक्य माना गया हैं। विकार के कारणों के विद्यमान होने पर भी चित्तवृत्ति की स्थिरता को धैर्य कहते है, धैर्यवान् को भी धीर कहते हैं। जैसा कि कालिदास ने कहा है— **विकार हेतौ सति विक्रियन्ते येषां न चेतांसि त एव धीराः।** इस प्रकार धैर्यगुण के कारण कोप की परिस्थिति में भी जो नायिका धैर्य धारण किए रही उसे धीरा कहा है और जो उबल उठी उसे अधीरा माना गया। जो कुछ-कुछ दोनों रही वह धीराधीरा हुई।

**इयांस्तु विशेषः।**

**मध्याया धीरायाः कोपस्य गीर्व्यञ्जिका। अधीरायाः परुषवाक्। धीराधीरायाश्च वचनरुदिते कोपस्य प्रकाशके।**

**प्रगल्भाया धीराया रतौदास्यम्। अधीरायास्तर्जनताडनादि। धीराधीराया रतौदास्यं तर्जनताडनादि च कोपप्रकाशकम्।**

नायक के द्वारा अपराध किए जाने पर धीरादिक तीनों किसी न किसी रूप में अपने कोप को व्यक्त करती है, लेकिन तीनों में विशेषता होती है। मध्या और प्रगल्भा के धीरादिक भेदों की दृष्टि से भी विशेषता होती है। मध्या धीरा के कोप को व्यञ्जित करने वाली वाणी होती है, वाणी से यहां तात्पर्य वक्रोक्ति से है। इसी से व्यक्त हो जाता है कि वह नायक के अपराध करने से उस पर कुपित हो गई है। मध्या अधीरा कोप की अवस्था में परुष या अप्रिय शब्दों का प्रयोग करती है एवं मध्या-धीराधीरा वक्रोक्तिपूर्ण रुदन करने लगती है। भानुदत्त ने जो नायक के प्रति परुष वाक्य का प्रयोग कर के अपने कोप को व्यक्त करने वाली नायिका को मध्या अधीरा कहा है। उस पर शृङ्गार-मंजरीकार कहता है कि जब समानलज्जामदना को आप मध्या कहते हैं और उदाहरण के लिए 'स्वापे प्रियाननविलोकनहानिरेव' यह श्लोक लिखते हैं तो ऐसे कोमल स्वभाव वाली मध्या नायक के सम्मुख कैसे परुष वचन का प्रयोग कर सकेगी? लेकिन ऐसी मृदु प्रकृति मध्या का नायक के अपराध करने पर अधीरभाव से परुष वाक्य के द्वारा अपने कोप का प्रकट करना कोई अस्वाभाविक नहीं है। देखा भी जाता है कि अत्यन्त मृदुल स्वभाव के लोग कोप उत्पन्न हो जाने पर उबल पड़ते हैं और परुष वाक्य का प्रयोग भी करने लग जाते हैं।

इसी प्रकार प्रगल्भा धीरा नायकापराध से कुपित होकर सुरत में उदासीन भाव का आचरण करने लगती है। मन बिलकुल नहीं देती। इसीसे व्यक्त हो जाता है कि वह कुपित है। प्रगल्भा अधीरा तर्जन अर्थात् डांट-डपट, फटकार और मार-पीट, हाथापाई

भी करने लग जाती है। और प्रगल्भा धीराधीरा रत में औदासीन्य और तर्जन-ताडन दोनों करती है।

**धीरादिभेदः स्वीयायामेव, न परकीयायामिति प्राचीनलेखनमाज्ञामात्रम्।**

**धीरत्वमधीरत्वं तदुभयं वा माननियतम्। परकीयायां मानश्चेत् तेषामावश्यकत्वात्। मानश्च न परकीयायामिति वक्तुमशक्यत्वादिति।**

धीरादिक भेदों का निरूपण प्राचीन आचार्यों ने एकमात्र स्वीया के मध्या और प्रगल्भाभेदों में ही किया है और परकीया के निरूपण में धीरादिक भेदों का उल्लेख नही किया है। भानुदत्त का कहना है कि इसके पीछे कोई युक्ति या तर्क नहीं कि स्वीया मुग्धा और मध्या में ही धीरादिक भेद हों परकीया में नहीं। भानुदत्त के विचार में यह केवल प्राचीनों की आज्ञामात्र है और कुछ नहीं, अन्यथा परकीया क्यों नही धीरा, अधीरा और धीराधीरा हो सकती जब कि धीरत्वादि एकमात्र मान या कोप पर ही आधारित है। परकीया में मान हो तो वह क्यों नही धीरादि हो सकती है? और कोई ऐसी युक्ति दी जाय कि परकीया में मान या कोप नही होता तो ऐसी भी कोई बात नहीं। इस सम्बन्ध में जो कुछ आमोदकार ने प्राचीनों के मतानुसार तर्क उपस्थापित किए उनका खण्डन शृङ्गारमंजरी के आधार पर धीरादि भेद के निरूपण में ही हो चुका।

**मध्या धीरा यथा—**

**लोलालिपुञ्जे व्रजतो निकुञ्जे स्फारा बभूवुः श्रमवारिधाराः।**
**देहे समीहे भवतो विधातुं धीरं समीरं नलिनीदलेन॥ १२॥**

परस्त्री से मिलकर थका-थका पसीना से तरबतर होकर आये हुए नायक को पहचान कर धीर स्वभाव के कारण वाणी अर्थात् वक्रोक्ति में अपना कोप प्रकट करते हुए कहती है—( आहट पाकर ) चञ्चल भौरों से भरे हुए निकुंज में ( भौरों से डर-डरकर ) चलते हुए आप पसीने-पसीने हो गये हैं। इसलिए नलिनीदल के द्वारा आपके शरीर पर मन्द-मन्द हवा करना चाहती हूँ।

नायिका को मालूम है कि उसका पति परस्त्री-गमन के अपराध से दूषित है। वह पसीना से बिल्कुल भींग गया है। पसीना के कारण को अन्यथा करते हुए उसने भौरों के डर से निकुञ्ज में जोर से चलने की कल्पना कर ली और कोप को व्यञ्जित किया। नायिका की इस वक्रोक्ति का तात्पर्य यह है कि ऐसी स्थिति में जब कि तुम परस्त्रीगमन का अपराध करके पधारे हो तुम्हारी मैं सेवा करना चाहती हूँ और तू मुझसे धोखा करते हो, जरा तुम ही सोचो।

मध्याऽधीरा यथा—

जातस्ते निशि जागरो, मम पुनर्नेत्राम्बुजे शोणिमा,
निष्पीतं भवता मधु प्रविततं, व्याघूर्णितं मे मनः ।
भ्राम्यद्भृङ्गघने निकुञ्जभवने लब्धं त्वया श्रीफलं,
पञ्चेषुः पुनरेव मां हुतवहक्रूरैः शरैः कृन्तति ॥ १२ ॥

परस्त्री गमन करके शीघ्र लौटे हुए अपने पति से कोई इस प्रकार कहती है—रात भर तू रतजग्गा किया है और मेरी आँखों में लाली हो गई है, मधुपान तूने किया है और मेरा मन चकरा रहा है, भौरों से भरे घने निकुञ्ज भवन में तूने श्री का फल अर्थात् निधि (या बिल्वफल जो स्तनाकार होता है) पाई और कामदेव अपने अग्नि के समान क्रूर बाणों से मुझे बींध रहा है।

यहाँ नायिका कुपित होकर परस्त्री-गमनापराधी अपने पति पर परुषवाक्य का प्रहार कर रही है। नायक ने परस्त्री के साथ रात भर जो जागरण किया उसके कारण उसके आँखों में की लाली नायिका में आ गई है अर्थात् उसके इस अपराध से क्रोध के कारण उसकी आँखें लाल हो उठी हैं। मधुपान तो परस्त्री के साथ नायक ने किया, पर नायिका का मन घूमने लगा, तात्पर्य यह कि क्रोध के मारे उसका मन स्थिर नहीं है। जैसे कोई व्यक्ति राजा के बिना निर्देश किए कहीं से कोई गुप्त निधि उखाड़ लाता है और पता लग जाने पर दण्डित होता है उसी प्रकार नायक ने निकुञ्ज भवन में जो श्री-फल या खजाना प्राप्त किया (या परनायिका के श्रीफल सदृश कुच को प्राप्त किया) तो दण्ड उसे मिलना चाहिए। लेकिन कामदेव उस पर प्रहार न करके अपने अग्निमय बाणों का प्रहार नायिका पर करने लगा। नायिका का यह परुष वाक्य उसके कोप को स्पष्ट कर देता है, अतः वह अधीरा है। शृङ्गारमञ्जरीकार ने यह जो शङ्का की है कि मृदु प्रकृतिवाली मध्या अधीरा परुष वाक्य का प्रयोग अपने मुख से कैसे कर सकती है। कहा जा चुका है कि नायक के परस्त्रीगमनरूप अक्षम्य अपराध को जानकर अधीर होकर मध्या का यह कथन अस्वाभाविक नहीं है।

कर मना लेने या उपचार करने में बड़े चालाक हो ), अथवा कान्ता (रूपवती अन्य प्रेयसी) में अनुराग करने मे चतुर हो, मन को हर लेनेवाले हो ( अर्थात् दूसरों का मन मोह लेते हो ), तुम नाथ हो ( अर्थात् तुम पर मेरा कुछ अधिकार नहीं, तुम मनमाना सब कुछ कर सकते हो ), और नये यौवन से तुम अलंकृत हो ( अर्थात् यौवनमद ने तुम्हें पागल बना दिया है ), कार्याकार्य का विचार नहीं रखते हो।' यह कहकर सांस छोड़ते हुए वामाक्षी ने आँसू से चञ्चल कटाक्षों को प्रिय के मुख मे लगा दिया।

**प्रौढा धीरा यथा—**

**नो तल्पं भजसे न जल्पसि सुधाधाराऽनुकारा गिरो**
**दृक्पातं कुरुषे न वा परिजने कोपप्रकाशच्छलात्।**
**इत्थं केतकगर्भगौरि ! दयिते ! कोपस्य सङ्गोपनं**
**तत्स्यादेव, न चेत्पुनः सहचरी कुर्वीत साचि स्मितम्॥ १५॥**

किसी नायक ने अपने किए अपराध के कारण उत्पन्न कोप का गोपन करती हुई प्रिया से परिहास करते हुए कहा—हे केतकपुष्प के गर्भ के समान गौर वर्ण वाली प्रणयिनी, यह जो तू मेरे साथ शयन पर नहीं बैठ रही है, अमृत की धारा के समान प्रवाहित होनेवाली वाणी जो बोल नहीं रही है, तेरा कोप स्पष्ट हो जायगा इस बहाने अपने परिजनों पर जो तू दृष्टिपात नहीं कर रही है। इस प्रकार यह तेरा कोप का गोपन ठीक ही था, अगर तेरी सखी ने फिर टेढ़ी होकर मुस्करा न दिया होता।

नायिका नायक के किसी अपराध पर कुपित है इस कारण वह उसके साथ शयन पर न बैठकर मीठी बातें न करके, एवं उसपर तथा उसके परिजनों पर दृष्टिपात तक न करके उसके अपराधजनित कोप का गोपन कर रही है। उसकी सखी टेढ़ी होकर जो मुस्कुरा पड़ी इससे नायक के मन में शङ्का हो गई कि हो न हो जरूर कोई बात है। जैसा कि रसमञ्जरीकार ने कहा है कि प्रौढ़ा धीरा नायकापराध से कुपित होकर रतिकार्य में औदासीन्य प्रकट करती है। इस प्रकार उसका कोप तो बिलकुल व्यङ्ग्य ही रहता है, केवल उसकी सखी मुस्करा पड़ने से कोप का किञ्चित् आभास मात्र मिल जाता है। इसी से नायक को यह विदित हो जाता है कि यह मेरे किसी अपराध के कारण कुपित है।

**प्रगल्भाऽधीरा यथा—**

**प्रतिफलमवलोक्य स्वीयमिन्दोः कलायां**
**हरशिरसि परस्या वासमाशङ्कमाना।**
**गिरिशमचलकन्या तर्जयामास कम्प-**
**प्रचलवलयचञ्चत्कान्तिभाजा करेण॥ १६॥**

भगवान् शंकर के मस्तक पर विराजमान चन्द्रकला में अपना प्रतिबिम्ब देख कर पार्वती को यह शंका हो गई कि कोई दूसरी आकर तो वहां नहीं डट रही है! तब उन्होंने अपने हाथ से, जिस के चंचल वलय की कान्ति फैल रही थी, कम्पित करते हुए भगवान् शंकर को फटकारा।

यहां पार्वती को प्रगल्भा अधीरा के रूप में कहा गया है। वह शिव के मस्तक की चन्द्रकला में पड़ती हुई अपनी छाया को देख कर दूसरी स्त्री का भ्रम करने लगती हैं और अधीर होकर पति का तर्जन करती है। हाथ चमकाकर तर्जन करने का अभिप्राय यह था कि यह कौन है जिसे तुमने अपने सिर पर बिठा रखा है?

**प्रगल्भा धीराधीरा यथा।**

**तल्पोपान्तमुपेयुषि प्रियतमे वक्रीकृतग्रीवया**
**काकुव्याकुलवाचि साचिहसितस्फूर्जत्कपोलश्रिया।**
**हस्तन्यस्तकरे पुनर्मृगदृशा लाक्षारसक्षालित-**
**प्रोष्ठीपृष्ठमयूखमांसलरुचो विस्फारिता दृष्टयः॥ १७॥**

अपराधी प्रियतम जब शय्या के समीप पहुँचा तभी उसकी प्रियतमा ने उसकी ओर से गर्दन मोड़ ली, जब वह घबराकर डर के मारे थरथराती आवाज में कुछ बोला तो वह कपोल की श्री को बढ़ा देनेवाली टेढ़ी हंसी हंसने लगी, जब उसने प्रिया के हाथों पर अपना हाथ रखा तो वह जोर से आँखें फाड कर देखने लगी, तब उसकी आंखे पीठिया मछली की पीठ के समान, जिसे लाक्षारस से धो दिया गया हो, किरणें फैलाने लगीं।

प्रियतम के पास आते ही नायिका का मुँह मोड लेना, उसके थरथराती आवाज में बोलने पर मुसकुराना एवं हाथ पर हाथ रखने पर लाल लाल आंखें कर देना ये तीन बातें ध्यान देने योग्य हैं जिन में पहली और दूसरी उसकी धीरता को और तीसरी अर्थात् कुपित होकर देखना उस नायिका में अधीरता को व्यक्त करती है।

**एते च धीराऽऽदिषड्भेदा द्विविधाः—**

**धीरा ज्येष्ठा कनिष्ठा च, अधीरा ज्येष्ठा कनिष्ठा च, धीराधीरा ज्येष्ठा कनिष्ठा च।**

स्वीया नायिकाओं मे मध्या और प्रगल्भा के धीरादिक छ भेद प्रेम के अधिक और न्यूनभाव से ज्येष्ठा और कनिष्ठा के भेद से फिर दो दो भागों में विभक्त होते हैं। मध्या और प्रगल्भा धीरा, अधीरा और धीराधीरा नायिकाएं ज्येष्ठा और कनिष्ठा होकर बारह हो जाती हैं। यों तो ज्येष्ठ और कनिष्ठ अर्थात् बड़ा या छोटा होना वयक्रम या विवाहकाल के आधार पर ही माना जाता है, लेकिन प्रस्तुत में जो नायिका

पति के अधिक स्नेह का पात्र है वह ज्येष्ठा और कम स्नेह का पात्र होने से कनिष्ठा कही जाती है। वयक्रम के अनुसार बड़ी भी पति का कम स्नेह पानेवाली नायिकाएं कनिष्ठा और छोटी भी अधिक स्नेह पानेवाली ज्येष्ठा होती हैं। उसी प्रकार पूर्व विवाहिता भी कनिष्ठा एवं नवविवाहिता भी ज्येष्ठा होती हैं। रसमंजरीकार स्वयं दोनों के लक्षण लिखते हैं।

**परिणीतत्वे सति भर्तुरधिकस्नेहा ज्येष्ठा, परिणीतत्वे सति भर्तुर्न्यूनस्नेहा कनिष्ठा।**

विवाह सस्कार के होने पर जो पति का अधिक स्नेह प्राप्त करती है उसे ज्येष्ठा और जो न्यून स्नेह का भाजन बनती है उसे कनिष्ठा कहते हैं। यहाँ यह प्रश्न उठता है कि अधिक स्नेह और न्यून स्नेह तो सामान्य वनिताएं भी प्राप्त करती हैं, उनमें भी ज्येष्ठा और कनिष्ठा के ये लक्षण अतिव्याप्त न हों इसलिए 'परिणीतत्वे सति' अर्थात् 'विवाह संस्कार के होने पर' इसका उपादान किया गया। जैसा कि भानुदत्त लिखते हैं—

**अधिकस्नेहासु न्यूनस्नेहासु सामान्यवनितासु नातिव्याप्तिः, परिणीतपदेन व्यावर्तनात्।**

सामान्य वनिता का अर्थ यहाँ केवल सामान्या नहीं, बल्कि परकीया भी उपलक्षित होती है। अतः ज्येष्ठा कनिष्ठा का भेद स्वीया में ही जानना चाहिए, परकीया और सामान्या में नहीं।

**धीरा ज्येष्ठा कनिष्ठा च यथा—**

**एकस्मिन् शयने सरोरुहदृशोर्विज्ञाय निद्रां तयो-**
**रेकां पल्लवितावगुण्ठनपटामुत्कन्धरो दृष्टवान्।**
**अन्यस्याः सविधं समेत्य निभृतव्यालोलहस्ताङ्गुलि-**
**व्यापारैर्वसनाञ्चलं चपलयन् स्वापच्युतिं क्लृप्तवान्॥ १८॥**

शठ नायक ने देखा कि एक ही शयन पर दोनों (अर्थात् ज्येष्ठा और कनिष्ठा सो रही हैं, तब वह वहाँ जाकर जिस पर वह स्नेह कम करता था अर्थात् जो उसकी कनिष्ठा पत्नी थी उसके शरीर पर चादर डाल दी और कँधा ऊपर उठा कर देखा, (फिर जब उसे लगा कि यह अब बिलकुल नहीं देख पायेगी तब) वह धीरे-धीरे दूसरी अर्थात् अपनी ज्येष्ठा प्रियतमा के पास पहुँचा और बिना आवाज किए ही चञ्चल अङ्गुलियों से उसका वस्त्र खींच-खींचकर उसकी नींद तोड़ी।

पहली पत्नी को वस्त्र से आच्छादित करके दूसरी को वस्त्र खींच कर जगाने का अर्थ स्पष्ट है कि नायक जितना दूसरी को चाहता है उतना पहली को नहीं। इसलिए

पत्नी कनिष्ठा एवं दूसरी ज्येष्ठा हुई। ये दोनों ज्येष्ठा कनिष्ठायें धीरा इसलिए हैं कि ये नायक के अपराध पर उसके पहुंचने के पहले ही सो गई है। उनके सो जाने की स्थिति ही उनके कोप को यहाँ व्यञ्जित करती है। यहाँ एक पर अधिक और दूसरी पर कम अनुराग करनेवाला नायक शठ नायक है।

अधीरा ज्येष्ठा कनिष्ठा च यथा—

अन्तः कोपकषायिते प्रियतमे पश्यन् घने कानने
पुष्पस्यावचयाय नम्रवदनामेकां समायोजयन्।
अर्धोन्मीलितलोचनाञ्चलचमत्काराभिरामाननां
स्मेरार्द्राधरपल्लवां नववधूमन्यां समालिङ्गति ॥ १९ ॥

घने जङ्गल में शठ नायक ने देखा कि उसकी दोनों ज्येष्ठा और कनिष्ठा पत्नियाँ भीतर ही भीतर उसके अपराधजन्य कोप से मलिन हो रही हैं, तब उसने झुके हुए मुँहवाली एक को जिस पर उसका अनुराग कम था, फूल चुनने के काम में नियुक्त कर दिया और जिसकी आँखों का अञ्चल अर्धोन्मीलित होने से उसके मुख की कान्ति को बढ़ा रहा था और जिसका अधरपल्लव स्मित की आर्द्रता लिए हुए था ऐसी अधिक स्नेहभाजन नववधू को अपने आलिङ्गन में कस लिया।

अधीरा होने के कारण नायक के अपराध से उसकी दोनों पत्नियाँ घने जङ्गल में निकल आई थीं। वह जिसे पुष्पावचन में नियुक्त करता है वह उसकी कनिष्ठा थी और जिसे आलिङ्गन करता है वह ज्येष्ठा थी।

धीराधीरा ज्येष्ठा कनिष्ठा च यथा—

धैर्याधैर्यपरिग्रहग्रहिलयोरेणीदृशोः प्रीतये
रत्नद्वन्द्वमनन्तकान्तिरुचिरं मुष्टिद्वये न्यस्तवान्।
एकस्याः कलयन् करे प्रथमतो धूर्तः परस्याः प्रियो
हस्ताहस्तिमिषात्स्पृशन् कुचतटीमानन्दमाविन्दति ॥ २० ॥

अपराधजन्य कोप के कारण धैर्य और अधैर्य दोनों में आग्रह रखनेवाली अपनी दोनों पत्नियों की प्रसन्नता के लिए धूर्त प्रिय नायक ने अपनी मुट्ठी में अनन्तकान्ति फैलानेवाले दो रत्न उठा लिए और पहले एक के हाथ में अर्पित किया और दूसरी से हाथापाई के साथ हाथा-पाई के बहाने उसका स्तनतट स्पर्श करके आनन्द प्राप्त किया।

नायक ने धूर्तता से कुपित पत्नियों में से एक को रत्न दे दिया। वह समझी कि मुझे रत्न पहले दे रहा है, मुझसे इसका हार्दिक प्रेम है। लेकिन उसकी ज्येष्ठा पत्नी वह न थी जिसे उसने रत्न अर्पित किया। इधर वह रत्नप्राप्ति की प्रसन्नता में ही अपनी

सुध-बुध खो रही थी, उधर वह अपनी अधिकस्नेहा प्रियप्रणयिनी से हाथापाई करते हुए स्तनस्पर्शन का मजा लूटने लगा।

परकीया—

**अप्रकटपरपुरुषानुरागा परकीया।**

जिस नायिका का पर-पुरुष मे होनेवाला अनुराग प्रकट नहीं होता उसे परकीया कहते हैं। परकीया का प्रेम धार्मिक और सामाजिक बन्धनों से बिलकुल उन्मुक्त रहना है। प्रेम का सच्चा और वेदनामय रूप जो परकीया नायिकाओ मे निखरा हुआ अभिलक्षित होता है वह अन्य नायिकाओं में नहीं। वैष्णव सम्प्रदाय के भक्तकवियों ने परकीया नायिकाओं का बड़ा महत्त्व दिया है। उनके अनुसार श्रीकृष्ण में अनुराग करनेवाली गोपियाँ भी परकीया थी, क्योंकि वे अपने पतियों को छोड़कर परपुरुष श्रीकृष्ण के साथ अनुराग करती थीं। उज्ज्वलनीलमणि में रूपगोस्वामी ने परकीया को इस प्रकार लिखा है—

**रागेणैवार्पितात्मानो लोकयुग्मानपेक्षिणा।**
**धर्मेणास्वीकृता यास्तु परकीया भवन्ति ताः॥**

अर्थात् जो अपने आपको लोक-परलोक की अपेक्षा न रखनेवाले प्रेम के वशीभूत होकर अर्पित कर देती हैं और धर्म अर्थात् विवाह-सस्काररूप धार्मिक कार्य द्वारा जो स्वीकृत नहीं, ऐसी नायिकाओं को परकीया कहते हैं। भक्त कवियों ने व्रजसुन्दरियों को उदाहरण मानकर जो परकीया नायिकाओं में एक आदर्श भावना का निवेश किया उसका यह अर्थ नहीं कि परकीया नायिकाएँ उत्कृष्ट है, हाँ, लौकिक पति का त्यागकर अलौकिक पति में अनुराग रखनेवाली अलौकिक परकीया नायिकाएँ स्वीया पतिव्रताओं से श्रेष्ठ तो अवश्य है। इसी अंश में परकीया का धार्मिक-साहित्य में प्रचार होने का कारण ज्ञात होता है। रसमञ्जरीकार का परकीयालक्षण लौकिक परकीया के अनुसार है। रसमंजरीकार के उपर्युक्त लक्षण के सम्बन्ध में शृङ्गारमञ्जरीकार का कहना है कि यह लक्षण परकीया के ही भेद लक्षिता और कुलटा में व्याप्त नहीं होता, क्योंकि ये दोनों नायिकायें प्रकटरूप मे परपुरुष में अनुराग करती है, अप्रकट रूप मे नहीं। सखी आदि और अन्य लोग भी लक्षिता और कुलटा के परपुरुषानुराग जानते रहते हैं। अगर यह कहिये कि परकीया का परपुरुषानुराग उसके पति को प्रकट या ज्ञात न होना चाहिए यह अर्थ भानुदत्त को विवक्षित है—यह भी कहना ठीक नहीं, क्योंकि जिस पति को यह ज्ञात हो जाता है कि उसकी पत्नी परपुरुषानुराग करती है, उसका भी वह प्रेमाधिक्य के कारण परित्याग नहीं करता। ऐसी परकीया में उपर्युक्त लक्षण की अव्याप्ति तो तदवस्थ रह जाती है। दूसरा यह कहना कि परपुरुषानुराग के ज्ञात होने पर भी जब पति उसका परित्याग नहीं करता और वह उसके प्रेम का पात्र

बनी ही रहती है तब उसका अनुराग रसाभास हो जाता है और वह नायिकाभास की दृष्टि से परकीया न होकर परकीयाभासमात्र है। यह पक्ष भी ठीक नहीं, कारण यह कि उस सुन्दरी का गाढ़ अनुराग परपुरुष में ही है, अतः उसे परकीया मानने में कोई सन्देह नहीं। हाँ, उसका पति पत्याभास अवश्य है, क्योंकि यह जानते हुए कि उसकी पत्नी परपुरुष में गाढ अनुराग करती है, फिर भी वह उसमें अनुराग करता है। शृङ्गार-मंजरीकार उस पतिवञ्चिका नायिका को जो पति के सामने भी उसको चकमा दे जाती है परकीयाभास मानने के लिए तैयार नहीं। तब उपर्युक्त प्रसङ्ग की नायिका कैसे परकीया भास हो सकती है? रसमंजरीकार के परकीयालक्षण में 'अप्रकट' शब्द के उपादान में ही विशेष झगड़ा है। अप्रकट का अर्थ तो यह भी हो सकता है कि कभी उस नायिका का परपुरुषानुराग किसी को विदित ही न हो। ऐसी स्थिति में जो स्वीया केवल भावना से ही परपुरुषानुराग करती है, उसे परकीया कभी नही कह सकते हैं, क्योंकि उसका परपुरुषानुराग अत्यन्त अप्रकट है। परपुरुषानुरागके कोई न कोई चिह्न के प्रकट होने पर भी किसी नायिका में परकीयात्व का पता लग सकता है। यही शृङ्गारमंजरीकार का अपना तर्क है। वे तो परकीया उसे ही कहते हैं जो परपुरुष में अनुरक्त रहती है। तब जैसा कि सामान्या में अतिव्याप्ति होने के भय से भानुदत्त ने 'अप्रकट' पद का उपादान किया था वह प्रश्न शृङ्गारमंजरीकार के सामने उठ खड़ा होता है। इसके समाधान में उनका कहना है कि सामान्या कहाँ निर्णय कर पाती है कि पुरुष स्वकीय है या परकीय, किन्तु परकीया तो यह निर्णय करती है कि जिससे उसका अनुराग है वह स्वकीय नहीं परकीय पुरुष है। तब सामान्या में लक्षण के अतिव्याप्त होने की बात नहीं उठती। यहाँ भानुदत्त ने 'अप्रकट' में नञ् समास दिया। इसका अर्थ बिलकुल अप्रकट तो नहीं बल्कि ईषदर्थक नञ् के तात्पर्य से लिखा है, अगर यह मान लिया जाय तो शृङ्गारमंजरीकार की भी बात रह जाती है।

भेद—

**सा द्विविधा परोढा कन्यका च। कन्यायाः पित्राद्यधीनतया परकीयता। अस्या गुप्तैव सकला चेष्टा।**

मुख्यरूप से परकीया नायिका के दो भेद किये गये हैं–परोढा और कन्यका। परोढा वह होती है जिसको विवाह संस्कार द्वारा पति प्राप्त हो चुका, फिर भी उसमें अनुरक्त न होकर किसी दूसरे में जो अनुराग करती है। अविवाहित अवस्था में ही किसी से अनुराग करने वाली और उसी के साथ विवाह की इच्छा रखनेवाली कुमारी नायिका को कन्यका कहते हैं। यहाँ यह प्रश्न उठता है कि परकीया का अर्थ है पराई स्त्री, अर्थात् अपनी न होकर दूसरों की हो जानेवाली। कन्यका तो अविवाहित अवस्था में किसी की नहीं है, फिर कैसे वह परकीया समझी जाय? इसके समाधान में रसमंजरीकार का कहना है कि

विवाहावस्था के पूर्व तो वह पिता के अधीन रहती है। इस आधार पर पिता के विना जाने ही जिस व्यक्ति से वह अनुराग करती है वह परपुरुष ही तो है। अतः कन्यका भी परपुरुषानुराग करने से परकीया हो जाती है। परकीया की समस्त चेष्टायें गुप्त ही होती है। वह किसीको पता चलने नहीं देती।

**परोढा यथा—**

**अयं रेवाकुञ्जः कुसुमशरसेवासमुचितः**
**समीरोऽयं वेलादरविदलदेलापरिमलः।**
**इयं प्रावृड् धन्या नवजलदविन्यासचतुरा**
**पराधीनं चेतः सखि! किमपि कर्तुं मृगयते॥ २१॥**

हे सखि, यह रेवानदी का निकुञ्ज कामदेव की सेवा के अत्यन्त योग्य स्थान है, यह वायु नदी के तीर की कुछ-कुछ विकसित इलायची के लत्तरों का परिमल लिए बह रही है। यह धन्य प्रावृट् (वर्षा ऋतु) है, जो नये-नये मेघों का सुन्दरता से विन्यास करने में चतुर है। यह मेरा दूसरे के अधीन बना हुआ चित्त कुछ न कुछ करने के लिये सोच रहा है।

विशेष—परोढा परकीया अपनी विश्वासपात्र रहः सखी के साथ नर्मदानदी के कुञ्ज में आकर अपने प्रिय से मिलने के लिए उत्सुक हो गई है। उसकी उत्सुकता को उद्दीपित करनेवाली सामग्री नर्मदानदी के तीर के कुञ्ज में पर्याप्त मिल गई है। स्वयं कुञ्ज भी कुसुमशरसेवा के लिये समुचित स्थान है। वहां की हवा नदी तट पर विकास प्राप्त करती हुई एलालताओं की मादक सुरभि को लेकर बह रही है। वर्षा का मौसम है। आकाश में जगह-जगह पर काले-काले मेघ उमड़-घुमड़ रहे हैं। नायिका ने 'इयं प्रावृड् धन्या' कहकर अपनी समस्त मनोवृत्ति को जैसे उड़ेल दिया। इससे बढ़ कर प्रिय मिलन का अब कौन सा सुअवसर आ सकता है? चित्त तो पराधीन हो ही चुका है, अपने वश में वह बिलकुल नहीं, अब यह कुछ करने के लिए विचार कर रहा है। 'किमपि कर्तुं मृगयते' इसकी व्यञ्जना ही इस पद्य का मूल स्वारस्य है। नायिका पर पुरुष से मिलने के लिए उत्कण्ठित है। उसका परपुरुषानुराग अप्रकट रूप में यहां प्रकट हुआ। अतः यह परकीया परोढा नायिका है।

**गुप्ता-विदग्धा-लक्षिता-कुलटाऽनुशयाना-मुदिताप्रभृतीनां परकीयायामेवान्तर्भावः।**

गुप्ता आदि छः नायिकाएं परकीया जैसी ही होती हैं। यद्यपि परोढा और कन्यका के रूप में परकीया के दो भेद किए हैं, तथापि परोढा के अन्तर्गत ही इन नायिकाओं को समझना चाहिए। 'प्रभृति' कहने का अर्थ यह है कि स्वयंदूती आदि अन्य नायिकाएं

जो परकीया के लक्षण के उदाहरण में आ सकती है उनका भी संग्रह कर लेना चाहिए। पर पुरुषानुराग तो ये समस्त नायिकाएं करती ही हैं, किन्तु इनके कार्य भिन्न-भिन्न होते हैं। अतः इनका नामभेद हो जाता है, जैसे गुप्ता परकीया, वह जो परपुरुष के साथ सुरत का गोपन करे। इसी प्रकार अन्य परकीया नायिकाओं को भी समझना चाहिए। इन भेदों में परकीया की मनोवृत्ति का अच्छा विश्लेषण पाया जाता है, अपनी गुप्त प्रीति को छिपाने के लिए अनेक चेष्टाएं करने पर भी किस प्रकार वह प्रकट हो जाती है, किस प्रकार संकेत द्वारा अपनी आन्तरिक भावना को पर पुरुष के प्रति प्रकट कर रही है, प्रेमिका से मिलने का संकेतस्थल नष्ट हो जाने पर उसे किस प्रकार व्यथा होती हैं, किस प्रकार प्रेमी से मिलने का अवसर पाकर प्रसन्न होती है आदि आदि बातें इन भेदों मे विशिष्ट रूप में मिलती हैं। परकीया के इन समस्त प्रकारों में परकीयात्व का चरम विकास कुलटा में ही मिलता है। कुलटा का अर्थ है—कुलं त्यक्त्वा अटति इति कुलटा, अर्थात् जो स्त्री अपने कुल का परित्याग कर के अनेक पुरुषों से सम्बन्ध रखती फिरे वही कुलटा अर्थात् व्यभिचारिणी है। वैष्णव भक्त कवियों ने कुलटा को परकीया के अन्तर्गत नहीं किया। नायिका-भेद के कई आचार्यों ने भी कुलटा में प्रेमाभाव को मान कर परकीया के रूप में उसका उल्लेख नहीं किया।

**गुप्ता त्रिधा—**

**वृत्तसुरतगोपना; वर्तिष्यमाणसुरतगोपना, वृत्तवर्तिष्यमाणसुरतगोपना च।**

परपुरुष के साथ अपने सुरत का गोपन करने वाली परकीया को गुप्ता कहते हैं। सुरतगोपन के प्रयत्न के कालभेद से भिन्न होने के कारण गुप्ता के तीन भेद हो जाते हैं। जो भूतकाल में हुए पर पुरुष के साथ सुरत के गोपन का प्रत्यत्न करती है उसे वृत्तसुरतगोपना कहते हैं और जो होने वाले सुरत का गोपन करती है उसे वर्तिष्यमाणसुरतगोपना और जो हुए और होनेवाले सुरत का गोपन करती है उसे वृत्तवर्तिष्यमाणसुरतगोपना कहते हैं।

**त्रितयमपि यथा—**

**श्वश्रूः क्रुध्यतु विद्विषन्तु सुहृदो, निन्दन्तु वा यातरः,**
**तस्मिन् किन्तु न मन्दिरे सखि! पुनः स्वापो विधेयो मया।**
**आखोराक्रमणाय कोणकुहरादुत्फालमातन्वती**
**मार्जारी नखरैः खरैः कृतवती, कां कां न मे दुर्दशाम्॥ २२॥**

हे सखि, मेरी सास नाराज हो, मेरी सहेलियां मुझसे द्वेष करें, या देवरानियां मेरे विषय में शिकायत की बात फैलाएं। तब भी मैं उस घर में फिर से सोने नहीं जाऊंगी।

घर की कोन के बिल से निकले चूहे पर झपट्टा मारने के लिए उछाल मारती हुई मार्जारी ने ( मेरे स्तनों को ही चूहे समझ कर ) अपने तीखे नखों से मेरी कौन-कौन सी गति न कर डाली !

नायिका अपनी सखी से पर पुरुष के साथ हुए सुरत का गोपन बड़ी कुशलता के साथ करती है। उसके उपपति ने उसके स्तनों में जो कस कर नख क्षत कर दिए उसका अपलाप मार्जारी के प्रसङ्ग से करती है । उसकी सखी उस पर विश्वास कर ले और यह न समझे कि किसी परपुरुष के सम्पर्क से ऐसा हुआ। इसके लिए वह अपनी सास सहेलियों और देवरानियों की चर्चा करती है। घर के लोग उसे ऐसे घर में सोने के लिए कहते जिसमें दिन–रात चूहे कूद-फान करते रहते हैं। इसीलिए तो मार्जारी के कारण उसे आज ऐसी दशा भुगतनी पड़ रही है। अगर कहीं घर के लोगों ने फिर उसके रहने का कोई दूसरा प्रबन्ध न किया तो न जाने उसकी क्या दशा होगी ? सुरत-गोपना परकीया की इस उक्ति से वृत्त, वर्तिष्यमाण और वृत्त–वर्तिष्यमाण तीनों प्रकार के सुरत का गोपन व्यक्त हो जाता है। अतः यह पद्य तीनों का उदाहरण है।

**विदग्धा च द्विविधा । वाग्विदग्धा क्रियाविदग्धा च ।**

अपनी आन्तरिक भावना को वाणी अथवा क्रिया के द्वारा प्रकट करने वाली परकीया नायिका को विदग्धा कहते हैं। वाणी द्वारा प्रकट करने वाली को वाग्विदग्धा और क्रिया द्वारा प्रकट करने वाली को क्रियाविदग्धा कहते हैं।

**तत्र वाग्विदग्धा यथा—**

**नखिडतमतमालवल्लिवल्ली–विचकिलराजिविराजितोपकण्ठे ।**
**पथिक ! समुचितस्तवाद्य तीव्रे, सवितरि तत्र सरित्तटे निवासः ।।२३।।**

मध्याह्न में ठहरने के लिए स्थान पूछते हुए किसी पथिक को कोई विदग्धा उसके निवासार्थ स्थान बताने के व्याज से उसे सम्भोग के लिए आमंत्रित करती हुए कहती है—हे पथिक, मध्याह्न में सूर्यातप के प्रखर हो जाने पर आज तुम्हें नदी के तट पर ही डेरा डालना चाहिए, क्योंकि उसके समीप ही लताएं तमाल वन के चारों ओर घिरी हुई हैं और वहां मल्लीलताएं भी शोभ रही है।

विदग्धा ने नदी तट पर मध्याह्न में पथिक को विश्राम के लिए निर्देश करते हुए घने तमाल वन में उसके मिलने का संकेत किवा। उसने वाणी द्वारा अपने सम्भोगार्थ औत्सुक्य को बड़ी विदग्धता के साथ व्यक्त किया, अतः वह वाग्विदग्धा हुई।

**क्रियाविदग्धा यथा—**

**दासाय भवननाथे बदरीमपनेतुमादिशति ।**
**हेमन्ते हरिणाक्षी पयसि कुठारं विनिक्षिपति ।। २४ ।।**

जाड़े का अवसर था घर के मालिक ने नौकर को यह आदेश दिया कि बैर के वन को जाकर बिलकुल सफाया कर डाल। उसकी पत्नी ने यह सुनते ही लकडी काटने वाले कुठार को झट जाकर घर के समीप बावली में फेंक दिया, जिससे कुठार न मिलेगा और न बैर का वन काटा ही जायगा।

बैर के वन में परपुरुष से मिलने वाली विदग्धा नायिका ने यह सुनते ही कि उसके घर का मालिक (अर्थात् उसका पति, जो प्रिय न था) बैर का जंगल काटने के लिए नौकर को आज्ञा दे रहा है, झट जाकर कुठार को बावली के ठंडे जल में डाल देती है। अगर यह पता भी लग जाय कि किसी ने कुठार को बावली में डाल दिया तो जाड़े में किसी को निकालने का भी साहस न हो। इस प्रकार उसने अपनी चतुरता से बैर-वन; जो उसके प्रिय के मिलन का संकेत था, कटने से बचा लिया। यह क्रिया-विदग्धा परकीया नायिका हुई।

**लक्षिता तथा—**

**यद् भूतं तद् भूतं यद् भूयात्तदपि वा भूयात्।**
**यद्भवति तद्भवति वा विफलस्तव कोऽपि गोपनायासः ॥ २५ ॥**

सखी को यह पता चल गया कि नायिका अपने प्रिय से छिप कर पहुँचती है, फिर भी उसके सामने नायिका बराबर इस रहस्य के गोपन का प्रयत्न करती है, तब सखीने कहा—जो तूने परनायक से मिलन किया वह तो होने वाला ही था, तो हो चुका, और जो होने वाला है वह भी हो, अर्थात् फिर-फिर मिलने के लिए जो प्रत्यत्न करने वाली है वह भी कर, और जो हो रहा है वह भी हो, किन्तु यह जो तू मुझसे इस रहस्य के गोपन का प्रयत्न करती है व्यर्थ है, मुझे तो सब कुछ मालूम हो गया है।

नायिका के परपुरुषानुराग के सखीद्वारा लक्षित कर लिए जाने पर वह लक्षिता परकीया हुई। जिसका परपुरुषानुराग अप्रकट रहे वह परकीया होती है। भानुदत्त का यह लक्षण लक्षिता में कैसे संक्रान्त होगा क्यों कि उसका अनुराग तो सखी को विदित हो गया है। इस शंका का समाधान पहले हो चुका है कि 'अप्रकट' शब्द का अर्थ सर्वथा अप्रकट नहीं बल्कि किसी आत्मीय के अवगत हो जाने पर भी अगर उस अनुराग में किसी प्रकार की बाधा न पहुचती हो तब तक उसे 'अप्रकट' ही समझना चाहिए। यहां यद्यपि नायिका का परपुरुषानुराग सखीद्वारा लक्षित है, तथापि अनुराग में किसी प्रकार की बाधा होने की सम्भावना नहीं। इस प्रकार लक्षिता को परकीया होने में कोई संदेह नहीं।

**कुलटा यथा—**

**एते वारिकणान् किरन्ति पुरुषान् वर्षन्ति नाम्भोधराः**
**शैलाः शाद्वलमुद्वमन्ति न सृजन्त्येते पुनर्नायिकान्।**

त्रैलोक्ये तरवः फलानि सुवते नैवारभन्ते जनान्
धातः ! कातरमालपामि कुलटाहेतोस्त्वया किं कृतम् ॥ २६ ॥

किसी कुलटाने विधाता को उलाहना देते हुए कहा—हे विधाता, मैं तुझसे दीन हो कर यह कह रही हूँ कि मेरे लिए तूने क्या किया ? यह जो आकाश में मेघ छाये हुए हैं, केवल जल के फुहारे बरस रहे हैं, पुरुषों को नहीं, अर्थात् मैं जल कणों की प्यासी नहीं, मुझे तो पुरुष चाहिए। ये पहाड़ नये नये घास उगलते हैं, मेरे लिए नायकों को नही बनाते, तीनों लोक में वृक्ष केवल फलों को ही पैदा करते है; पुरुषों का आरम्भ नही करते।

अप्रकट रूप मे अनेक पुरुषों मे अनुराग करने वाली यह कुलटा परकीया के रूप मे मानी जाती है। वैष्णवभक्त कवियों ने इसका परकीया के रूप में उल्लेख नहीं किया। नायिकाभेद के अन्य आचार्य भी इसे परकीया नहीं मानते।

अनुशयाना यथा—वर्तमानस्थानविघटनेन भाविस्थानाभावशङ्कया स्वानधिष्ठितसङ्केतस्थलं प्रति भर्तुर्गमनानुमानेन चानुशयाना त्रिधा।

अनुशय अर्थात् पश्चात्ताप करती हुई नायिका को अनुशयाना कहते हैं। अनुशयाना केवल इसी लिए दुःखी होती है कि उसने जो पहले ही प्रिय से मिलने के अनुकूल संकेतस्थान बना रखा था वह किसी कारणवश विघटित हो जाता है। प्रियमिलन के संकेतस्थान के रूप में साहित्य में वाटिका, भग्नदेवालय या खडहर आदि ही प्रसिद्ध हैं। सकेतस्थल वही होता है जहां दिन में भी लोग न पहुँचते हों। जैसे टूटे हुए देवालय में लोग नहीं जाते, क्योंकि देवालय में जाने का एकमात्र उद्देश्य देवता का पूजन या दर्शन ही हो सकता है। जब मन्दिर ही ध्वस्त हो कर खंडहर बन गया तब कौन वहां जाता है। प्रायः ऐसे ही निर्मक्षिक स्थान परकीयाओं के प्रियमिलन के लिए संकेतस्थल बन जाते है। अनुशयाना तीन प्रकार की होती है, एक तो वह जो वर्तमान के संकेतस्थान के विघटन से पश्चात्ताप करती हो, दूसरी जो भविष्य के संकेतस्थान के न मिलने की शंका से खिन्न होती हो और तीसरी वह जो ऐसे स्थान पर अपने प्रिय के पहुँच जाने का अनुमान करने से खिन्न होती हो—जहां वह न पहुँच सकी हो।

प्रत्येकमुदाहरणानि यथा—

समुपागतवति चैत्रे निपतति पत्रे लवङ्गलतिकायाः।
सुदृशः कपोलपाली शिव शिव तालीदलद्युतिं लभते ॥ २७ ॥

जब चैत्रमास अर्थात् वसन्त-काल आ पहुँचा तब नायिका ने जो लवङ्गलता के झुरमुट में अपना संकेत बना रखा था वहां उस लवङ्गलता के पत्ते झड़ कर गिरने लगे।

बड़े दुःख की बात है कि उस नायिका के कपोल धीरे-धीरे ताल के पत्ते की तरह पीले फक पड़ने लगे।

नायिका ने वर्तमान में लवङ्गलता के झुरपुट में अपने प्रिय से मिलने के लिए संकेत बना रखा था जो पत्तों से इतना भरा हुआ था कि उसमें भीतर घुस जाने पर किसी को आहट भी न मिलती थी। वसन्त का ऐसा अवसर आया कि धीरे-धीरे अब उस झुरमुट के सारे पत्ते सूख कर झड़ने लगे। नायिका के मन में इस परिस्थिति से बड़ा भारी खेद उत्पन्न हुआ। वह इस सोच में पड़ गई कि उसे अब क्या करना चाहिए। वह जो एक स्थान बड़े भाग्य से मिल गया था वह भी अब काम का न रहा। कब तक पत्ते झड़ेंगे और कब तक फिर नये पत्ते लगेंगे? इतनी देर तक प्रिय-मिलन की प्रतीक्षा भी तो किसी प्रकार सम्भव नहीं?

**निद्रालुकेकिमिथुनानि कपोतपोत-**
**व्याधूतनूतनमहीरुहपल्लवानि।**
**तत्रापि तन्वि! न वनानि कियन्ति सन्ति**
**खिद्यस्व न प्रियतमस्य गृहं प्रयाहि॥ २८॥**

पति के घर जाने का अवसर आ गया। नायिका बहुत असमंजस में पड़ गई कि यहाँ जैसा वहाँ चौर्यरत के लिए उपयुक्त स्थान नहीं मिलेगा, फिर कैसे क्या होगा? तब उसकी मानसिक स्थिति को पहचान कर सखी ने उसे ढाढ़स दिया और कहा— अरी तन्वी, यह तू किस सोच में पड़ गई है? वहाँ पति के गाँव पर भी अनेक वन ऐसे हैं जिनमें निःशङ्क होकर मोरों के जोड़े सोते रहते हैं और कबूतरों के बच्चे वृक्षों के नये-नये पल्लवों को कम्पित करते रहते हैं। इसलिए खेद न कर, प्रियतम के घर चली जा।

नायिका अभी अपने घर है। द्विरागमन का अवसर आ गया है अब वह अपने पति के घर जानेवाली है। उसे इस बात का अनुशय हो रहा है कि वहाँ पर सम्भव है कि कोई चौर्यरत के लिए उपयोगी स्थान न मिले। इस प्रकार यह दूसरे प्रकार की अनुशयाना हुई।

**कर्णकल्पितरसालमञ्जरीपिञ्जरीकृतकपोलमण्डलः।**
**निष्पतन्नयनवारिधारया राधया मधुरिपुर्निरीक्ष्यते॥ २९॥**

राधा ने रसाल वृक्षों के झुरमुट में कृष्ण से मिलने के लिए पहले से संकेत कर दिया, लेकिन वह किसी आवश्यक कार्यवश वहाँ किसी प्रकार भी पहुँच न सकी। कृष्ण ने पहले ही वहाँ पहुँचकर बड़ी देर तक प्रतीक्षा की और जब देखा कि अवसर बीत गया, लेकिन राधा अब तक न आई, तब उन्होंने रसाल की एक मंजरी अपने कान पर रख

ली, राधा के सामने घर पर आ पहुँचे। उन्होंने जो अपने कानों में आम्रमंजरी खोंस ली थी उसकी आभा से उनका कपोलमण्डल पीला हो रहा था। आँखों से आँसू की धारा बहाती हुई राधा कृष्ण को देखती रही।

राधा को यह पश्चात्ताप हुआ कि मैं कितना अधन्य हूँ जो आज रसालवन में पहुँच न सकी। कृष्ण वहीं से लौटे आ रहे हैं, अन्यथा उनके कान पर रसालमंजरी कहाँ से आती ? इस प्रकार अपनेद्वारा अप्राप्त संकेतस्थल पर प्रिय के गमन का अनुमान करके खिन्न होने से राधा तीसरे प्रकार की अनुशयाना नायिका हुई।

**मुदिता यथा—**

**गोष्ठेषु तिष्ठति पतिर्बधिरा ननन्दा**
**नेत्रद्वयस्य न हि पाटवमस्ति यातुः।**
**इत्थं निशम्य तरुणी कुचकुम्भसीम्नि**
**रोमाञ्चकञ्चुकमुदञ्चितमाततान ॥ ३० ॥**

तरुणी ने जब यह सुना कि ससुराल में उसका पति हमेशा बथान में रहता है, ननद बिलकुल बहरी है, और जेठानी की आँखों में धुंध रहता है, तो उसके स्तनों के चारों ओर कंचुक के रूप में रोमाञ्च ऊपर-ऊपर भर आया।

नायिका के प्रसन्न होने का कारण यह है कि उसका पति घर पर कम रहता है, ननद बहरी और जेठानी की आँखें मंददृष्टि की हैं तो परपुरुष से मिलने का अवसर प्रायः मिल जायगा। इस कल्पना से रोमाञ्च हो उठा। यह अपनी अनुकूलता से प्रसन्न हो रही है, अतः मुदिता है।

**कन्यका यथा—**

**किञ्चित्कुञ्चितहारयष्टि सरलभ्रूवल्लि साचिस्मितं**
**प्रान्तभ्रान्तविलोचनद्युति भुजापर्यस्तकर्णोत्पलम्।**
**अङ्गुल्या स्फुरदङ्गुलीयकरुचा गण्डस्य कण्डूयनं**
**कुर्वाणा नृपकन्यका सुकृतिनं सव्याजमालोकते ॥ ३१ ॥**

कोई अपरिणीत राजकन्या अंगूठी की चमक वाली ऊंगली से अपना कपोल खुजलाती हुई व्याजसहित किसी पुण्यवान् युवक को देखने लगी। उसके वक्ष की हारयष्टि कुछ टेढी हो गई, भ्रूलता में ऋजुता थी, मुस्कराहट भी कुछ टेढ़ापन लिए हुए थी, आँखों की कान्ति इधर-उधर घूमने लगी, कान में लगा हुआ कर्णोत्पल बाहों पर लटक आया।

यौवनावस्था में पहुँचने पर भी विवाहिता न होने के कारण परपुरुष की ओर स्नेह भरी दृष्टि से देखनेवाली यह नायिका परकीया कन्यका हुई। 'सव्याजमालोकते—' का तात्पर्य यह है कि कन्यका होने के कारण किसी पुरुष पर साक्षात् दृष्टिपात करना

उसके लिए उचित न था, फिर वह अपने कपोल को खुजलाने का बहाना बनाकर उस युवक पर दृष्टिपात कर रही है। देखनेवाले तो यह समझते हैं कि यह कपोल की खुजान मिटा रही है, लेकिन वे कहां समझते है कि उसकी दृष्टि किसी पर पड़ रही है? कपोल का खुजाना तो एक बहानामात्र था।

सामान्या—

**वित्तमात्रोपाधिकसकलपुरुषानुरागा सामान्यवनिता।**

धनमात्र के उद्देश्य से सब प्रकार के लोगों मे अनुराग करने वाली नायिका को सामान्य वनिता या सामान्या कहते है। जो उसे धन देता है वही उसका अनुरागभाजन अर्थात् प्रिय होता है। सामान्या का मुख्य उद्देश्य धनमात्र है और कुछ नही। सामान्या को ही वेश्या या बाजारू स्त्री कहते है। यह कोई आवश्यक नहीं कि धन देने वाला पुरुष युवक और सुन्दर हो। वेश्याएँ धन न देने वाले युवक और सुन्दर पुरुष को क्षण भर भी टिकने नहीं देतीं और धन देने वाले बाल या वृद्ध और कुरूप के प्रति भी अनुराग का प्रदर्शन करती है, जैसा कि आचार्य क्षेमेन्द्र ने 'समयमातृका' में लिखता है—

**वित्तेन वेत्ति वेश्या स्मरसदृशं कुष्ठिनं जराजीर्णम्।**
**वित्तं विनाऽपि वेत्ति स्मरसदृशं कुष्ठिनं जराजीर्णम्॥**

अर्थात् धन के लोभ से वेश्या कुष्ठरोग से पीड़ित और बुढ़ापा से जर्जर व्यक्ति को कामदेव के सदृश समझती है और धन के बिना कामदेव के सदृश कान्ति वाले पुरुष को कोढ़ी और जराजीर्ण समझती हैं। वेश्याएँ अनुराग का प्रदर्शन करके सब प्रकार के लोगों से धन ले लेना एक कला समझती है। आचार्य क्षेमेन्द्र ने कलाविलास में वेश्याओं के जीवन का विश्लेषण कर ६४ वेश्याकलाओं का उल्लेख किया है।

अब रसमंजरीकार के उपर्युक्त सामान्या लक्षण पर शृङ्गारमंजरीकार के विचार जान लेना सङ्गत होगा। इनका कहना है कि वह अनुराग जो वित्तमात्रोपाधि अर्थात् धनमात्र के उद्देश्य से किया जाय उसे अनुराग नहीं कह सकते। वह तो अनुराग का आभास मात्र हुआ। अनुराग तो एक ही स्थान पर होता है, अगर वह सर्वत्र हो तो उसे अनुराग कहना उचित नहीं। अगर यह कहिये कि अनुराग यहाँ इच्छारूप ही विवक्षित है अर्थात् वित्त के निमित्त से पुरुष की इच्छा ही यहाँ अनुराग शब्द से कही गई है, प्रेम या स्नेह नहीं। तो कहना यह चाहिए कि यद्यपि इच्छा अनेक प्रकार की होती है तथापि शृङ्गार के ग्रन्थों में वही इच्छा अनुराग की आख्या ग्रहण करती है जो सौन्दर्य आदि गुणों को देखकर स्त्री और पुरुष के मन में उत्पन्न होती है, अन्य इच्छाओं को अनुराग नहीं कहते। भाँति-भाँति की इच्छा भाँति-भाँति नाम से अभिहित होती है। जैसे बन्धु, पुत्र आदि की इच्छा को ममता कहते हैं। यदि इच्छामात्र को अनुराग मानते हैं तो स्वीया और परकीया में क्या अन्तर रह जायगा? क्योंकि स्वीया के हृदय में भी नाना प्रकार की

इच्छाएँ रहती हैं। यहाँ आमोदकार का कहना है कि सामान्या यद्यपि सकल पुरुषानुरागिणी होती हैं, लेकिन वह जब तक जिस पुरुष के साथ रहती है तब तक उसका अनुराग एक मात्र उसी में रहता है, इसलिए सामान्या के अनुराग में रसाभास होने की सम्भावना नहीं। शृङ्गारमंजरीकार इसे भी नहीं स्वीकार करते। उनका कहना है कि अनुराग तो वही होता है जो एक पुरुष में हो और दूसरे किसी पुरुष में इच्छा न हो। जो अनेक पुरुषों में अनुराग होता है वह अनुराग नहीं हो सकता। तो अगर कोई यह कहे अनेक पुरुषों में अनुरक्त होनेवाली कुलटा के अनुराग को भी उक्त मतानुसार रसाभास ही कहना चाहिए, क्योंकि अनेक पुरुषों मे होने वाला अनुराग अनुराग नहीं होता। इसका समाधान यह है कि कुलटा तो उसी से प्रेम करती है जो पुरुष गाढ़ सुरतकारी होता है। कुलटा जो अनेक पुरुषों का सगम करती है उसका कारण यह है कि परीक्षा होती है कि कौन पुरुष सुरत करने में विशेष समर्थ है। जैसा कि स्वयं आमोदकार ने कुलटा का उदाहरण देते हुए यह पद्य कहा है—

**सखि रतिसुखलालसया सकलयुवानः परीक्षिता हि मया।**
**हृदयानुरंजनविधौ मधुरिपुणा कः समो भविता॥**

कुलटा अपनी सखी से कहती है कि 'हे सखी, मैंने सुरत के सुख की इच्छा से कि कौन पुरुष सुरत करने में कितना आनन्द देता है समस्त युवकों की परीक्षा ले ली, मैंने देखा कि मधुरिपु के सदृश सुरत के द्वारा हृदय का अनुरंजन करने वाला कौन होगा? सामान्या का भी अनुराग एक ही पुरुष में होता है। वह जो अनेक पुरुषों के साथ संगम करती है वह वृत्ति या जीविका के लिए होता है। सामान्या का अनुराग किसी में नहीं होता यह कहना गलत है। वे गुप्त एव साहजिक प्रेम एक पुरुष में करती हैं और उनका कपटानुराग तो बहुतों में होता है। अतः उनका अनुराग रसाभास नहीं। आमोदकार ने वेश्यात्वजाति को ही सामान्या का लक्षण माना है, अर्थात् प्रत्येक सामान्या में वेश्यात्वजाति रहती हैं, अतः यही सामान्या का लक्षण है। शृङ्गारमजरीकार का कहना है कि स्वीया और परकीया के नायिकात्व का निरूपण गुणभेद के दृष्टिकोण से किया गया और अब जो सामान्या का निरूपण जातिभेद के अनुसार करते हैं तो क्रमभङ्ग होता है। अतः यह भी प्रकार ठीक नहीं। रसमंजरीकार ने जो वित्तमात्रोपाधिसकलपुरुषानुरागवती को सामान्या कहा है, इस लक्षण में 'मात्र' पद के प्रयोग से शृङ्गारमजरीकार सहमत नहीं। उनका कथन है कि अगर परकीया वित्तग्रहण करके सकल पुरुषानुरागवती हो तो वह भी रसमंजरीकार के अनुसार सामान्या हो जायगी, अतः मात्रपद ठीक नहीं। परकीया का सम्भोग वित्तग्रहण के उद्देश्य से नहीं होता। अगर द्रव्य ग्रहण-मात्र को ही सामान्या होने में निमित्त मानते हैं तो जो स्वीया घर के काम-काज के लिए पति से द्रव्य ग्रहण करती है उसे भी सामान्या कहना होगा। शृङ्गारमंजरीकार का सामान्या-लक्षण इस प्रकार है—अपरिणीतफलनिमित्तकानेकपुरुष-

सम्भोगा सामान्या। अर्थात् वित्तरूप फल की इच्छा से अनेक पुरुषों के साथ सभोग करनेवाली अपरिणीत नायिका को सामान्या कहते है। एक में सहज अनुराग करती है और अन्यत्र वित्तरूप फल के निमित्त से इच्छा प्रकट करती है, अतः सामान्या भी नायिका है। इस प्रकार नलकूबर में अनुरक्त रहनेवाली रंभा स्वर्ग में पहुंचे हुए पुण्यात्मा पुरुषों में अनुराग करती है, अतः स्ववेंश्या में भी यह लक्षण संक्रान्त हो जाता है। शृङ्गारमंजरीकार ने सामान्या के पांच भेद कल्पित किए है—जैसे स्वतंत्रा, जनन्य धीना, नियमिता, क्लृप्तानुरागा और कल्पितानुरागा। क्रिया भेद के अनुसार इन भेदों की कल्पना है। कल्पितानुरागा के सम्बन्ध में यह कहना कि वह कल्पित अनुराग के कारण नायिका नही है ठीक नही, क्योंकि वह किसी एक पर अनुराग अवश्य करती है। जिसमें जनुराग ही नही वह अनुराग का अभिनय कैसे कर पाएगी? जहां वह अनुरागवती है उसके अनुसार वह क्लृप्तानुरागा है और वित्तग्रहण के उद्देश्य से जब अनुराग का अभिनय करती है तब कल्पितानुरागा होती है। अतः कल्पितानुरागा के नायिका होने में सन्देह नहीं। जो सामान्या सब प्रकार के प्रयोजन को स्वयं सम्पन्न करती है वह स्वतंत्रा और जो माता के अधीन रहती है वह जनन्यधीना होती है। धन प्राप्त करके जो निश्चित अवधि तक किसी की नियत हो जाती है उसे नियमिता कहा है। एक में स्वयं अनुरक्त हुई को क्लृप्तानुरागा और वित्तग्रहण के लिए अनुराग का अभिनय करने वाली को कल्पितानुरागा कहा है। इस प्रकार क्रियाभेद के अनुसार सामान्या पांच प्रकार की होती है। कल्पितानुरागा में धीरादिक भेद भी होते हैं।

रसमंजरीकार ने अपने सामान्या लक्षण में 'वित्तमात्रोपाधि' पर विशेष जोर दिया है। उनके अनुसार सामान्यानुराग वित्तमात्रोपाधिक होता है। यहां स्वयं ग्रन्थकार शंका करते हैं—

**नन्वग्निमित्रे क्षितिपतावनुरक्तायामिरावत्यामव्याप्तिः, तत्र वित्तमात्रोपाधेरभावादिति चेत्? मैवं, साऽपि काश्मीरहीरकादिदातरि महाराजेऽनुरक्ता, न तु महर्षौ, तेनावगम्यते तत्रापि वित्तमात्रमेवोपाधिरिति। महर्षौ सौन्दर्योपाध्यनुरागस्य कालिकाव्याप्यवृत्तित्वेन सार्वत्रिके तस्मिन् वित्तमेवोपाधिरिति प्रतिभाति।**

यदि सामान्यानुराग वित्तमात्र के उद्देश्य से ही होता है तो राजा अग्निमित्र में अनुराग करनेवाली गणिका इरावती में उपर्युक्त लक्षण व्याप्त नहीं होता। इरावती भी गणिका होने के कारण सामान्या नायिका थी, वह सर्वथा अग्निमित्र में अनुरक्त थी। समाधान-पक्ष में ग्रन्थकार का कहना है कि मान लिया जाय कि राजा अग्निमित्र में इरावती अनुरक्त थी, लेकिन उसने अनुराग भी उसमें किया जो कश्मीर में उत्पन्न होने वाले केसर नामक अनुलेप, रत्न आदि से उसे तृप्त कर सकता है और जो महाराज

है। किसी महर्षि मे क्यों नही उसने अनुराग किया? इससे पता चलता है अग्निमित्र मे इरावती का अनुराग भी वित्तमात्रोपाधिका था। अतः उसमे सामान्यालक्षण की अव्याप्ति नही। फिर भी यह देखा गया है कि वेश्या का अनुराग भी सौन्दर्योपाधिक होता है। उसके अनुराग का कारण एकमात्र धन ही नही होता, सौन्दर्यादि गुण भी होते हैं। उदाहरण के लिए चारुदत्त मे अनुराग करने वाली गणिका वसन्तसेना है, जिसका अनुराग एकमात्र गुणोपाधिक था। इस पर भानुदत्त कहते हैं कि महर्षि या चारुदत्त ऐसे लोगों मे होनेवाला सौन्दर्योपाधिक अनुराग किसी किसी समय हो जाता है। सामान्या के अनुराग का सर्वत्र प्रयोजक एकमात्र धन है, अतः इस अश में अव्याप्ति होने पर भी कोई क्षति नहीं। लक्षण में उसी का अनुप्रवेश होना चाहिए जो सार्वत्रिक हो। अपवादों में लक्षण के संक्रान्त न होने से कोई दोष नहीं।

**सामान्यवनिता यथा—**

**दृष्ट्वा प्राङ्गणसन्निधौ बहुधनं दातारमभ्यागतं**
**वक्षोजौ तनुतः परस्परमिवाश्लेषं कुरङ्गीदृशः॥**
**आनन्दाश्रुपयांसि मुञ्चति मुहुर्मालामिषात्कुन्तलो**
**दृष्टिः किंच धनागमं कथयितुं कर्णान्तिकं गच्छति॥ ३२॥**

धनी और दाता को आंगन के समीप पहुँचे हुए देखकर मृगी के सदृश नेत्रोंवाली नायिका के दोनों स्तन पर मारे खुशी के परस्पर आलिङ्गन करने लगे, उसके केशपाश में लगी हुई माला गिरने लगी, मानों उसका केशपाश माला के बहाने आनन्द का अश्रु जल बहा रहा हो, और उसकी दृष्टि मानों 'धन की प्राप्ति होने वाली है' यह सूचित करने के लिए कानों के पास पहुँचने लगी।

गणिका के पास पहुँचा हुआ वह पुरुष केवल बहुत धनवान् ही नहीं था, दाता अर्थात् हाथ खोल कर देनेवाला भी था। धनवान् होने के साथ ही देनेवाला भी होना आवश्यक है। कामुक अभी उसके आंगन में भी आ नहीं पाया था कि उसने देखा। वह देखते ही आनन्द से भर गई। जब देखने से ही आनन्द है तो स्पर्श आदि से वह कितना होगा कल्पना कीजिए। इस आनन्द के मूल में गणिका का धन-लोभ प्रतीत होता है। धन-प्राप्ति की आशा से उसकी छाती भर आई और उसके दोनों स्तन परस्पर आलिङ्गन करने लगे। आनन्द के अवसर में दो व्यक्तियों का एक दूसरे से आलिङ्गन करना स्वाभाविक है। उसके केशपाश की माला सिसक कर गिरने लगी, मानों उस माला के व्याज से उसका केशपाश आनन्द के आंसू बहाने लगा और मानों उसकी दृष्टि कान तक इस शुभ-समाचार को पहुँचाने दौड़ी। वित्तमात्र के उद्देश्य से अनुराग प्रकट करने वाली यह नायिका सामान्या है। सामान्या

ही को गणिका या वेश्या कहते हैं। प्राचीनकाल में जीविका-भेद से इन नामों में भेद समझा जाता था। जैसा कि कहा है—

**आभिरभ्यर्थिता वेश्या रूपशीलगुणान्विता।**
**लभते गणिकाशब्दं स्थानं च जनसंसदि॥**

इससे निम्नकोटि की सामान्यवनिता को वेश्या कहते हैं। वेश्यागामी कामुक पुरुष की संज्ञा वैशिक है।

**एता अन्यसम्भोगदुःखिताः, वक्रोक्तिगर्विताः, मानवत्यश्चेति तिस्रो भवन्ति।**

दशाभेद के अनुसार मुग्धा के अतिरिक्त पूर्वोक्त नायिकाओं के तीन भेद होते हैं। अधिकांश आचार्यों ने तीनों नायिकाओं को पृथक् वर्ग के अन्तर्गत रखा है, किन्तु शुद्धरूप से ये स्वकीया के अन्तर्गत मध्या और प्रौढा में हो सकती हैं। यहाँ रसमंजरी-कार ने परकीया और सामान्या में भी इनको माना है। इसीलिए उनके निरूपण के पश्चात् इनका उल्लेख किया है। अधिकांश आचार्य के मतानुसार वह पक्ष समीचीन नहीं है। मुग्धा में तो इन भेदों का कथन सर्वथा अनुचित है। अन्यसम्भोग-दुःखिता उस नायिका को कहा गया है जो पराई स्त्री के शरीर पर अपने प्रिय के रति-चिह्न को देखकर दुःखित हो। खण्डिता और अन्यसम्भोगदुःखिता में क्या भेद है? यहाँ यह ज्ञातव्य है। जो अपने प्रिय के सम्भोग को सूचित करनेवाले लक्षणों को दूसरी स्त्री के तन पर देखकर दुःखी होती है वह अन्यसम्भोग-दुःखिता है और जो अपने से भिन्न स्त्री के सम्भोग सूचक चिह्नों को धारण करनेवाले अपने प्रिय को देखकर दुःखी होती है वह खण्डिता है। अन्यसम्भोग-दुःखिता नायिका का दुःख स्वप्रियकृत सम्भोगचिह्न को धारण करनेवाली परनायिका से उत्पन्न होता है और खण्डिता का दुःख परनायिका सम्भोग-चिह्न धारण करनेवाले नायक से उत्पन्न होता है। यही दोनों में अन्तर है। वक्रोक्ति-गर्विता उसे कहते हैं जो अपने प्रियतम के प्रेम और अपने सौन्दर्य का गर्व वक्रोक्ति द्वारा व्यक्त करें। अन्य आचार्यों ने वक्रोक्तिगर्विता को गर्विता भी कहा है। मानवती वह होती है जो अपने प्रिय को अन्य स्त्री की ओर आकर्षित जानकर ईर्ष्यापूर्वक मान करती है।

**तत्रान्यसम्भोगदुःखिता यथा—**

**त्वं दूति! निरगाः कुञ्जं न तु पापीयसो गृहम्॥**
**किंशुकाभरणं देहे दृश्यते कथमन्यथा॥ ३३॥**

नायिका ने प्रिय को लाने के लिए दूती को उसके घर भेजा। वह उसे लाने के बदले उसके साथ उपभोग करके शीघ्र ही लौट आई। नायिका ने उसके शरीर पर प्रिय का सम्भोग-चिह्न देखा और उसकी इस प्रकार भर्त्सना की-अरी दूती, तू इधर से कुञ्ज की

ओर चली गई, उस पापी के घर नहीं गई। अगर यह बात नहीं तो कैसे तेरे शरीर पर टेसू के लाल-लाल फूलों का यह आभरण दिखाई दे रहा है? अर्थात् नायक द्वारा किए गए नखक्षतों से तेरे शरीर पर पलाश के फूलों के समान जो नखपद दिखाई पड़ रहे हैं, अवश्य ही उस पापी के साथ तूने सम्भोग किया होगा।

नायिका ने दूती की भर्त्सना करते हुये उसे दूती कहकर सम्बोधन किया। तात्पर्य यह कि तू क्या जान सकती है कि उसके न मिलने से मुझे कितनी वेदना हुई, तू तो निरी बेवकूफ दूती है और तूने दूती होकर भी सपत्नीसदृश व्यवहार यह किया कि तुझ दूती के साथ सम्भोग करनेवाले पापात्मा मेरे प्रिय को मुझसे मिलने न दिया, इससे बढ़कर मेरा विप्रिय क्या हो सकता है? तुझपर मैंने विश्वास करके उसे लाने के लिए भेजा और तू उसके साथ कुज में निकल गई। अगर ऐसी बात नहीं तो तेरे शरीर पर अभी-अभी का यह पलाश के फूलों का आभरण कैसा दिखाई पड़ रहा है? निश्चय ही तूने ऐसा हीन कर्म कर लिया है।

**वक्रोक्तिगर्विता द्विविधा—प्रेमगर्विता सौन्दर्यगर्विता च।**

पहले कहा गया है कि गर्विता नायिका वह होती है जो अपने ऊपर पति के प्रेम के कारण या अपने सौन्दर्य के कारण गर्व करती है। वह दो प्रकार की होती हैं—प्रेमगर्विता और सौन्दर्यगर्विता।

**तत्र प्रेमगर्विता यथा—**

**वपुषि तव तनोति रत्नभूषां**
**प्रभुरिति धन्यतमाऽसि किं ब्रवीमि!**
**सखि! तनुनयनान्तरालभीरुः**
**कलयति मे न विभूषणानि कान्तः॥ ३४॥**

नायिका की सखी ने अपने प्रिय के प्रेमातिशय को प्रकट करते हुए सगर्व होकर अपनी प्रशंसा की, तब नायिका ने अपने प्रिय के प्रेमातिशय को वक्रोक्ति के ढंग से उस सखी का अतिक्रमण करते हुए कहा—हे सखी, तेरा प्रिय तेरे रत्नों का गहना बनवाकर तुझे पहनने के लिए देता है, तू तो सचमुच धन्य है। मैं क्या कहूँ? मुझमें इतनी सामर्थ्य कहाँ कि मैं तेरी प्रशंसा करूं? मेरा प्रिय इस डर से मेरे लिये गहने नहीं बनवाता कि गहने मेरे शरीर और उसकी दृष्टि के बीच व्यवधान (परदा) उत्पन्न करते हैं।

नायिका की सखी का पति उसके अङ्गों पर रत्नों के आभरण बनवाकर लादता है। अपने ऊपर प्रिय के इस प्रेमातिशय से वह गर्व के मारे फूली नहीं समा रही है। नायिका ने उसके इस गर्व को कम करने के लिए और अपने प्रिय के प्रेमातिशय को

बढाने के लिए उससे कहा कि तू धन्यतमा है, जो तेरा पति तुझे गहने देता है। मेरा पति मेरे लिए गहने बनवाता ही नहीं, वह डरता है कि जब मै गहना पहनूगी तो वह मेरे शरीर का समग्र लावण्य को कैसे देख पायेगा ? कहने का तात्पर्य यह कि तेरा है पति तुझपर जितना प्रेम तुझ पर करता है उससे कहीं अधिक प्रेम मुझ पर मेरा पति करता है। मैं तो यह कहूगी कि तू अधन्या है और मै धन्यतमा हूँ। व्यर्थ मेरे सामने तू गर्व कर रही है।

**सौन्दर्यगर्विता यथा—**

**कलयति कमलोपमानमक्ष्णोः**
**प्रथयति वाचि सुधारसस्य साम्यम् ॥**
**कथय सखि ! किमाचरामि कान्ते**
**समजनि तत्र सहिष्णुतैव दोषः ॥ ३५ ॥**

अपना सौन्दर्य-गर्व व्यक्त करती हुई नायिका अपनी सखी से कहती है—हे सखी, तू ही बता मै अपने प्रिय के विषय में क्या करू ? वह मेरे आँखों को कमल के सदृश बताता है और वाणी में सुधा रस का साम्य प्रकट करता है अर्थात् यह कहता है कि तेरी आँखें कमल के समान सुन्दर हैं और तेरी वाणी अमृत के समान मधुर है। मैं जो सब कुछ सहन करती जा रही हूँ यही बहुत बड़ा दोष हो गया है। नहीं तो कुछ न कुछ उसके इस दुःसह अपराध का कोई दण्ड अवश्य देती। यह क्या कम अपराध है जो मेरी आँखों को कमल के समान और मेरी वाणी को सुधा के समान कहता है। कमल से या सुधा से मेरी आँखें या वाणी किस अंश में कम हैं जो वह उन्हें उपमान अर्थात् अधिक गुणवाला और मेरी आँखों और वाणी को उपमेय अर्थात् न्यून गुण बताता है।

नायिका को अपने सौन्दर्य पर इतना गर्व है कि वह यह सुनना नहीं चाहती कि वह किसी वस्तु से किसी भी अंश में सौन्दर्य में कम है। ठीक है, लोग अन्य नायिकाओं की आँखों की उपमा कमल से और वाणी की उपमा अमृत से दिया करते हैं। क्या मै उन्हीं नायिकाओं के समान हूँ ? मेरी आँखें कमल के समान नहीं, बल्कि उससे भी बढ़ चढ़ के सुन्दर हैं। हाँ, यह मैं मान सकती हूँ कि मेरी आँखों के समान कमल सुन्दर हैं और वाणी के समान अमृत रस मधुर होता है। यह आशय सौन्दर्यगर्विता नायिका के कथन से व्यक्त होता है। साहित्य में उपमेय की अपेक्षा उपमान अधिकगुण ही होता है। तभी उससे उपमा दी जाती है। उपमेय का गुण निश्चित नहीं, बल्कि आरोपित रहता है और उपमान का निश्चित एवं स्वाभाविक रहता है। उदाहरण के लिए 'चन्द्र इव मुखं' को लीजिये। यहाँ चन्द्र उपमान है और मुख उपमेय। चन्द्र को जिस प्रकार देखकर आह्लाद होता है उसी प्रकार मुख को भी। इसी आह्लादकत्व रूप साधा-

रण धर्म को लेकर मुख और चन्द्र मे उपमानोपमेय-भाव है। चन्द्र का आह्लादकत्व निश्चित और स्वाभाविक है, लेकिन मुख का आह्लादकत्व आरोपित और कृत्रिम है। अतः चन्द्र की अपेक्षा मुख न्यूनगुण होने के कारण उपमेय होता है और मुख की अपेक्षा चन्द्र अधिकगुण होने के कारण उपमान होता है। उपर्युक्त पद्य मे सौन्दर्यगर्विता के कोप का यही कारण है कि उसके प्रिय ने उसकी आंखों की अपेक्षा कमल को और वाणी की अपेक्षा सुधारस को उपमान अर्थात् अधिकगुण कहकर अक्षम्य अपराध किया।

**प्रियापराधसूचिका चेष्टा मानः। स च लघुर्मध्यमो गुरुश्च। अल्पापनेयो लघुः, कष्टतरापनेयो मध्यमः, कष्टतमापनेयो गुरुः। असाध्यस्तु रसाभासः। अपरस्त्रीदर्शनादिजन्मा लघुः, गोत्रस्खलनादिजन्मा मध्यमः, अपरस्त्रीसङ्गजन्मा गुरुः। अन्यथासिद्धकुतूहलाद्यपनेयो लघुः, अन्यथावादशपथाद्यपनेयो मध्यमः, चरणपतनभूषणदानाद्यपनेयो गुरुः।**

नायिका की वह चेष्टा जो उसके प्रिय के अपराध को सूचित करती है मान है। मान कोप का ही एक भिन्न रूप है जो विशेष रूप से प्रिय पर होता है। नायिका का इतर कोप मान नही होता। वह मान या कोप अन्य आचार्यों के अनुसार दो प्रकार से उत्पन्न होता है—प्रणय से और ईर्ष्या से। प्रणयमान और ईर्ष्यामान मान के दो भेद हैं। प्रियापराधजन्य नायिका का कोप रूप मान अपराध के अनुसार कम या अधिक होता है। जैसा अपराध होगा वैसा ही मान होगा। इस प्रकार प्रियापराध के लघु, मध्यम और गुरु होने के कारण मान भी लघु, मध्यम और गुरु के भेद से तीन प्रकार का होता है। जो मान थोड़े ही प्रयत्न से दूर हो वह लघु होता है, जो कुछ अधिक कष्ट से दूर हो वह मध्यम और जो बहुत अधिक कष्ट के बाद हटाया जाय वह गुरु होता है। किस प्रकार का मान किस स्थिति में होता है और उसकी किस प्रकार शान्ति होती है इसकी भी मर्यादा बांधी गई है। जो मान किसी भी प्रकार से साध्य अर्थात् शान्त न किया जा सके वह रसाभास हो जाता है। लघु, मध्यम, गुरु तक मान ठीक रहता है, फिर इस मर्यादा से आगे बढ़ा हुआ मान किसी प्रकार भी हटाया नही जा सकता। अतः वह अनुचित होने के कारण रसाभास हो जाता है। जैसा कि कहा है—

**अनौचित्यादृते नान्यद् रसभङ्गस्य कारणम्।**

साहित्य में मान की भी एक सीमा निर्धारित है। उस सीमा से भी आगे बढ़ा हुआ मान फिर मान नहीं रह जाता। जैसा कि बाण की एक प्रासंगिक उक्ति कही जाती है—'प्रणामान्तो मानः' अर्थात् मान की सीमा प्रणाम करने तक है। अपने अपराध से कुपित नायिका के चरणों पर प्रिय द्वारा गिर कर प्रणाम करने से ही उसके मान को दूर करने के प्रकार की चरम सीमा है। प्रणाम करने पर भी जो मान दूर न हो सका वही असाध्य होकर रसाभास बन जाता है और फिर किसी काम का नहीं रहता।

तीनों प्रकार के मानों का स्वरूप इस प्रकार है—परस्त्री की ओर लालायित दृष्टि से देखते हुए अपने प्रियतम को देखकर नायिका के हृदय में लघु मान होता है। या परस्त्री को अलंकृत करते हुए भी देखकर उसके मन में वही मान होता है। गोत्रस्खलन अर्थात् अपनी स्त्री के सामने आदर और प्रशंसा करते हुए परस्त्री के नाम आदि ले लेने से उसे मध्यम मान होता है। यह जानकर कि इसने परस्त्री के साथ सङ्ग किया है, नायिका के मन में गुरु मान होता है। इस प्रकार नायकापराध के तारतम्य से मान लघु, मध्यम और गुरु होता है। तीनों मानों के अपनयन के प्रकार भी अलग-अलग हैं। जैसे लघु मान को दूर करने के लिए नायक को चाहिए कि दूसरे प्रकार से हंसी-बिनोद अथवा मनोरंजन की बातें करें, इस प्रकार लघु मान दूर हो जाता है। मध्यम मान के दूर करने के लिए यह कहे कि मैंने ऐसा कभी नहीं किया है, अगर विश्वास नहीं होता है तो शपथ लेता हूं। इस प्रकार अन्यथावाद अर्थात् भाव बदल कर कहने से मध्यम मान हटता है। तीसरा मान जो नायक द्वारा परस्त्रीसङ्ग करने से उत्पन्न होता है। उसका हटना तभी सम्भव है जब नायक नायिका के चरणों पर गिरे या गहने आदि दे। इसे ही 'प्रणामान्तो मानः' कहा है।

**अपरस्त्रीदर्शनादिजन्मा यथा—**

**स्वेदाम्बुभिः क्वचन पिच्छिलमेतदङ्गं**
**शातोदरि! क्वचन कण्टकितं चकास्ति॥**
**अन्यां विलोकयति भूषयति प्रियेऽपि**
**मानः क दास्यति पदं तव तन्न विद्मः॥ ३६॥**

नायिका ने यह देखा कि उसका प्रिय अन्य स्त्री की ओर दृष्टिपात कर रहा है और उसे अलंकार भी पहना रहा है फिर भी वह आनुषंगिक कुतूहल के कारण नायक के उस अपराध पर ध्यान नहीं दे रही है, तब उसकी सखी ने उसे उपालम्भ देते हुए कहा—अरी क्षीण उदरवाली, तेरा प्रिय दूसरी स्त्री पर दृष्टिपात कर रहा है और उसे आभूषण से अलंकृत कर रहा है और मैं यह देख रही हूँ कि यह तेरा अङ्ग अङ्ग कहीं पर स्वेदजल से आर्द्र हो रहा है और कहीं पर रोमाञ्चित हो रहा है। ऐसी स्थिति में तेरा मान कहां प्रतिष्ठित होगा? अर्थात् तू मान कब करेगी यह हमारी समझ में नहीं आया।

तात्पर्य यह कि तेरा प्रिय तेरे सामने ही दूसरी स्त्री को देख रहा है और इतना ही नहीं उसे अलंकृत भी कर रहा है और तुझे इसका बिलकुल क्षोभ ही नहीं, उल्टे तू बड़ी प्रसन्न हो रही है, तब तू मान कैसे कर सकेगी? इस प्रकार मान के उत्पन्न होने पर भी नायिका में अन्यथासिद्ध कुतूहल ने उस मान को हटा दिया और मान करने के बदले वह प्रसन्न हो रही है। मान के इस उदाहरण में मानवती या मानिनी

का भी निरूपण अर्थात् हो गया, अतः आचार्य ने मानवती का अतिरिक्त उदाहरण नहीं दिया।

**गोत्रादिस्खलनजन्मा यथा—**

**यद्गोत्रस्खलनं तत्र भ्रमं यदि न मन्यसे ॥**
**रोमालिव्यालसंस्पर्शं शपथं तन्वि ! कारय ॥ ३७ ॥**

गोत्रस्खलन का अपराधी नायक अपनी मानिनी प्रियतमा का अनुनय करता है—हे तन्वी, मैंने जो सपत्नी का नाम ले लिया, अगर इसे तू मेरा भ्रम नहीं मानती तो अपनी रोमावली रूपी सर्प के स्पर्श के साथ तू मुझसे शपथ करा दे, मै शपथ ग्रहण के के लिए तैयार हूँ। निश्चय ही तेरे भ्रम से मेरे मुँह से तेरी सपत्नी का नाम निकल गया।

नायक ने आन्तरिक प्रेम के कारण अपनी प्रिया के सामने उसकी सपत्नी का नाम ले लिया, यही उसका गोत्रस्खलनापराध हुआ। सपत्नी का नाम सुनते ही उसकी प्रिया मुंह फुला कर बैठ गई, तब उसने मनावन किया कि मैंने भ्रमवश उसका नाम ले लिया। मै तेरी रोमावली के सर्प को छूकर भी शपथ ग्रहण कर सकता हूँ; अगर तू इस पर विश्वास करे। मै सर्वथा निरपराध हूँ।

**अपरस्त्रीसङ्गजन्मा यथा—**

**दयितस्य निरीक्ष्य भालदेशं चरणालक्तकपिञ्जरं सपत्न्याः।**
**सुदृशो नयनस्य कोणभासा श्रुतिमुक्ताः शिखरोपमा बभूवुः ॥ ३८ ॥**

प्रिय के परस्त्रीसंग जनित अपराध से गुरु मान करने वाली नायिका का स्वरूप उसकी सखी बता रही है कि नायिका ने अपने प्रिय के ललाट को सपत्नी के चरण में लगे आलता से रंगा देखा तो उसके नेत्रों के कोने की लाल कान्ति के फैलने से उसके (अथवा नायक के) कान की मोतियां रक्तमणि बन गईं।

सपत्नी के चरणालक्तक राग से रंजित प्रिय के ललाट को देखकर नायिका ने अनुमान किया कि अवश्य ही यह उससे सङ्ग करने गया होगा और उसके चरणों पर गिरा होगा। तभी तो उसके पैर का आलता इसके माथे पर लग गया है। यह अनुमान करते ही उसके आंखों में क्रोध की लाली भर आई। जब उसने कोप से भर कर टेढ़ी दृष्टि से पैर पर गिरते हुए नायक की ओर देखा तो उसके नेत्र की लाल किरणें उसके (या नायक के) कानों की सफेद मुक्ताओं में पड़ीं, जिससे वे रक्तमणि की भांति उद्भासित हो उठीं।

**एताः षोडशाप्यष्टाभिरवस्थाभिः प्रत्येकमष्टविधाः—प्रोषितभर्तृका, खण्डिता, कलहान्तरिता, विप्रलब्धा, उत्का, वासकसज्जा, स्वाधीनपतिका, अभिसारिका, चेति गणनाद् एतासामष्टाविंशत्यधिकशतं भेदा**

**भवन्ति। तासामप्युत्तममध्यमाधमभेदगणनया चतुरधिकाशीतियुतं शतत्रयं भेदा भवन्ति।**

इस प्रकार सब मिलकर १६ प्रकार की नायिकाएँ हुईं। १३ प्रकार की स्वीया २ प्रकार की परकीया और १ प्रकार सामान्या। अब अवस्था या परिस्थिति के अनुसार प्रत्येक आठ प्रकार की होती है। सब मिलकर १२८ प्रकार की नायिकाएं हुईं। इनका नायिकाओं के गुण अनुसार विभाग करने पर उत्तम, मध्यम और अधम के भेद से सब मिलकर नायिकाओं के १८४ भेद हो जाते हैं।

उन्हीं के ग्रन्थों में उपर्युक्त नायिकाभेद की संख्या आचार्य भानुदत्त के अनुसार है। अन्य आचार्यों ने भी इसको विस्तृतरूप में लिखा है। दशरूपककार प्रभृति आचार्य परकीया के अवस्था-अनुसार तीन ही भेद मानते हैं—उत्का, अभिसारिका और विप्रलब्धा। साहित्यदर्पण की विवृति टीका में परकीया के स्वाधीनपतिका आदि अतिरिक्त पांच भेदों के न होने के हेतु का उल्लेख है। विवृतिकार का कहना है 'परकीया इसलिए स्वाधीनपतिका नहीं हो सकती कि उसके पास नायक निरन्तर नहीं रह सकता। अगर वह अपने नायक को निरन्तर अपने पास रखती है तो उसका परपुरुष से मिलन कैसे सम्भव हो सकेगा? परकीया को यह ईर्ष्या क्यों होगी कि उसका पति परनायिका से सङ्ग करता है, क्योंकि वह तो स्वयं परपुरुषगामिनी है, अतः वह खण्डिता भी नहीं हो सकती। परकीया का कलहान्तरिता भी होना इसलिए सम्भव नहीं कि उसका नायक अगर नायिकान्तर से सङ्ग करता है तो इस दोष के कारण वह उसका त्याग कर देती है। इस प्रकार प्रोषितभर्तृका भी वह नहीं हो सकती, क्योंकि नायक के विदेश जाने पर काम से वह दुःखार्त तो होती नहीं। उसे तो नायक के विदेश जाने से परपुरुष से निर्बाध मिलने का अवसर प्राप्त हो जाता है। वह वासकसज्जा भी नहीं हो सकती, क्योंकि वह नायक के आगमन की प्रतीक्षा में वासगृह को सजा कर नहीं बैठती।' विवृतिकार के तर्कों से रसमंजरी के सुरभि-टीकाकार महोदय सहमत नहीं। उनका कहना है कि परकीया के उदाहरणों की समीक्षा करने पर ये भी अवस्थाएं असम्भव नहीं हैं। परकीया में इस प्रकार के वैषम्य का कोई बीज नहीं।

रसमञ्जरीकार की उपर्युक्त संख्या के अतिरिक्त भी बहुत अधिक विस्तार करके आचार्यों ने इस क्रम को बढ़ा दिया है। ३५४ प्रकार की नायिकायें दिव्य, अदिव्य, और दिव्यादिव्य के तीन भेद से गुणित करने पर १०६२ प्रकार की हो जाती हैं। पुनः उद्धता, उदात्ता, ललिता और शान्तिका के रूप में चतुर्धा विभाग से गुणन करने पर ४२४८ प्रकार की होती हैं। पुनः अक्षता, क्षता, यातायाता और यायावरा के रूप में चतुर्धा विभाग से गुणन करने पर १६९९२ भेद हो जाते हैं। फिर उनका पद्मिनी, चित्रिणी, शंखिनी और हस्तिनी के रूप में चतुर्धा विभाग करने पर चतुर्गुणित भेद ६७९६८ हो जाते हैं।

पुनः कफिनी, वातुला, और पित्तला के प्रकृति के अनुसार त्रिविध भेद से गुणन करने पर २०३९०४ भेद हो जाते हैं और फिर उनका नायिका, प्रतिनायिका, उपनायिका, अनुनायिका के रूप में चतुर्धा विभाग से गुणन करने पर नायिकाओं के ८१५६१६ सङ्कलित भेद हो जाते हैं। ये समस्त भेद परकीया के तीन ही भेद माननेवाले आचार्यों के अनुसार हैं।

**यत्तु—एतासां दिव्यादिव्योभयभेदेन गणनया द्विपञ्चाशदधिकशतयुतं सहस्रं भेदा भवन्ति, दिव्या इन्द्राण्यादयः, अदिव्या मालत्यादयः, दिव्यादिव्याः सीतादय इति। तन्न, अवस्थाभेदेनैव नायिकानां भेदात्। जातिभेदेन भेदस्वीकारे नायकानामप्येवमानन्त्यं स्यात्। तथा भेदा नायकानामपि सन्ति। दिव्या इन्द्रादयः, अदिव्या माधवादयः, दिव्यादिव्या रामादय इति।**

रसमञ्जरीकार आचार्य भानुदत्त पूर्वोक्त ३८४ प्रकार की नायिका दिव्य, अदिव्य और दिव्यादिव्य के त्रिविध भेद से ११५२ प्रकार की नायिकाओं की कल्पना को ठीक नहीं मानते। उनका कहना है कि नायिकाओं के भेद-प्रभेद की गणना उनकी अवस्था के भेद से ही होनी चाहिए। अगर जातिभेद के अनुसार गणना करते हैं तो नायिकाओं के समान नायकों का इसी प्रकार अनन्त भेद-प्रभेदों की कल्पना करनी पड़ेगी। दिव्य जाति की नायिकाएँ जैसे इन्द्राणी आदि हैं उसी प्रकार इन्द्र आदि दिव्य नायक होंगे। अदिव्य नायिका मालती आदि और अदिव्य नायक माधव आदि और इसी प्रकार दिव्यादिव्य नायिका सीता आदि और दिव्यादिव्य नायक राम आदि। इस प्रकार के भेदों को न मानने के कारण यही जान पड़ता है कि जातिभेद के अनुसार नायिका की भाँति नायक भी खण्डित आदि कल्पित होंगे, जो रसास्वाद की दृष्टि से किसी अर्थ में भी उचित नहीं। अतः पहले ही जातिगत भेदों को नहीं मानना ही ठीक है।

**यद्यपि मुग्धाया यथा धीरादिभेदाभावः तथाविधप्रज्ञासामग्र्याभावात्, तथाऽत्राप्यष्टविधत्वाभावो भवितुमर्हति। तथाऽपि प्राचीनलेखानुरोधेन नवोढामालम्ब्यैते भेदा अवगन्तव्याः।**

धीरादिक भेद जैसे मुग्धा में नहीं होते, क्योंकि वह बिल्कुल नासमझ या नाबालिग रहती है उसी प्रकार उपर्युक्त अवस्थानुसार आठ भेद भी मुग्धा के नहीं होने चाहिए। इस पर रसमञ्जरीकार का समाधान यह है कि प्राचीन आचार्य अब तक इस प्रकार के भेद करते आए हैं। एकमात्र उन्हीं के अनुरोध से नवोढा या विश्रब्ध नवोढा मुग्धा को लेकर ही इन भेदों को समझना चाहिये।

प्रोषितभर्तृका—

**देशान्तरगते प्रेयसि सन्तापव्याकुला प्रोषितभर्तृका ।**

**उत्का-कलहान्तरिता-विप्रलब्धानां पतिर्देशान्तरगतो न भवतीति न तत्रातिव्याप्तिः । अस्याश्चेष्टा दशावस्थाः, तास्त्वग्रे वक्ष्यन्ते ।**

जिसका प्रिय धन कमाने या अन्य किसी कारण से देशान्तर चला जाय और वह उसके विरहजन्य सन्ताप से व्याकुल हो उसे प्रोषितभर्तृका कहते हैं । प्रोषितभर्तृका को ही विरहिणी या पथिकवनिता भी कहते हैं । यहाँ प्रिय से तात्पर्य कान्त से है, विवाहित पति से नहीं, अन्यथा परकीया और सामान्या के रूप में प्रोषितभर्तृका का संग्रह नही हो सकेगा । जैसा कि प्रतापरुद्रीयकार विद्यानाथ ने भी कान्त शब्द का प्रयोग किया है—'देशान्तरगते कान्ते खिन्ना प्रोषितभर्तृका ।' शृङ्गारमञ्जरीकार 'प्रोषित' शब्द में भूतार्थक प्रत्यय नहीं मानते । उनके अनुसार त्रैकालिक प्रवास के अर्थ में क्त प्रत्यय हुआ है । अतः जिसका प्रिय प्रवास कर चुका है, या प्रवास कर रहा है अथवा प्रवास करनेवाला है इन त्रिविध प्रकार की नायिकाओं को प्रोषितभर्तृका या प्रोषितपतिका कह सकते हैं । इसी क्रम से प्रोषितभर्तृका नायिका तीन प्रकार की होती है—प्रोषितपतिका, प्रवसत्पतिका और प्रवत्स्यत्पतिका । रसमञ्जरीकार का उपर्युक्त लक्षण भूतार्थ प्रवास के अर्थ के अनुसार ही है—प्रोषितः देशान्तरं गतः भर्ता कान्तः यस्याः सा प्रोषितभर्तृका । उत्का, कलहान्तरिता और विप्रलब्धा नायिकाएँ भी सन्ताप से व्याकुल रहती हैं, लेकिन उनका प्रिय प्रोषित अर्थात् देशान्तर गया हुआ नहीं होता । अतः रसमञ्जरीकार के उपर्युक्त लक्षण की उनमें अतिव्याप्ति नहीं है । अभिलाष आदि अवस्थायें प्रोषितभर्तृका नायिका की चेष्टा या व्यापार हैं । उनका वर्णन आचार्य इसी ग्रन्थ में आगे करेंगे ।

**मुग्धा प्रोषितभर्तृका यथा—**

**दुःखं दीर्घतरं वहन्त्यपि सखीवर्गाय नो भाषते**
**शैवालैः शयनं सृजन्त्यपि पुनः शेते न वा लज्जया ।**
**कण्ठे गद्गदवाचमञ्चति दृशा धत्ते न बाष्पोदकं**
**सन्तापं सहते यदम्बुजमुखी तद् वेद चेतोभवः ॥ ३६ ॥**

वह प्रियतम के विदेश चले जाने के दुःख का भारी बोझ धारण कर रही है, फिर भी अपने सखियों में उंह तक नहीं करती । उसे इतना अधिक सन्ताप है कि वह शैवाल का सेज बनाती हुई भी लाज के मारे न सोती है । उसके मन में इतनी अधिक वेदना है कि उसका गला रुँध जाता है, लेकिन आँखों में आँसू नहीं आते । इस प्रकार कमल की तरह मुखवाली नायिका मन ही मन जो सन्ताप सहती है उसे एकमात्र कामदेव ही जान सकता है, क्योंकि वह मन से उत्पन्न होता है और उसके

समस्त सन्तापों का केन्द्र मन ही है। अतः कामदेव के अतिरिक्त उसका दुःख कौन जान सकता है ?

नायिका मुग्धा होने के कारण लज्जा से अत्यन्त अभिभूत है। वह प्रिय के विरह-जन्य सन्ताप को पूर्णतया सहन करके भी उसे किसी तरह भी व्यक्त नहीं होने देती। सन्ताप शमन के उपाय भी करती है, लेकिन उनका प्रयोग नहीं कर पाती। विरहिणी के लिए शैवाल की शय्या पर सोना सन्ताप के प्रशमन के लिए आवश्यक उपाय है, वह लज्जा के मारे इतना भी नहीं कर पाती। अगर उसका सन्ताप कोई जानता है वह एक ही कामदेव है जो उसके चित्त में ही उत्पन्न होकर रहता है, दूसरा नहीं। जैसे सूर्य के आतपजन्य सन्ताप से कमल मुरझा कर सूख जाता है वही दशा उसके कमलसदृश मुख की हो रही है। वह भी मुरझा कर दिन-पर-दिन सूखा जा रहा है। इस प्रकार यह मुग्धा प्रोषितभर्तृका हुई।

**मध्या प्रोषितभर्तृका यथा—**

**वासस्तदेव वपुषो वलयं तदेव**
**हस्तस्य सैव जघनस्य च रत्नकाञ्ची।**
**वाचालभृङ्गसुभगे सुरभौ समस्त-**
**मध्याधिकं भवति ते सखि ! किं निदानम् ॥ ४० ॥**

अरी सखी, तेरे शरीर का वस्त्र जो पहले था अब भी वही है, हाथ का वलय भी कोई दूसरा नहीं है और तेरे जघन की रत्नकाञ्ची ( मणि की बनी हुई करधनी ) भी वही है जिसे तू पहले भी पहना करती थी, आज जो इस सुहावने वसन्त काल में जब चारों ओर भौंरों की गुंजार सुन पड़ रही है, न जाने क्या कारण है कि तेरे लिए सब चीज अतिरिक्त या अनावश्यक हो गई है ?

नायिका के प्रोषितभर्तृका होने के कारण प्रिय की विरहावस्था में उसे पहनने-ओढ़ने की सारी वस्तुओं को भारभूत समझना स्वाभाविक है। वसन्त के समय में भी उन वस्त्र और आभूषणों का क्या उपयोग जब कन्ता विदेश गया है। उसे सब कुछ भार-सा लग रहा है। उसकी सखी के मन में उसमें इस प्रकार के आकस्मिक परिवर्तन को देख कर प्रश्न का होना स्वाभाविक है। नायिका अपनी विरहव्यथा के चिह्नों का संवरण न कर सकी, उसको सखी ने सब कुछ देख लिया। इसलिए उसमें लज्जा और काम के समान रूप से अवस्थित होने के कारण वह मध्या प्रोषितभर्तृका हुई। मुग्धा तो लज्जा से इतनी अभिभूत रहती है कि सखी को उसका विरह-सन्ताप का समझ पाना कठिन है। वह उससे कहने भी नहीं जाती। मध्या में उसका विरह-सन्ताप व्यक्त हो जाता है।

प्रौढा प्रोषितभर्तृका यथा—

माला बालाम्बुजदलमयी मौक्तिकी हारयष्टिः
काञ्ची याते प्रभवति हरौ सुभ्रुवः प्रस्थ तैव ।
अन्यद् ब्रूमः किमिह धमनी वर्तते वा नवेति
ज्ञातुं बाहोरहह वलयं पाणिमूलं प्रयाति ॥ ४१ ॥

प्राण-प्रिय कृष्ण के मथुरा प्रस्थान करते ही सुभ्रू राधा की नये-नये कमलों की माला, मुक्ता की बनी हारयष्टि और करधनी ने भी प्रस्थान किया, अर्थात् कृष्ण के बिछुड़ते ही राधा ने कमल का माला मोती का हार और काञ्ची उतार कर रख दिया। राधा की विरह-दशा के सम्बन्ध मे हम और क्या कहें ? उसके साथ में धमनी—नाड़ी चल रही है अथवा नही—मानों यह जानने की उत्सुकता से उसका वलय हाथ से नीचे पहुँच गया है।

राधा की यह दशा किंप्रयुक्त है यह सखी को विदित हैं। वह जानती है कि प्रियतम श्रीकृष्ण के मथुरा चले जाने से यह विरहिणी हो गई है। सखी को यह विदित होना राधा के प्रौढात्व को सूचित करता है। यह स्थिति मुग्धा और मध्या के उपरोक्त उदाहरण में नहीं है। मुग्धा की विरहदशा तो किसी भी प्रकार व्यक्त ही नहीं है। मध्या की सखी उसकी अवस्था देखकर यह जानना चाहती है कि वह क्यों ऐसी होती जा रही है। प्रौढा या प्रगल्भा राधा की सखी को सब कुछ मालूम है। राधा की विरह-दशा इतनी अधिक बढ़ गई है कि कृश हो जाने के कारण वलय बाहुमूल से खिसककर नीचे आ गया है।

परकीया प्रोषितभर्तृका यथा—

श्वश्रूः पद्मदलं ददाति तदपि भ्रूसञ्ज्ञया गृह्यते
सद्यो मर्मरशङ्कया न तु तया संस्पृश्यते पाणिना ।
यातुर्वाचि सुहृद्गणस्य वचसि प्रत्युत्तरं दीयते !
श्वासः किन्तु न मुच्यते हुतवहक्रूरः कुरङ्गीदृशा ॥ ४२ ॥

सास किसी प्रयोजन से जब मृग की भांति नेत्रों वाली उस नायिका को, कमल का पत्र अर्पित करती है तो वह उसे भौंह की चेष्टा से ही स्वीकार करती है, अपने हाथ से नहीं छूती, वह इस डर से कि प्रिय के विरहजन्य अधिक सन्ताप के कारण छूनेमात्र से वह कहीं सूखकर मर्मर न हो जाय। यदि यह उसे पता चल जाय कि यह किसी अपने प्रिय के विरह से सन्तप्त है तो भारी अनर्थ होगा। जब उससे उसकी देवरानी कुछ पूछती है या सखियां कुछ कहती हैं तो उनका वह प्रत्युत्तर भी देती है, किन्तु अग्नि के समान अपनी क्रूर सांस नहीं छोडती। अन्यथा उन्हें भी इसके विरहजन्य सन्ताप विदित हो जायगा।

नायिका किसी पत्यतिरिक्त पुरुष में अनुराग करती है। इस समय वह स्नेही देशान्तर चला गया है। अतः नायिका उसके विरहजन्य सन्ताप के कारण अधिक कष्ट की अवस्था में है। अपनी सास, देवरानी और सखियों के सामने यह व्यक्त नहीं होने देना चाहती कि वह इन दिनों विरहिणी की स्थिति में रहती है। किसी को उसका परपुरुषानुराग विदित नहीं है। सास के द्वारा कमल के पत्ते के दिए जाने पर भी वह अपने हाथ से उसे नहीं स्वीकार करती। उसे डर है कि कहीं मेरे छूते ही यह सूख गया तो सास को मुझ पर सन्देह हो जायगा। इसी प्रकार वह अपनी देवरानी और सखियों के समक्ष भी अपने सन्ताप को व्यक्त नहीं होने देती।

**सामान्यवनिता प्रोषितभर्तृका यथा—**

**विरहविदितमन्तः प्रेम विज्ञाय कान्तः**
**पुनरपि वसु तस्मादेत्य मे दास्यतीति।**
**मरिचनिचयमक्ष्णोर्न्यस्य बाष्पोदबिन्दून्**
**विसृजति पुरयोषिद् द्वारदेशोपविष्टा॥ ४३॥**

वेश्या अपने द्वार पर बैठकर देशान्तर से लौटने वाले अपने कामुक की प्रतीक्षा कर रही है। वह अपनी आंखों में मरिच लगाकर टर-टर आंसू बहा रही है। यह इसलिए है कि जब कामुक अपनी प्रतीक्षा में द्वार पर बैठकर रोते हुए मुझे देखेगा तो अपने वियोग में मुझे विरहिणी समझ कर अपने प्रति मेरे आन्तरिक अनुराग समझ कर पहले की भांति फिर भी आकर धन देगा।

यह प्रोषितभर्तृका वाराङ्गना कामुक की प्रतीक्षा में अपने द्वार पर बैठकर आंसू बहा रही है और आनेवाले कामुक को इस अभिनय से सूचित करना चाहती है कि उसका उसके प्रति आन्तरिक अनुराग है। यह उसके आन्तरिक अनुराग का प्रदर्शनमात्र ही है। आंखों मे मरिच ठूंसकर विरहजन्य दुःख की व्यंजना भी कामुक को आकृष्ट करने की अद्भुत कला है। यह उसका अभिनय एकमात्र धन प्राप्ति के उद्देश्य से है। जैसा कि सामान्य वनिता का स्वरूप आचार्य ने कहा है—

**वित्तमात्रोपाधिकसकलपुरुषानुरागा सामान्यवनिता।**

**खण्डिता—**

**अन्योपभोगचिह्नितः प्रातरागच्छति पतिर्यस्याः सा खण्डिता। प्रातरित्युपलक्षणम्। अस्याश्चेष्टा अस्फुटालाप-चिन्ता-सन्ताप-निश्वास-तूष्णीम्भावाऽश्रुपातादयः।**

परस्त्री के सम्भोग से चिह्नित होकर प्रातःकाल जिसका पति आकर मिलता है उस नायिका को खण्डिता कहते हैं। खण्डिता के मन में ईर्ष्या उत्पन्न होती है कि मुझे छोड़कर

यह परस्त्री का संसर्ग करके आया है। परस्त्रीसम्भोग-चिह्नित होकर नायक प्रातःकाल ही आता है यह आवश्यक नहीं। यहां प्रातःकाल उपलक्षणमात्र है। प्रायः ऐसी स्थिति प्रातःकाल में ही सम्भावित है, इसलिए आचार्य ने खण्डिता के लक्षण में प्रातःकाल का निर्देश किया है। कालिदास ने मेघदूत में भी प्रातःकाल ही खण्डिताओं का उल्लेख किया है—**तस्मिन् काले नयनसलिलं योषितां खण्डितानां शान्तिं नेयं प्रणयिभिरतो वर्त्म भानोस्त्यजाशु।** अर्थात् हे मेघ! तू उदित होते हुए सूर्य का मार्ग प्रातःकाल ही छोड़ देना, क्योंकि उस समय परस्त्री से मिलकर पहुँचे हुए प्रेमी अपनी खण्डिता पत्नियों को मनाकर उन्हें चुप कराएंगे। खण्डिता के निरूपण प्रसंग में शृङ्गारमंजरीकार ने रसमंजरीकार के उपर्युक्त लक्षण को न मानते हुए कहा है कि जो नायक के अपराध सुनती है और जिसके पति उसका अनादर कर के अन्य में आसक्त हो जाता है ऐसी नायिकाओं को भी खण्डिता कहते है। इन दोनों में रसमंजरीकार का लक्षण व्याप्त नहीं होता। शृङ्गारमंजरीकार का कहना है कि 'खण्डिता' के स्वरूप का निर्धारण करते हुए उसके नाम के अनुकूल कल्पना करनी चाहिए। खण्डिता शब्द में 'खण्ड' शब्द शकल अर्थ का वाचक है, तात्पर्य यह कि खण्डिता शकलीकृतप्रेमवती नायिका होती है (तारकादिभ्य इतच्)। शृङ्गारमंजरीकार के अनुसार शृङ्गारानुकूलकोपवती नायिका को खण्डिता कहते हैं। यह कोप चार प्रकार से उत्पन्न होता है। जो भी कोपजन्य नायिका-भेद हैं वे खण्डिता के अन्तर्गत ही होते हैं। कोप की उत्पत्ति होते ही नायिका खण्डिता हो जाती है। मान करनेवाली नायिका को मानवती कहते हैं और वक्रोक्ति आदि का प्रयोग करनेवाली को धीरा अधीरा और धीराधीरा कहते हैं। जो नायक के परोक्ष में सखियों के समक्ष कोप प्रकट करती है उसे अन्यसम्भोगदुःखिता कहते हैं। अगर कोई यह कहे कि कलहान्तरिता नायिका में पूर्व अवस्था में कोप होने के कारण यह क्यों नहीं खण्डिता के अन्तर्भूत है? पूर्वपक्षी का यह कहना इसलिए ठीक नहीं कि कोप के उपशम होने के पश्चात् ही कलहान्तरिता होती है। उस समय कोप किसी अंश में नहीं रहता, जैसा कि कलहान्तरिता का शब्दार्थ है—कलहेन अन्तरं यस्याः सा, अथवा कलहेन अन्तरिता कलहान्तरिता, अन्तरिता अर्थात् व्यवहिता। कोप की अवस्था में वह खण्डिता ही होती है, किन्तु कोप के उपशम हो जाने के पश्चात् वह कलहान्तरिता की स्थिति में खण्डिता नहीं रह जाती। प्राचीनों के अनुसार अपराध से नायक-नायिका के हृदय में उत्पन्न होनेवाले कोप को मान कहते हैं। यह पक्ष ठीक नहीं, क्योंकि इस प्रकार खण्डिता भी मानवती हो सकती है। मान ही कोप नहीं। कोप द्वारा उत्पन्न मौन को मान कहते हैं या कोप की चेष्टा को मान कहते हैं। कुछ ग्रन्थकार मानवती धीरादि खण्डिता भेद को पृथक् बताकर भरतमुनि के उदाहरणानुसार वैमनस्य, व्यलीक, विप्रिय और मन्यु को मान के कारणों में परिगणन करते हैं। इनसे उत्पन्न ईर्ष्यावाली नायिका खण्डिता होती है। प्रिय के अन्यस्त्री से संसक्त होने पर उत्पन्न हुआ

मनःक्षोभ ही वैमनस्य आदि है। उस मनःक्षोभ से कोप और कोप से मानादि चेष्टाएं होती हैं। रस के अनुकूल न होनेवाले कोप का यहां उपयोग नहीं है। प्रणयकोप केवल विनोद के लिए होता है. अतः ईर्ष्यादि के प्रकरण में उसका उल्लेख नहीं किया। खण्डिता के पांच भेद होते हैं—मानवती, धीरा, अधीरा, धीराधीरा तथा अन्यसम्भोग-दु.खिता। ईर्ष्यागर्विता को अन्यसम्भोग दुःखिता के भेद में लिखते है। अतः खण्डिता के छः भेद हुए। मुग्धा में अनुराग का प्राबल्य नहीं होता, इसलिए खण्डिता-भेद को उसमें नहीं लिया। इस प्रकार शृङ्गारमंजरीकार धीरादिक भेद ( मानवती आदि ) को खण्डिता के भेद में ही मानते हैं। भानुदत्त ने इस प्रकार का कोई भेदक विचार नहीं किया।

खण्डिता की चेष्टाएं—नायिका जब प्रिय के शरीर पर पर-स्त्रीसम्भोग के चिह्न देखती है तब उसकी वाणी स्फुट होकर उसके मुँह से नहीं निकल पाती। उसकी आवाज जैसे रुँध जाती है। अस्फुटालाप को वैस्वर्य भी कहते हैं। नायक के इस अपराध से वह अत्यन्त चिन्तित हो जाती है। उसका सन्ताप बढ़ जाता है। जोर से सांस लेने लगती है। मौन हो कर केवल आंसू बहाती है। इत्यादि चेष्टाएं खण्डिता नायिकाओं में देखी जाती हैं।

**मुग्धा खण्डिता यथा—**

**वक्षः किमु कलशाङ्कितमिति किमपि प्रष्टुमिच्छन्त्याः।**
**नयनं नवोढसुदृशः प्राणेशः पाणिना पिदधे ॥ ४४ ॥**

यह आपकी छाती पर कलश का चिह्न कैसा दिखाई दे रहा है? ( अर्थात् कलश सदृश अन्यनायिका के स्तनों का कुंकुम इस में कैसे लग गया है? ) नवोढा नायिका इस प्रकार कुछ प्रश्न की इच्छा ही कर रही थी कि उसके प्राणेश ने झट उसकी आंखें हाथ से मूंद दी, जिससे वह न समझ पाये कि यह चिह्न किसी नायिका के आलिङ्गन करने के कारण है।

नायिका मुग्धा की तीसरी स्थिति नवोढा हो गई है। लज्जा और भय के कारण इस प्रकार की शंका के उत्पन्न होने पर भी वह प्रश्न की इच्छामात्र कर रही है, न कि प्रश्न करती है। चतुर नायक ने प्रश्न करने की स्थिति तक उसे पहुँचने न दिया और उसकी आंखे मूंद कर उसकी इच्छा के ऊपर निकलते हुए प्रवाह को जैसे धक्का देकर रोक दिया। ऐसी स्थिति में अपने प्राणेश के प्रति वह बाह्यरूप से कुछ भी नहीं व्यक्त कर पाती। लेकिन उसका शंकाकुल मन बार-बार उसे कुरेदता है। इस प्रकार यह मुग्धा खण्डिता नायिका हुई।

**मध्या खण्डिता यथा—**

**वक्षोजचिह्नितमुरो दयितस्य वीक्ष्य**
**दीर्घं न निश्वसिति जल्पति नैव किञ्चित्।**

प्रातर्जलेन वदनं परिमार्जयन्ती
बाला विलोचनजलानि तिरोदधाति ॥ ४५ ॥

प्रिय जब प्रातःकाल घर लौटा तो नायिका उसके वक्ष को परस्त्री के स्तन से चिह्नित देख कर दीर्घ निःश्वास छोड़ने लगी और मुँह से कुछ भी नहीं कहा। प्रिय के इस दुःसह अपराध से जो उसकी आंखों में आंसू छल-छल भर आए उन्हें जल लेकर मुंह धोने के बहाने तिरोहित करने लगी, जिससे यह व्यक्त न हो कि रो रही है।

मुग्धा की भाति स्तन के चिह्न मे कलश के चिह्न की प्रतीति मध्या को नहीं होती, बल्कि उसे निश्चय है कि किसी के गाढ परिरम्भ के कारण ही इस के वक्ष पर ऐसा चिह्न है। फिर भी वह उसका दयित है, अकस्मात् फूट पड़ना कि उसने परस्त्री के साथ सम्पर्क किया है, उसके लिए कहा तक उचित है? वह केवल इसको मन ही मन समझ कर चुप हो रही, लेकिन मन की ज्वाला तो कोई न कोई अपना विकृत रूप दिखा कर ही रहेगी। इसके कारण दीर्घ निश्वास और आंखों में आंसू तक बह किसी प्रकार सीमित रही। प्रातःकाल सोकर उठने के पश्चात् दीर्घ दिश्वास का होना स्वाभाविक है, इस लिए तो उसका आन्तरिक संघर्ष जो दीर्घ निश्वास के रूप में तत्काल अभिव्यक्त हो रहा है छिप सकता है, किन्तु आंखों के आसू का अपलाप कैसे सम्भव है? तब उसने अपना मुह धोकर अपने आंसुओं को अन्तर्मुक्त किया। इस प्रकार यह समानलज्जामदना मध्या खण्डिता हुई।

प्रौढा खण्डिता यथा—

मामुद्वीक्ष्य विपक्षपक्ष्मलदृशः पादाम्बुजालक्तकै-
रालिप्ताननमानतीकृतमुखी चित्रार्पितेवाभवत्।
रूक्षं नाकवती न वा कृतवती निश्वासकोष्णे दृशौ
प्रातर्मङ्गलमङ्गना करतलादादर्शमादर्शयत् ॥ ४६ ॥

कोई नायक परस्त्रीसङ्गमापराध करके प्रातःकाल घर लौटा हुआ अपनी नायिका से अत्यन्त लज्जित किया गया। वह अपने मित्र से उस घटना को सुनाने लगा—जब उसने देखा कि मेरा मुंह अन्यस्त्री के चरण के आलते से रंगा हुआ है तो वह इस प्रकार ठिठक गई, मुंह नीचा कर लिया, मानों चित्र में लिखित हो। उसने खरी खोटी कुछ न सुनाई और न निःश्वास से आँखें लाल कीं, बस प्रातःकाल मङ्गल सूचित करने के लिए दर्पण सामने कर दिया।

दूसरी नायिका से मिलकर नायक के प्रातःकाल घर लौटने पर नायिका ने देखा कि उसका मुह चरण के आलते से रंगा हुआ है। उसने सोचा कि हो न हो यह

आज रात मे सपत्नी के पैर पड़े होंगे अथवा कोई ऐसा रतबन्ध किया होगा, जिससे उसके चरणों का आलता इसके मुंह में पुत गया है। वह स्तब्ध हो गई जैसे चित्रार्पित हो। उसने मुंह नीचा कर लिया। मुंह नीचा करने का तात्पर्य यह था कि ऐसे अक्षम्य अपराध करनेवाले का मुंह देखना भी एक अपराध है, हाय! मुझ गुणवती को छोड़कर इसने उस गुणहीना में अनुराग किया। इसे थोड़ा भी विवेक नहीं। या वस्तुतः क्या मुझसे भी वह अधिक सुन्दरी है? जिस कारण मुझे छोडकर यह उसमें आसक्त हुआ। इस सन्देह से वह सिर झुकाकर अपने अङ्गों को देखने लगी। वह कुछ न बोली और न लाल हुई, केवल उसने अपना दर्पण उसके सामने रख दिया कि वह अपने अपराध का निर्णय स्वयं कर ले। ऐसे शठ से कुछ कहना भी बेवकूफी के सिवा कुछ नहीं। नायिका के मन में यह शङ्का थी कि अगर इसे तमककर खरी खोटी सुनाती हूं मुझपर बिगड जायगा। इसलिए यह अपने अपराध का निर्णय स्वयं कर ले तो अच्छा है। प्रातःकाल दर्पण में मुंह देखना मङ्गल माना जाता है। नायिका ने इस मंगल के बहाने अपना अभिप्राय व्यक्त किया और नायक को लज्जित किया।

**परकीया खण्डिता यथा—**

> कान्तं निरीक्ष्य वलयाङ्कितकण्ठदेशं
> मुक्तास्तया परभिया परुषा न वाचः।
> दूतीमुखे मृगदृशा स्खलदम्बुपूरा
> दूरात्परं निदधिरे नयनान्तपाताः॥ ४७॥

प्रसंग यह है कि नायिका ने दूती को अपने प्रिय को संकेत पर पहुँचाने के लिए रात में उसके पास भेजा। वह रात को उसे न लाकर प्रातःकाल साथ में लेते हुए पहुंची। तब नायिका ने देखा कि उसके प्रिय के कण्ठ में बाहु के वलय का चिह्न पड़ा है। सम्भव है किसी वलयवाली ने कसकर इसका कण्ठाश्लेष किया हो। दूसरे लोगों को यह बात न मालूम हो इस डर से उसने यह देखकर भी वाणी का प्रयोग नहीं किया। नायक को साथ लिये हुए दूती जो आ रही थी उसके मुख में ही उस मृगाक्षी ने आँखों में आँसू का प्रवाह बहाते हुए दूर ही से देर तक कटाक्ष भरी दृष्टि से देखा।

नायिका के मन में हुआ कि जब इसके कण्ठ में वलय का चिह्न है तो निश्चय ही किसी स्त्री ने आज की रात इसका कण्ठालिङ्गन किया होगा। तत्काल उसने दूती की ओर देखा जो आ रही थी। उसकी आँखों में जल भर आया और तिरछी दृष्टि से उसने दूती की ओर देखा। तात्पर्य यह कि उसे सन्देह हुआ कि इसने ही यह गड़बड़ी की होगी। लेकिन नायिका परकीया होने के कारण बात के व्यक्त हो जाने के डर से मन ही मन कुढ़कर रह गई।

सामान्यवनिता खण्डिता यथा—

उरस्तव पयोधराङ्कितमिदं कुतो मे क्षमा
ततो मयि निधीयतां वसु पुरा यदङ्गीकृतम् ।
इति प्रचलचेतसः प्रियतमस्य वारस्त्रिया
क्वणत्कनककङ्कणं करतलात् समाकृष्यते ॥ ४८ ॥

'अरे शठ, तेरे वक्ष पर किसी के स्तनों का चिह्न दिखाई दे रहा है, अवश्य तूने दूसरी का आलिङ्गन किया है। मैं कैसे इस तेरे अपराध को सह सकती हूँ। अब रास्ता यही है कि पहले तूने जितना द्रव्य देने के लिए स्वीकार किया है उसे मेरे पास रख दें।' इस प्रकार चञ्चल चित्तवाले प्रियतम के हाथ से वेश्या ने उसका बजता हुआ सोने का कङ्कण खींच लिया।

किसी दूसरे के पास रात बिताकर कामुक नायक पुनः अपनी वेश्या के पास पहुँचा है। दूसरी के पास उसके जाने का कारण सम्भवतः यह था कि पहली ने कुछ ज्यादा मांग की थी। उसके फिर पहुँचते ही उसके वक्ष पर दूसरी के स्तनों का लगा हुआ कुङ्कुम देखकर वह उसपर झपट पड़ी। तब उसने पहले जो तगादा किया था उसे ही फिर दुहराने लगी और उसके हाथ का कङ्कण जबर्दस्ती खींचकर निकालने लगी। रसमञ्जरी के सुरभि टीकाकार ने लिखा है कि कुछ लोग अन्तिम चरण में 'करतलात्' के स्थान में 'करतलं' पाठ मानकर 'क्वणत्कनककङ्कणं' को इसका विशेषण कहते हैं। लेकिन करतल के आकर्षण से कहीं अच्छा करतल से कङ्कण का आकर्षण लगता है जो वेश्या के लिए सर्वथा उचित है। क्योंकि वेश्या की दृष्टि निरन्तर कामुक के धन पर रहती है। यहाँ भी वह उसके हाथ से कङ्कण खींच लेना चाहती है; न कि उसका हाथ ही खींचती है।

कलहान्तरिता यथा—

पतिमवमत्य पश्चात्परितप्ता कलहान्तरिता ।
अस्याश्चेष्टा भ्रान्तिसन्तापसम्मोहनिश्वासज्वरप्रलापादयः ।

पति के अपमान करने के बाद जो फिर अपने किये पर खेद प्रकट करती है उसे कलहान्तरिता कहते हैं। उससे डर हो जाता है कि उसके अपमान कर देने से उसका प्रियतम उस पर रुष्ट हो गया है। कलहान्तरिता की स्थिति खण्डिता के बाद आती है। 'कलहान्तरिता' व्युत्पत्ति ऊपर कही गई है—कलहेन अन्तरं यस्याः सा, अथवा कलहेन अन्तरिता व्यवहिता कलहान्तरिता। सुरभिकार का कथन है कि उपर्युक्त लक्षण में 'पश्चात्' पद का उपादान ठीक नहीं, क्योंकि 'अवमत्य' में ल्यप् प्रत्यय से ही परिताप का पश्चात् होना स्पष्ट है। दूसरे परिताप तो पश्चात् होता ही है यह प्रसिद्ध है, उसके लिए 'पश्चात्' का उपादान व्यर्थ है।

कलहान्तरिता में भ्रान्ति, सन्ताप, सम्मोह, विश्वास, ज्वर एवं प्रलाप आदि चेष्टायें होती हैं।

मुग्धा कलहान्तरिता यथा—

**अनुनयति पतिं न लज्जमाना कथयति नापि सखीजनाय किञ्चित्।**
**प्रसरति मलयानिले नवोढा वहति परन्तु चिराय शून्यमन्तः॥ ४९॥**

अपराध के कारण उसने जो कुछ भला बुरा सुना दिया था उससे उसका पति रुष्ट हो गया। अब यह नवोढा इस तरह लज्जित हो रही है कि उसे मनाने का भी प्रयत्न नहीं करी और कुछ भी सखियों से कलह के सम्बन्ध में नहीं कहती कि उसकी ओर से सखियाँ भी उसके रुष्ट पति से अनुनय कर देतीं। जब मलयानिल चलता है तब देर तक शून्य चित्त को धारण करती है, अर्थात् उस समय ऐसा लगता है कि इसका अन्तःकरण ही नहीं है।

नायिका इस प्रकार लज्जित हो रही है कि पति का अनुनय नहीं करती। अनुनय तभी सम्भव है जब उसने पहले कोई गलती की होगी। प्रस्तुत में पति के परनायिका गमन के अपराध पर नायिका द्वारा कुपित होने के अपराध के अतिरिक्त क्या हो सकता है? वह स्वयं भी नहीं अनुनय करती और सखियों से ही उनके रुष्ट होने की बात कहती है। बेचारी उस मुग्धा को अनुनय करने की कला कहाँ मालुम? वह सखियों के सामने इसकी चर्चा भी करे तो कैसे करे? जब मलयानिल बहता है तो वह किए पर मन ही मन पछताने लगती है। मलयानिल विशेषरूप से मिलन की उत्सुकता उत्पन्न करनेवाली हवा है। उस समय कुछ न कर पाने के कारण विक्षिप्त होकर पड़ जाती है। इसी स्थिति को बेकरारी भी कहते हैं।

मध्या कलहान्तरिता यथा—

**विरमति कथनं विना न खेदः सति कथने समुपैति काऽपि लज्जा।**
**इति कलहमधोमुखी सखीभ्यो लपितुमनालपितुं समाचकाङ्क्ष॥ ५०॥**

'प्रिय को रुष्ट कर देने का खेद बिना कुछ कहे नहीं कम होगा और अगर कहती हूँ तो लज्जा पहुँच आती है।' इस प्रकार नीचे मुंह किए नायिका पति के साथ अपने कलह को सखियों से कहना भी चाहती थी और न कहना भी।

कहना तो इसलिए चाहती थी कि बिना कहे यह खेद कम नहीं होनेवाला है। तभी तो ये सखियां मेरे रुष्ट प्रिय का मनावन करेंगी और वह मान जायगा तो मुझे इस प्रकार उसके विरहजन्य खेद नहीं सहना पड़ेगा। परन्तु सखियों के समक्ष यह कहना उसके लिए सम्भव नहीं कि मैं उसके अपराध पर कुछ कह सुना दी थी, इसीलिए वह मुझसे रुष्ट है। इसलिए लज्जा के मारे वह इतनी गड़ गई थी कि कुछ भी कह

नहीं पा रही थी। उसके गड़ जाने की स्थिति को 'अधोमुखी' कहकर व्यक्त किया गया है। उसका काम प्रेरित करता है कि वह कहे, परन्तु उसकी लज्जा उसे कहने नहीं देती। वह कहने की स्थिति में पहुँचते ही न कहने की स्थिति में पहुँच जाती है। इस प्रकार समान लज्जामदना होने के कारण वह मध्या कलहान्तरिता नायिका है। उसमें काम और लज्जा दोनों तुल्यबल है। एक का दूसरे से दब जाना सम्भव नहीं।

**प्रौढा कलहान्तरिता यथा—**

**अकरोः किमु नेत्र ! शोणिमानं किमकार्षीः कर[1] पद्मतर्जनं वा।**
**कलहं किमधा मुधा रसज्ञे ! हितमर्थं न विदन्ति दैवदष्टाः॥ ५१॥**

हे नेत्र ! जब प्रिय मेरे मान को दूर करने के लिए प्रणाम कर रहा था तो तू ने क्यों लाली धारण कर ली ? अर्थात् तू व्यर्थ ही उस पर कुपित हुआ। हे कर ! तू ने तब उसे पद्म द्वारा तर्जन क्यों किया ? अरी रसज्ञे जिह्वा ! तू उसके साथ व्यर्थ कलह क्यों कर बैठी ? अथवा तुम सबों का कोई अपराध नहीं, जिन्हें प्रतिकूल होकर दैव देख लेता है उन्हें अपने हित की बात नहीं सूझती।

नायिका को अपने नेत्र, कर और जिह्वा से शिकायत है, जिन्होंने आत्मीय होकर भी शत्रुवत् आचरण किया। नेत्र ने कितनी बड़ी गलती की कि वह उस अवसर में जब नायिका नायक के अपराध पर मान कर बैठी थी और वह उसे अनुनय-विनय करके मना रहा था उस समय नेत्र बिलकुल क्रोध से लाल हो गया। किस माने में वह आत्मीय है ? नेत्र की ही बात नहीं, हाथ ने भी वही किया। नायक पर पद्म द्वारा तर्जन करने लगा और जो रसज्ञा जिह्वा थी वह भी कलह करने लगी। फिर भी इनको उपालम्भ देना व्यर्थ है, जिनका भाग्य ही विपरीत हो गया उन्हें कहाँ विवेक रहता कि अपना हित पहचान सकें। भाग्य का ही दोष है और किसी का नहीं। नायिका में डांट-डपट करने की क्षमता है। उसने नायक पर तमतमाकर, तर्जनकर और कलहकर अपना क्रोध प्रकट किया। तत्काल ही अपने आत्मीय होकर भी शत्रुवत् आचरण करनेवाले नेत्र आदि को फटकार रही है। इन सबसे उसका प्रौढा या प्रगल्भा होना सिद्ध होता है।

**परकीया कलहान्तरिता यथा—**

**भर्तुर्यस्य कृते गुरुर्लघुरभूद् गोष्ठी कनिष्ठीकृता**
**धैर्यं कोशधनं गतं सहचरी नीतिः कृता दूरतः।**
**निर्मुक्ता तृणवत्त्रपा परिचिता स्रोतस्विनी बिन्दुवत्**
**स क्रोधादवधीरितो हतधिया मातर्बलीयान् विधिः॥ ५२॥**

---

१. करपल्लवावरोधम्।

हे सखी, जिस प्रिय के लिए मैंने अपने गुरुजन को लघु समझा, सती स्त्रियों की गोष्ठी का आदर न किया, कोष के रूप में सञ्चित धन के समान मेरा धैर्य भी न रहा और सखी की भाँति साथ रहनेवाली नीति को भी दूर हटा दिया, लज्जा को तो तृण के समान छोड़ दिया, प्रिय के मिलन-स्थान पर पहुँचने के लिए मार्ग में पड़नेवाली नदी को बिन्दु के समान समझा, हतभागिन मैंने ही उस प्रिय पर क्रोध करके उसका तिरस्कार कर दिया। दैव सबसे अधिक बलवान् है।

नायिका ने अपने प्रिय के लिए जो जो काम नहीं करना चाहिए वह किया। इसने अपने गुरुजनों को कुछ नही माना। ऐसे लघुजनों को वह गुरु समझती थी, जो उसे प्रिय से मिलने में सहायक होते थे। उसका धैर्य-धन भी नष्ट हो गया। सहचरी नीति भी छूट गई। त्रपा भी न रही और नदी को बिन्दु समझकर लाँघ जाती थी। जिस प्रेमी के लिए उसने अपना सब कुछ लुटा दिया, भाग्य ने ऐसा किया कि उसी प्रिय के साथ कलह करके क्रोध से उसने उसका तिरस्कार कर दिया। अपमानित होने के कारण वह आज रुष्ट हो गया है। अब क्या उपाय है? हाय, मैंने यह क्या किया? जिसके लिये मैंने सब कुछ छोड़ा वही आज मुझे छोड़ रहा है। मैं अब कहीं की न रह जाऊंगी। मेरे समान अभागिन कौन होगी?

सामान्यवनिता कलहान्तारता यथा—

यत्पङ्करुहलक्ष्म पाणिकमलं भाग्यालये यद् गुरु-
र्न्यस्तं वा मम यल्ललाटफलके भाग्याक्षरं वेधसा।
तत्सर्वं सखि! यो यथार्थमकरोत्तस्मिन् प्रकोपः कृतो
धिङ् मां धिङ् मम जीवितं धिगतनुं धिक् चेष्टितं धिग्वयः॥५३॥

हे सखी, मेरे हाथ में सामुद्रिक शास्त्र के अनुसार सौभाग्य का द्योतक कमल का चिह्न है, मेरी कुण्डली के अनुसार भाग्य के नवम कोष्ठ में बृहस्पति का निवास है और ब्रह्मा ने मेरे ललाट में भाग्य का सूचक अक्षर भी लिखा हैं। जिस प्रिय के मिल जाने से यह सब यथार्थ रूप में प्रतीत होते थे उसमें ही मैंने अधिक कोप कर दिया। हाय, मुझे धिक्कार है, मेरे काम को धिक्कार है, मेरे व्यापार को धिक्कार है और मेरी इस यौवन अवस्था को भी धिक्कार है।

नारी के हाथ में कमल का चिह्न होना सामुद्रिक के अनुसार उसका राजमहिषी होना सिद्ध करता है, जैसा कि कहा है—

मत्स्येन सुभगा नारी स्वस्तिकेन वसुप्रदा।
पद्मेन भूपतेः पत्नी।

इस प्रकार भाग्यस्थान में गुरु का होना भी शुभ लक्षण माना जाता है—

चतुर्भूमिकं तद्गृहं सोऽपि भूमीपतेर्वल्लभो वल्लभा भूमिदेवाः। गुरौ धर्मगे-इति॥

वेश्या के कामुक प्रिय ने उसे पर्याप्त धन देकर सम्पन्न कर दिया। उसे निश्चय हो गया कि ठीक ही मेरे भाग्य में ब्रह्मा ने ऐसा लिख दिया है और हाथ में कमल का चिह्न एवं भाग्यस्थान में गुरु भी यथार्थ में मेरे लिए शुभसूचक हैं। हाय, न जाने क्या मन में आया वह उसी प्रिय पर तमकने लग गई। फलतः वह कामुक उससे रुष्ट होकर चला गया। वह स्वयं सोचती है कि मुझे धिक्कार है, जो मैंने बिना कुछ समझे-बूझे ऐसा अनुचित किया। अपने जीने को इसलिए धिक्कारती हूँ कि परम उदार स्वभाव के कामुक का तिरस्कार करने से अब उसके सङ्गम के सौभाग्य से हमेशा के लिए वंचित हो जाने से निरर्थक हो गया। अपने शरीरहीन काम को धिक्कारना इसलिए है कि उस प्रकार के नायक को छोड़कर अन्य कामुक में कृत्रिम रति उत्पन्न करने के लिए प्रेरित कर रहा है। चेष्टित के लिए धिक्कार इस कारण है सहसा जो काम कर दिया जाता है उसका परिणाम अच्छा नहीं होता। अगर मैंने उसपर सहसा प्रकोप न किया होता तो वह मुझपर रुष्ट नहीं होता। यौवन को धिक्कार इसलिए कि उस प्रकार का सुरत भी अब इसे कभी प्राप्त होनेवाला नहीं और वेश्या का जो मूल उद्देश्य द्रव्योपार्जन है वह भी किसी प्रकार सिद्ध नहीं हो सकता।

**सङ्केतनिकेतने प्रियमनवलोक्य समाकुलहृदया विप्रलब्धा।**

**अस्याश्चेष्टा निर्वेद-निःश्वास-सन्तापालाप-भय-सखीजनोपालम्भ-चिन्ता-ऽश्रुपात-मूर्च्छादयः।**

संकेत के स्थान पर जहां प्रिय ने मिलने के लिए वचन दिया है उसे न देखकर जिसका हृदय व्याकुल हो उठता है उसे 'विप्रलब्धा' कहते हैं। विप्रलब्धा सर्वथा वही होती है जो वंचिता होती है। शृङ्गारमंजरीकार ने उपर्युक्त लक्षण में शंका उद्भावित करते हुए कहा कि स्वकीया और सामान्या नायिकाएं अपने ही घर रहती हैं। उनका प्रच्छन्न-मिलन के लिए कोई अन्यत्र संकेत-स्थल नहीं होता। उपर्युक्त लक्षण के अनुसार विप्रलब्धा वही नायिका होती है जो संकेत स्थान पर प्रिय को न देखकर व्याकुल हो। तो इसका अपने भवन में ही नायक को न देखकर विप्रलब्धा होनेवाली स्वकीया और सामान्या नायिकाओं में भानुदत्त का उपर्युक्त लक्षण व्याप्त नहीं होता। प्रतापरुद्रीयकार विद्यानाथ के अनुसार विप्रलब्धा यह होती है—

**क्वचित्संकेतमालोक्य दयितेनाथ वंचिता।**
**स्मरार्ता विप्रलब्धेति कलाविद्भिः प्रकीर्त्यते॥**

अर्थात् कहीं पर संकेत देखकर प्रियद्वारा वंचित होने से स्मरार्त हो जानेवाली नायिका को कलाविद लोग 'विप्रलब्धा' कहते हैं। यह लक्षण विप्रलब्धा के एक भेद में ही समन्वित होता है। वह भेद है नायकवंचिता परकीया। जो नायिका सखीवंचिता है और जो अपने भवन में रहनेवाली नायकवंचिता स्वीया, परकीया और सामान्या नायिकाएं हैं उनमें इसकी

अव्याप्ति होती है। शृङ्गारमंजरीकार सर्वप्रथम विप्रलब्धा का साधारण लक्षण लिखते हैं— **वंचनाप्रयुक्तविरहवेदनावती विप्रलब्धा।** अर्थात् किसी प्रकार वंचना द्वारा विरह-जन्यवेदना का अनुभव करनेवाली नायिका विप्रलब्धा कहलाती है। विप्रलब्धा शब्द का यह अर्थ कोश के अनुसार है—**विप्रलब्धो वंचने स्याद् विसंवादिवियोगयोः॥** इसलिए विप्रलब्धा के होने में एकमात्र वंचन ही कारण है। यह आवश्यक नहीं कि विप्रलब्धा को नायक ही वंचित करे। वह सखी द्वारा भी वंचिता होकर विप्रलब्धा कहलाती है। विप्रलब्धा-नायकवंचिता और सखीवंचिता दो प्रकार की होती हैं। जिसके सामने समय पर आकर नायक वंचना करता है वह नायकवंचिता होती है और सखी जब परिहास के लिए नायक को केलिस्थल में लाकर छुपा दे और नायिका को वंचित करे तब वह सखीवंचिता विप्रलब्धा होती है।

विप्रलब्धा की चेष्टाएं—निर्वेद, निःश्वास, सन्ताप, आलाप, भय, सखीजनोपालम्भ, चिन्ता, अश्रुपात, मूर्छा आदि।

**मुग्धा विप्रलब्धा यथा—**

**आलीभिः शपथैरनेककपटैः कुञ्जोदरं नीतया**
**शून्यं तत्र निरीक्ष्य विक्षुभितया न प्रस्थितं न स्थितम्।**
**न्यस्ताः किन्तु नवोढनीरजदृशा कुञ्जोपकण्ठे रुषा**
**ताम्यद्भृङ्गकदम्बडम्बरचमत्कारस्पृशो दृष्टयः॥ ५४॥**

आलियों ने शपथ आदि अनेक छल-कपट से यह कहकर कि हम तुम्हें वहां अकेली न छोड़ेंगी नायिका को कुञ्ज के मध्य में पहुँचा दिया। वहां पहुँच कर उसने कुञ्जवन में किसी को नहीं देखा। वह इस प्रकार व्याकुल हो गई कि वहाँ से न लौट सकी और न ठहर ही सकी। जैसे फूलों के रस न पाने से भौंरे खलभल करने लग जाते हैं उसी प्रकार उस नवोढा ने अपनी दृष्टि को कुञ्ज वन के आस-पास प्रेरित किया।

नायिका मुग्धा होने के कारण इतनी लज्जित थी कि प्रिय से मिलने के लिए कुञ्जवन में किसी प्रकार जाने के लिए तैयार न थी। सखियों ने शपथ ली और अनेक प्रकार के छल किए कि वे उसके वहाँ नहीं छोड़ेंगी। किसी प्रकार उसे उन सबों ने कुञ्जवन के मध्य में पहुँचा दिया और स्वयं गायब हो गईं। वह बेचारी बीच वन में अकेली पड़ गई। अगर वहाँ से प्रस्थान करती है तो मार्ग का पता नहीं और अकेली वन में ठहर भी नहीं सकती। उसके मन में यह भी सम्भावना है कि प्रिय का समागम हो जाय। लेकिन प्रिय उपलब्ध नहीं हो रहा है। इससे वह व्यग्र भी हो रही है। तब उसने कुञ्जोपान्त प्रदेश में दृष्टिपात किया कि कहीं सखियों ने उसे परिहास करने के लिये छुपा तो नहीं दिया। इस प्रकार वह प्रिय के विरह में उत्पीडित हुई। यह मुग्धा सखीवंचिता विप्रलब्धा नायिका है।

मध्या विप्रलब्धा यथा—

सङ्केतकेलिगृहमेत्य निरीक्ष्य शून्य-
मेणीदृशो निभृतनिश्वसिताधरायाः।
अर्धाक्षरं वचनमर्धविकासि नेत्रं
ताम्बूलमर्धकवलीकृतमेव तस्थौ ॥ ५५ ॥

जहाँ नायक ने मिलने के लिए पहले से निश्चय किया था, मृगाक्षी ने उस संकेत के केलिगृह के पहुँच कर उसे सुनसान देखा और एकान्त में निराश होकर मंद-मंद साँस भरने लगी। उसके मुख से वचन के आधे अक्षर ही निकल पाये, आंखें अर्धविकसित ही रही और उसने मुह में जो ताम्बूल डाल रखा था उसे भी आधा ही चबा पाई थी।

नायिका को यह निश्चय था कि नायक ने जिस संकेत की क्रीड़ाभवन में मिलने के लिए वादा किया है वह वहां अवश्य मिलेगा। जब वह वहां पहुँची तो उस स्थान को बिलकुल सुनसान पाया। चारों ओर ढूँढने पर भी उसका पता न चला। नायक द्वारा वंचित होकर लज्जा के मारे निभृत निश्वास लेने लगी। इस आकस्मिक परिस्थिति ने उसे इस प्रकार प्रभावित किया कि उसके मुंह से जो बात निकली थी वह आधी ही निकल कर रह गई। उसकी आंखें भी अधखिली ही रहीं और मुंह का ताम्बूल भी आधा ही 'चबाया' जा सका था। इस प्रकार की उसकी कामजनित वेदना और निभृत निःश्वास के कारण उत्पन्न त्रपा इन दोनों से वह समान लज्जामदना मध्या नायक-वञ्चिता विप्रलब्धा हुई।

प्रौढा विप्रलब्धा यथा—

शून्यं कुञ्जगृहं निरीक्ष्य कुटिलं विज्ञाय चेतोभवं
दूती नापि निवेदिता सहचरी पृष्टाऽपि नो वा तया।
शम्भो! शङ्कर! चन्द्रशेखर! हर श्रीकण्ठ! शूलिन्! शिव!
त्रायस्वेति परन्तु पङ्कजदृशा भर्गस्य चक्रे स्तुतिः ॥ ५६ ॥

नायिका जब नायक से मिलने के लिए कुञ्जगृह के संकेत पर पहुँची तो उसे सूना देखा, उसका प्रिय वहां न मिला। तब उसने कामदेव को कातिल समझा। उसने अपनी दूती से भी कुछ न कहा और न अपनी सहचरी से प्रिय के बारे में या अपने इस दुःख के विषय में कुछ न पूछा। केवल हे शम्भो! शंकर। चन्द्रशेखर! हर! श्रीकंठ! शूलिन्! शिव! रक्षा करो, इस प्रकार भगवान् शंकर के नामों को ले लेकर प्रार्थना करने लगी।

प्रिय ने मिलने के लिए वादा किया था, किन्तु न मिला। अब तो निश्चय ही कामदेव मार डालेगा। तत्काल न दूती सहायता कर सकती है और न सहचरी ही क्रूर कामदेव

से विप्रलब्धा को बचा सकती है। भगवान् शंकर की अनुकम्पा के अतिरिक्त बचने का कोई भी उपाय नहीं, क्योंकि वे कामारि है, उन्होंने कामदेव को भस्म कर डाला है। जो इस समय काम वध करने के लिए उद्यत है उससे वही रक्षा करेंगे। यह सोच कर नायिका शंकर के नामों को ले लेकर प्रार्थना करने लगती। शम्भु होने के कारण वे ही इस दुःख को हर लेने में समर्थ हैं। वे शंकर हैं अर्थात् उनके हाथ में सुख निवास करता है, जब चाहें सुख दे सकते है। वे चन्द्रशेखर है, अर्थात् संसार भर में अपनी शीतल ज्योत्स्ना फैला कर संतप्त प्राणियों का उपकार करनेवाला चन्द्र उनके मस्तक पर विराजमान रहता है, उसके सम्बन्ध से वे भी सबके सुखकर हैं और कामदेव उनके वश में हैं। वे हर है, मेरे दुःख अवश्य हरेंगे। श्रीकण्ठ हैं, अतः संतप्त जगत् के उपकार के लिए विषपान भी कर लेते हैं तो मुझ अबला का क्यों नहीं उपकार करेंगे? शूली हैं, अर्थात् दुःखियों की रक्षा के लिए शूल नामक शस्त्र धारण करते हैं और स्वयं शिव हैं तो क्यों नही कल्याण करेंगे?

**परकीया विप्रलब्धा यथा—**

**दत्त्वा धैर्यभुजङ्गमूर्ध्नि चरणावुल्लङ्घ्य लज्जानदी-**
**मङ्गीकृत्य खलान्धकारपटलं तन्व्या न दृष्टः प्रियः।**
**सन्तापाकुलया तयाऽथ परितः पाथोधरे गर्जति**
**क्रोधाक्रान्तकृतान्तमत्तमहिषभ्रान्त्या दृशौ योजिते॥ ४७॥**

धैर्यरूपी सर्प के मस्तक पर पैर रख कर, लज्जारूपी नदी को लांघ कर और दुर्जनरूपी अन्धकारसमूह को स्वीकार कर भी जब तन्वी संकेत स्थल पर पहुँचा तो वहाँ प्रिय को नहीं देखा। सन्ताप से व्याकुल वह चारों ओर आकाश में गरजते हुए जलधर मेघ पर इस भ्रान्ति से दृष्टिपात किया कि यह क्रोध से भरे हुए यमराज का मतवाला भैंसा डंकार रहा है।

नायिका ने धैर्य और लज्जा को छोड़ कर अति साहस करके संकेत स्थल पर पहुँच कर भी प्रिय को न देखा तो वह अपनी मृत्यु की कल्पना करने लगी। आकाश में गरजता हुआ कृष्णवर्ण मेघ उसे यमराज के डंकारता हुए काला भैंसा जान पड़ा। उसे लगा कि हमारे प्राणों को लेने के लिए यमराज अपने भैंसे पर सवार हो कर आरहा है। कवि ने उसकी अधीरता को सांप के सिर पर पैर रखने के रूपक में और उसकी निर्लज्जता को नदी पार करने के रूपक में व्यक्त करके उसकी साहसिकता को व्यंजित किया है। उसका मन अपने प्रिय में इतना तन्मय हो चुका था कि उसे यह भी ख्याल न रहा कि वह सांप के सिर पर पैर रख रही है। इसी प्रकार वह लज्जा की नदी को भी अनायास तैर गई। मार्ग में दुर्जनरूप अन्धकार समूह भी उसको प्रिय तक पहुँचने में प्रतिबन्धक था, पर उसने तत्काल उसकी भी परवाह न की। कवि ने

उसको तन्वी कहकर यह व्यक्त किया कि उसे प्रियविरह का सन्ताप कथमपि सह्य न था। इसलिए उसने सन्ताप से आकुल होकर मेघ के रूप में भैंसे पर सवार होकर अपने पास आते हुए यमराज की कल्पना की। इस प्रकार वह परकीया विप्रलब्धा हुई।

**सामान्या विप्रलब्धा यथा—**

**कपटवचनभाजा केनचिद्वारयोषा**
**सकलरसिकगोष्ठीवञ्चिका वञ्चिताऽसौ।**
**इति विहसति रिङ्गद्भृङ्गविक्षिप्तचक्षु-**
**र्विकचकुसुमकान्तिच्छद्मना केलिकुञ्जः॥ ५८॥**

'रसिकजनों की समस्त गोष्ठियों को ठग लेने वाली किसी वेश्या को कपट वचन के प्रयोग करने वाले किसी कामुक ने उक्त समय पर संकेत के केलिकुंज में उपस्थित न होकर ठग लिया।' यह देखकर केलिकुंज मानों उड़ते हुए भौंरे की आंखें फैलाकर खिले हुए पुष्पों की कान्ति के बहाने उस पर हंस रहा है।

जो वेश्या रसिकों की गोष्ठी को ठग लिया करती थी वह आज एक वञ्चक द्वारा स्वयं ठग ली गई, यह विकसित पुष्पों के ब्याज से केलिकुञ्ज के हसने का अभिप्राय था। कामुक ने वादा किया था कि वह संकेत स्थल पर निश्चित काल में पहुँचेगा, परन्तु न पहुँचा। इस प्रकार कामुक द्वारा ठगी जानेवाली सामान्या विप्रलब्धा हुई।

**उत्का यथा—**

**संकेतस्थलं प्रति भर्तुरनागमनकारणं या चिन्तयति सोत्का।**

**अवधिदिवसानागतप्रेयसि प्रोषितपतिकायां नातिव्याप्तिः, तस्या भर्तु-रवधिदिवसे भवनागमननियम इति सङ्केतपदेन व्यावर्तनात्। अस्याश्चेष्टा अरति-सन्ताप-जृम्भा-ऽङ्गाकृष्टि-कपटरुदित-स्वावस्थाकथनादयः।**

जो अपने प्रिय के संकेत स्थल पर न आने का कारण सोचती है उसे उत्का कहते हैं। उत्का ही उत्कण्ठिता या विरहोत्कण्ठिता भी कहलाती है। प्रिय क्यों नहीं आ रहा है? यह संकेत पर पहले आकर वह उत्सुकतापूर्ण प्रतीक्षा करते हुए सोचती है। शृङ्गार-मञ्जरीकार ने उपर्युक्त लक्षण में अव्याप्ति दोष दिया है। उनका कथन है कि ब्याह के पहले बिना मिले ही नल में अनुरक्त हुई दमयन्ती भी विरहोत्कण्ठिता नायिका है। 'रसमञ्जरीकार' का उपर्युक्त लक्षण दमयन्ती में व्याप्त नहीं होता, क्योंकि नल उसका भर्ता या पति नहीं है। (नैषधकार ने दमयन्ती के सम्बन्ध में कहा है—**मनोरथेन स्वपतीकृतं नलं निशि क्व सा न स्वपती न पश्यति।** यद्यपि दमयन्ती का नल विवाहित पति न था; पर मनोरथ-पति अवश्य था, इस प्रकार भानुदत्त का उपर्युक्त लक्षण दमयन्ती में अव्याप्त नहीं होता)। दूसरे जो नायिका किसी कार्य में विलम्ब

हो जाने के कारण अपने घर पर रहती हुई भी पति के विरह से उत्कंठित होती है, उसमें भी लक्षण की अव्याप्ति है। रसमञ्जरीकार के अनुसार निश्चित अवधि पर जिसका प्रिय घर नहीं पहुँचता ऐसी प्रोषितपतिका नायिका में उपर्युक्त लक्षण की अतिव्याप्ति नहीं होती, क्योंकि यहाँ सकेतस्थल पर नहीं, प्रत्युत घर पर प्रिय को पहुंचना चाहिये। उपर्युक्त लक्षण का संकेत पद ही उसे व्यावृत्त करता है। इस प्रकार अन्य आचार्यों के लक्षण भी प्रोषितभर्तृका और विप्रलब्धा नायिकाओं में सङ्कीर्ण होते है। आमोदकार ने कहा है—**'अप्रोषिताविप्रलम्भकप्रियसम्भोगाभावहतोत्कण्ठा विरहोत्कण्ठिता'**। यह लक्षण—तद्भिन्नविशेषणविशिष्ट है अर्थात् प्रोषितभर्तृका और विप्रलब्धा से भिन्न जो नायिका प्रिय के विरह से उत्कण्ठित होती है उसे विरहोत्कण्ठिता कहते है—इसलिए ठीक नहीं। शृङ्गारमञ्जरीकार का लक्षण इस प्रकार है—**निवास एव कार्यान्तरव्यासङ्गप्रयुक्तविरहवती विरहोत्कण्ठिता**। यह दमयन्ती आदि मे भी व्याप्त हो जाता है।

**मुग्धोत्का यथा—**

**यन्नाद्यापि समागतः प्रिय इति प्रायः प्रपेदे परा-**
**मित्थं चेतसि चिन्तयन्त्यपि सखीं न व्रीडया पृच्छति।**
**दीर्घं न श्वसितं दधाति चकितं न प्रेक्षते केवलं**
**किञ्चित्पक्वपलाण्डुपाण्डुररुचिं धत्ते कपोलस्थलीम् ॥ ५९ ॥**

'जो आज प्रिय नहीं आया, हो सकता है कि किसी दूसरी के साथ विहार करने लगा हो' इस प्रकार मन में सोचती हुई नायिका लज्जावश सखी से कुछ नहीं पूछती, लंबी सांस भी नहीं लेती और न तो चकित होकर इधर-उधर देखती है, केवल कुछ पके हुए पलाण्डु की भाँति पीली पड़ी हुई कपोलस्थली धारण करती है।

नायिका लज्जाभाव के कारण प्रिय के न आने का कारण मन में उत्कंठित होकर भी सखी से नहीं पूछती है, दीर्घ सांस भी नहीं लेती है और न दुःख के कारण चकित दृष्टि से देखती है। उसने मन में सोच लिया है कि उसका प्रिय सम्भवतः दूसरी के प्रणय में फंस गया है। प्रिय के विरहजन्य कष्ट के कारण उसके कपोल पीले पड़ने जा रहे हैं। इसी से यह व्यक्त होता है कि वह मुग्धा विरहोत्कण्ठिता नायिका है।

**मध्योत्का यथा—**

**आनेतुं न गता किमु प्रियसखी ? भीतो भुजङ्गात्किमु ?**
**क्रुद्धो वा प्रतिषेधवाचि किमसौ प्राणेश्वरो वर्तते।**
**इत्थं कर्णसुवर्णकेतकरज—पातोपघातच्छला-**
**दक्ष्णोः काऽपि नवोढनीरजमुखी बाष्पोदकं मुञ्चति ॥ ६० ॥**

'क्या मेरी प्रियसखी उसे लाने नहीं गई ? या वह मार्ग के सांप से डर गया?'

या वह मेरा प्राणेश्वर मेरे प्रतिषेध के वचनों से रुष्ट हो कर नहीं आया ?' इस प्रकार कोई नववधू कानों में लगे सुवर्णकेतक का पराग पड़ जाने का बहाना कर के आंखों से बाष्पजल छोड़ती है।

प्रिय के न आने का कारण यह हो सकता है कि मेरी प्रिय सखी उसे लाने न गई हो। परन्तु यह सम्भव ही नहीं कि वह मुझसे यह कहकर कि 'मैं तेरे प्रिय को लाने जा रही हूं' बदल जाय। मुझे निश्चय है कि वह अवश्य गई होगी। तो फिर वह क्यों नहीं आया ? हो सकता है कि मार्ग में आते समय कहीं मिले सांप से डर कर लौट गया हो ? अगर यह नहीं तो वह प्राणेश्वर मेरे प्रतिषेधवचनों से रुष्ट होकर नहीं आया। इस प्रकार मन मे उधेड़-बुन-कर कर के वह प्रिय के विरह से उत्कंठित होकर इस बहाने कि आंखों में कान के सुवर्णकेतक का पराग पड़ गया है, आंसू बहाकर रोने लगी। लज्जा और काम भाव की समान स्थिति मे रहने वाली यह नायिका मध्या उत्का हुई।

**प्रौढोत्का यथा—**

**भ्रातर्निकुञ्ज ! सखि यूथि ! रसाल बन्धो !**
**मातस्तमस्विनि ! पितस्तिमिर ! प्रसीद।**
**पृच्छामि किञ्चिदिति नीरधराभिरामो**
**दामोदरः कथय किं न समाजगाम ॥ ६१ ॥**

कृष्ण जब संकेतस्थल पर वचन देकर भी नहीं पहुंचे तो राधा ने उनके विरह से उत्कंठित होकर निकुञ्ज आदि से पूछा—हे भाई निकुञ्ज, सखी जूही, बन्धु रसाल, मा रात्रि, पिता अन्धकार, आप सब मुझ पर प्रसन्न हों। मैं कुछ पूछती हूं, कृपया बताइए कि मेघ के समान अभिराम वर्णवाले दामोदर श्रीकृष्ण क्यों नहीं आए ?

राधा श्रीकृष्ण के संकेतस्थल पर न आने से अत्यन्त विह्वल हो उठी और वहाँ की जड़ वस्तुओं से भी प्रिय के न आने का कारण पूछने लगी। कालिदास ने ठीक ही तो कहा है—**कामार्ता हि प्रकृतिकृपणाश्चेतनाचेतनेषु।** राधा ने निकुञ्ज को भाई इसलिए कहा कि वह प्रिय से मिलनरूप इष्ट का सम्पादन करने वाला है। जूही को सखी कहने का तात्पर्य यह है कि प्रिय के आने पर वही अपनी मादक सुरभि से उसकी रति का उद्दीपन करके राधा का बड़ा उपकार करती है। रसाल को बन्धु कहा; क्योंकि राधा जब अपने प्रिय के साथ उसमें झूला लगा कर क्रीड़ा करती है तो कष्ट सहकर भी रसाल कुछ नहीं कहता। अंधेरी रात को माता कह कर संबोधित करने का अभिप्राय यह है कि माता की भांति रहस्य की सारी बात यह छिपा लेती है। इस प्रकार माता रात्रि के साथ निरन्तर रहने के कारण अन्धकार को पिता कह कर पुकारा। राधा के आत्मीयजन होने के कारण सम्भवतः ये राधा के नीरधराभिराम प्रिय के न आने का कारण बता सकते थे। राधा

का स्पष्ट रूप से प्रिय के अनागमन का कारण पूछना उसके प्रौढात्व का परिचायक है, अतः वह प्रौढा विरहोत्कण्ठिता हुई।

**परकीयोत्का यथा—**

> स्नातं वारिदवारिभिर्विरचितो वासो घने कानने
> पुष्पैश्चन्दनबिन्दुभिर्मनसिजो देवः समाराधितः ॥
> नीता जागरणव्रतेन रजनी व्रीडा कृता दक्षिणा
> तप्तं किं न तपस्तथापि स कथं नाद्यापि नेत्रातिथिः ॥ ६२ ॥

नायिका ने प्रिय से मिलने के लिए क्या-क्या नहीं किया, फिर भी जब वह उसे आंखों के सामने न पा सकी तो विह्वल होकर इस प्रकार सोचने लगी—मैं प्रिय के मिलन की कामना से बरसते हुए मेघों के जल में खड़ी खड़ी स्नान करती रही ( अर्थात् बरसते हुए मेघों के जल में स्थाणु की भाति खड़ी होकर प्रिय की प्रतीक्षा करती रही ), घोर जंगल में आकर डेरा डाला ( अर्थात् लोगों को इस रहस्य का पता न चले इसलिए घने जंगल में प्रिय से छुप-छुप कर मिलने के लिए आती रही ), पुष्प और चन्दन के जल-बिन्दुओं से कामदेव की आराधना करती रही ( अर्थात् ज्योत्स्नाभिसार के समय केशपाश में उजले फूल खोंस लेती और अङ्गों में चन्दन का छिड़काव कर लेती, यही हृदयवर्ती कामदेव की पूजा थी ), रात भर जागरण का व्रत साधती रही (प्रिय के न आने से चिन्तित होकर सारी रात गुजार देती ) और अपनी इस साधना में लोकलज्जा को दक्षिणा के रूप में त्याग कर दिया ( अर्थात् प्रिय से मिलने में बाधा पहुंचाने वाली लोकलज्जा को छोड़ दिया )। इस प्रकार मैंने प्रिय से मिलने के लिए कौन-सा तप नहीं किया, तब भी आज तक वह मेरी आँखों के सामने नहीं आया।

नायिका ने प्रिय से मिलने के लिए जो जो प्रयत्न किए वह तपस्या से किसी अंश में कम नहीं। प्रिय की प्रतीक्षा में वह मूसलाधार बरसते हुए मेघों के जल में स्थाणु की भांति स्नान करती रही, घोर जंगल में अकेला रही, पुष्प और चन्दन द्वारा भगवान् मनसिज की अर्चना भी करती रही, रातभर जगती रही, अपनी लज्जा को प्रियमिलन-व्रत की सिद्धि के उद्देश्य से दक्षिणा के रूप में दे चुकी। आश्चर्य तो यह है कि इन तपस्याओं के बाद भी वह प्रिय को आंखों से देख भी न सकी। कहा तो यह जाता है कि तप करने से ईश्वर का भी साक्षात्कार हो जाता है, किन्तु न जाने क्यों वह तपस्विनी हो कर भी प्रिय का दर्शन भी न पा सकी। तात्पर्य यह कि उसकी अत्यासक्ति ने प्रिय से मिलने के लिए उसे उतावली कर दिया था। उसे वर्षास्नान, घने जंगल में निवास, पुष्प और चन्दन का प्रयोग, रात्रिजागरण, लज्जात्याग आदि सब कुछ सह्य थे। इस प्रकार यह परकीया उत्का नायिका हुई।

सामान्यवनितोत्का यथा—

कथं न कान्तः समुपैति कुञ्जमित्थं चिरं चेतसि चिन्तयन्ती।
अस्रावयन्निष्पतदश्रुधारा वाराङ्गना काऽपि धनाभिलाषात् ॥ ६३ ॥

प्रिय किस कारण संकेतकुञ्ज में नहीं आता है? यह अपने मन में देर तक सोचती हुई कोई वेश्या धन की अभिलाषा से अपनी आंखों से अश्रुधार बहाने लगी।

प्रिय के न आने से वेश्या की धनाभिलाषा पूर्ण नहीं हो रही है। इसी सोच में पड़ी-पड़ी वह आंसू की धार बहा रही है। उसके मन में कामुक के प्रति वास्तविक प्रेम कुछ भी नहीं, किन्तु उसे द्रव्य का लाभ नहीं हो रहा है इसीलिए नायक के विरह से उत्कंठित होकर वह रुदन करने लगी।

वासकसज्जा यथा—

अद्य मे प्रियवासर इति निश्चित्य या सुरतसामग्रीं सज्जीकरोति, सा वासकसज्जा। वासको वारः।

अस्याश्चेष्टा मनोरथ-सखीपरिहास-दूतीप्रश्न-सामग्रीसम्पादन-मार्गविलोकनादयः।

मन में यह निश्चित करके कि आज मेरे प्रिय के आने का दिन है, जो नायिका संभोग की सामग्री (पर्यंक आदि) को सजाकर ठीक रखती है वह वासकसज्जा कहलाती है। वार अर्थात् दिन, प्रिय के आने का दिन। प्राचीनों के अनुसार श्री भानुदत्त का भी उपर्युक्त लक्षण है—

प्रियागमनवेलायां मण्डयन्ती मुहुर्मुहुः।
केलीगृहमथात्मानं सा स्याद् वासकसज्जिका ॥

अर्थात् जो नायिका प्रिय के आने के अवसर में अपने केलीगृह और स्वयं को बार-बार सजाती रहती है वह वासकसज्जिका कहलाती है। शृङ्गारमंजरीकार के अनुसार अवसितप्रवासपतिका नायिका (जिसके पति के प्रवास का समय समाप्त हो चुका; अब वह लौटने वाला ही है) का भी अन्तर्भाव वासकसज्जा में हो सकता है, क्योंकि निघंटु में 'वासक' का एक अर्थ यह भी मिलता है—

वारश्च ऋतुकालश्च प्रवासादागतक्रिया।
प्रसादनं च रुष्टाया नायिकायास्तथोत्सवः ॥
नवोढाभ्युपपत्तिश्च षडेते वासकाः स्मृताः।

प्रवास से आए पति के लिए जो क्रिया (प्रवासादागतक्रिया) की जाती है उसे भी वासक कहते हैं। इस प्रकार अवसितप्रवासपतिका भी वासकसज्जिका होती है। वासकसज्जिका इस शब्द से ही अवसितप्रवासपतिका का अन्तर्भाव वासकसज्जा में होता है। कुछ ग्रन्थ-

कार परदेशगमनरूप कारण के एक होने से अवसितप्रवासपतिका का अन्तर्भाव प्रोषितभर्तृका में मानते हैं। यह ठीक नहीं, क्योंकि प्रोषितभर्तृका पति के दूर देश जाने के कारण दुखी रहती है, पर अवसितप्रवासपतिका पति को आया जानकर सुखी होती है। अतः प्रोषितभर्तृका में अवसितप्रवासपतिका का अन्तर्भाव नहीं हो सकता। यहाँ यह शंका सम्भव है कि अवसितप्रवासपतिका पति के सामने अपने दुःखों का वर्णन करती है और आंसू बहाया करती है, इस प्रकार उसे मानसिक दुःख के होने से प्रोषितभर्तृका ही मान लेना उचित प्रतीत होता है। यह पक्ष भी समीचीन नहीं, क्योंकि वह पति के आगमनजन्य सन्तोष से आनन्द के आंसू बहाती है और जो प्रवासजनित दुःख की कथा का वर्णन करती है वह तत्काल दुःख नहीं, बल्कि सुख ही है। इसलिए अवसितप्रवासपतिका का प्रोषितभर्तृका में अन्तर्भाव नहीं होना चाहिए। आमोदकार का मत है कि अवसित-प्रवासपतिका में सन्तोष की मात्रा है अतः उसका अन्तर्भाव स्वाधीनपतिका में होना चाहिए। शृङ्गारमंजरीकार इसे भी स्वीकार नहीं करते क्योंकि स्वाधीनपतिका के हृदय में इतना मात्र संतोष है कि प्रिय मुझे नहीं छोड़ सकता है और न प्रिय से मेरा वियोग ही होगा। परन्तु अवसितप्रवासपतिका के हृदय में एक महान् सन्तोष उत्पन्न होता है। वह इसलिए कि उसका दुर्लभ प्रिय प्रवास से लौट कर घर आ गया है। इस प्रकार दोनों में भेद समझना चाहिए। निघंटु के अनुसार तो अवसितप्रवासपतिका का अन्तर्भाव वासकसज्जा में ही होता है। दूसरा कारण यह है कि स्वाधीनपतिकात्व का प्रयोजक नायक का आनुकूल्यमात्र है और अवसितप्रवासपतिका के वासकसज्जिकात्व का प्रयोजक नायिका का उत्सव है।

ऊपर कहा गया है कि निघण्टु के अनुसार वासक शब्द के छ अर्थ होते हैं। भानुदत्त ने वास को वारः यह लिखकर दिन का ही अर्थ माना है। प्रिय वासर अर्थात् प्रिय के मिलने का निश्चित दिन जानकर सम्भोगसामग्री को सजाने वाली नायिका वासक-सज्जा होती है। वासक या दिन का तात्पर्य दिन ही नहीं, बल्कि प्रिय के आने के निश्चय के बाद का समयमात्र दिन के अर्थ में संगृहीत है। रसार्णवसुधाकर के कर्ता शिङ्गभूपाल ने भी भरत आदि आचार्यों के अनुसार वासक को दिन के अर्थ में माना है—'भरताद्यैरभिदधे स्त्रीणां वारस्तु वासकः'। भोजराज ने वासक का अर्थ वासगृह किया है—

**सा तु वासकसज्जा स्यात् सज्जिते वासवेश्मनि।**
**प्रियमास्तीर्णपर्यङ्के भूषिता या प्रतीक्षते॥**

निघंटु के उपर्युक्त प्रमाण के अनुसार ये दोनों अर्थ वासकसज्जा में संगत हैं।

चेष्टाएं—प्रिय के दर्शन की अभिलाषा, सखियों के साथ हंसी-मजाक, दूती से पूछ-ताछ, सामग्री को ठीक करने का प्रयत्न एवं रह-रह कर प्रिय के मार्ग की ओर दृष्टिपात करना आदि।

मुग्धा वासकसज्जा यथा—

हारं गुम्फति तारकाऽतिरुचिरं ग्रथ्नाति काञ्चीलतां
दीपं न्यस्यति किन्तु तत्र बहुलं स्नेहं न दत्ते पुनः ।
आलीनामिति वासकार्य रजनौ कामानुरूपां क्रियां
साचिस्मेरमुखी नवोढसुमुखी दूरात्समुद्वीक्षते ॥ ६४ ॥

प्रिय के आने के दिन नायिका तारों की भांति अत्यन्त सुन्दर मोती का हार गूंथती है और उसी को काञ्चीलता ( करधनी ) बना लेती है। दीपक जला देती है किन्तु उसमें अधिक तेल नहीं डालती। उसकी सखियां प्रियमिलन की रात्रि में उसकी इच्छानुरूप जो-जो बनाव-सिंगार के कार्य करती हैं उन्हें वह मुग्धा मुंह फेर कर मुसकुराती हुई दूर से देख रही है।

जब नायिका का प्रिय आनेवाला था तो बड़ी प्रसन्नता से उसने मोती का हार तैयार किया और उसे काञ्ची बनाकर पहना। हार का स्वयं बनाकर पहनना उसकी प्रियागमनजनित चरमोत्कर्ष पर पहुँची हुई प्रसन्नता को अभिव्यक्त करता है। उसने वासकगृह में दीपक जलाकर रखा, किन्तु उसमें तेल कम डाला, क्योंकि अगर अधिक तेल डालती है तो बहुत देर तक जलता रहेगा। जब उसका प्रिय उसका आलिङ्गन करेगा तब उस दीप के प्रकाश में लज्जा के मारे कैसे कुछ कर सकेगी? थोड़ा तेल रहने से कम समय तक दीपक टिमटिमाएगा। फिर जब आलिङ्गन आदि का अवसर होगा तो स्वयं बुझ जायगा। इसी तात्पर्य से उसने दीपक जलाकर उसमें अधिक तेल न दिया। दूसरी ओर उसकी सखियां वासगृह को सजाने में संलग्न थीं। वे इतनी चतुर थीं कि मुग्धा के मन में जो इच्छा थी ठीक उसी के अनुरूप सजाती थीं। अपनी इच्छानुरूप सजावट को देखकर वह अत्यन्त प्रसन्न हो मुंह फेरकर मुस्कुराने लगी और दूर से ही अपनी सखियों के कार्यकलाप को निहारने लगी। मुंह फेर कर मुस्कुराने का यह अभिप्राय है कि मुग्धा प्रसन्न होकर भी सखियों के सामने मुस्कुराती न थी, नहीं तो वे हंसी-मजाक से उसे परेशान कर डालतीं। अथवा मुग्धा के लिए छिपकर मुस्कुराना सर्वथा स्वाभाविक भी है।

मध्या वासकसज्जा यथा—

शिल्पं दर्शयितुं करोति कुतुकात् कह्लारहारस्रजं
चित्रप्रेक्षणकैतवेन किमपि द्वारं समुद्वीक्षते ।
गृह्णात्याभरणं नवं सहचरीभूषाजिगीषामिषा-
दित्थं पद्मदृशः प्रतीत्य चरितं स्मेराननोऽभूत्स्मरः ॥ ६५ ॥

नायक के घर आने के दिन शिल्प में अपना चातुर्य दिखाने के बहाने नायिका ने कह्लार के फूलों की माला मोती के हार की भांति तैयार किया। चित्र देखने के छल से

द्वार की ओर भी पति के आगमन की लालसा से कुछ दृष्टिपात कर लेती और अपनी सहेली के आभरणों को जीत लेने के बहाने नये नये गहने पहनती। इस प्रकार नायिका के चरित को जानकर कामदेव भी हँस पड़ा।

मध्या के निरूपण में कहा गया है कि उसमें लज्जा और काम दोनों समान रूप से रहते हैं। वह न लज्जा-प्रधान होती है न काम-प्रधान। उपर्युक्त उदाहरण की नायिका अपने लज्जा भाव के कारण नायक के आगमन की उत्सुकता में कह्लार पुष्पों की माला बनाती है, लेकिन मालाकारिता का शिल्प दिखाने का बहाना करती है। मुग्धा की भांति वह इतनी मूढ नहीं कि सहेलियों से पकड़ जाय। चित्र देखने के बहाने द्वार की ओर कुछ देख लेना भी एक गजब का बहाना है। फिर नये गहनों को पहनना भी इसलिए कि मुझ से बढ कर सहेली क्या गहने पहन सकती है? कम कमाल का बहाना नहीं है। इस प्रकार वह लज्जा भाव के कारण अपने प्रिय के आगमन की उत्सुकता को अनेक बहानों से आवृत करने का प्रयत्न करती है, लज्जा भाव के कारण ही छिपाकर उसने ऐसे बहाने किए। यहाँ तक लज्जा ही काम को दबा देने का प्रयत्न करती है। अन्तिम चरण में नायिका के लज्जा-प्रधान चरित को जानकर काम मुस्कुराया। उसके मुस्कुराने का यह अभिप्राय भी सम्भव है कि अपने सामने लज्जा को वह कुछ नहीं बूझता, उसे फुदकती देख हंसने लगा। इस प्रकार लज्जा और काम का समान रूप से समानाधिकरण होने के कारण नायिका मध्या वासकसज्जा हुई।

**प्रगल्भा वासकसज्जा यथा—**

> **कृतं वपुषि भूषणं चिकुरधोरणी धूपिता**
> **कृता शयनसन्निधौ क्रमुकवीटिकासम्भृतिः।**
> **अकारि हरिणीदृशा भवनमेत्य देहत्विषा**
> **स्फुरत्कनककेतकीकुसुमकान्तिभिर्दुर्दिनम् ॥ ६६ ॥**

प्रिय के प्रवास से लौटने के दिन मृग के समान नेत्रों वाली नायिका ने अपने अङ्ग-अङ्ग में गहने पहने, केशपाश को सुरभि धूम से वासित किया, अपनी सेज के समीप कसैली और बीड़े लगा कर रख दिए और अपनी देह की फैलती हुई कान्ति से सुवर्ण के केतकी-पुष्प का प्रभाजाल फैलाती हुई दुर्दिन का दृश्य उत्पन्न कर दिया।

स्वयं नायिका प्रिय के आने का दिन जान कर अपने को गहनों से सजाने लगी, अपने बालों को धूपित किया और शय्या के पास कसैली और पान के बीड़े रखे। प्रगल्भा होने के कारण उसमें लज्जा का भाव बिल्कुल नहीं है। वह प्रत्यक्ष रूप में प्रिय के आगमन के दिन प्रसन्नता व्यक्त करते हुए चमक-दमक रही है। सहेलियों

और परिजनों की परवा नहीं रखती है। उसकी चमक-दमक से रात्रि में भी मेघाच्छन्न दिन जैसा प्रकाश घर में फैलता है। सुवर्ण के केतकीपुष्प की कान्ति से भरे दुर्दिन (अर्थात् मेघाच्छन्न दिन) का उसकी अङ्गकान्ति द्वारा होना उसके लिए उद्दीपन का काम करता है। वर्षाकाल में केतकी के पुष्प विकसित होते हैं। इस प्रकार उस दुर्दिन में समय का यापन उसके लिए बड़ा ही कष्टप्रद हो गया।

**मनोरथो यथा—**

**आवयोरङ्गयोर्द्वैते भूयो विरहविप्लवः।**
**अद्वैते च स्मितस्फीतं न स्यादन्योऽन्यवीक्षणम् ॥ ६७ ॥**

उपर्युक्त वासकसज्जा की एक चेष्टा मनोरथ का उदाहरण देते हैं—

नायिका सोचती है कि प्रिय के और मेरे अङ्गों का जब भेद है तब विरहजन्य उपद्रव व्याप्त हो जाता है और जब अभेद होता है तब स्मित (मुस्कुराहट) इस प्रकार बढ़ जाती है कि आँखों को चौंधिया देनेवाली उसकी चमक में हम एक दूसरे को नहीं देख पाते।

नायिका का मनोरथ है कि अर्धनारीश्वर की भाँति उसका और प्रिय का भेद और अभेद दोनों हो जाय। केवल भेद होने से विरह का कष्ट सहना पड़ता है और केवल अभेद से एक दूसरे को देख नहीं पाते। यद्यपि भानुदत्त ने अन्य नायिकाओं की किसी भी चेष्टा का उदाहरण नहीं दिया तथापि प्रगल्भा वासकसज्जा की चेष्टा मनोरथ में विशेष प्रकार की विच्छित्ति जानकर उपर्युक्त उदाहरण लिखा।

**परकीया वासकसज्जा यथा—**

**श्वश्रूं स्वापयति च्छलेन च तिरोधत्ते प्रदीपाङ्कुरं**
**धत्ते सौधकपोतपोतनिनदैः साङ्केतिकं चेष्टितम्।**
**शश्वत्पार्श्वविवर्तिताङ्गलतिकं लोलत्कपोलद्युति**
**क्वापि क्वापि कराम्बुजं प्रियधिया तल्पान्तिके न्यस्यति ॥६८॥**

नायिका छल से अपनी सास को सुला देती है और प्रदीप को किसी वस्तु की ओट में छिपा देती है। सौध के कपोत-शिशुओं की आवाज में प्रिय की सांकेतिक चेष्टा का अनुमान करती है (क्योंकि उसका प्रिय आकर उसी आवाज में उसे बुलाता है) तथा बार-बार शय्या पर सोई हुई, अपने कपोलों की तरफ द्युति को फैलाती हुई करवटें लेती है और कहीं-कहीं अपना हाथ शय्या के आस-पास यह सोचकर रखती है कि अँधेरे में आकर वह कहीं खड़ा तो नहीं है?

परकीया का पत्यतिरिक्त प्रिय प्रवास से लौटकर आनेवाला था। उसने सायङ्काल होते ही अपनी सास को खिला-पिलाकर भोर में ही जगकर उत्सव देखने के बहाने या उसके पैर दबाकर छल से उसे सुला दिया। फिर सामने ही जो दीपक टिमटिमा रहा था उसे

भी बाधक जानकर कोठली आदि किसी बड़ी वस्तु की ओट में इस छल से तिरोहित कर दिया कि व्यर्थ यह जल रहा है, सोने में भी कष्ट होता है। ऊपर सौध की भुरकियों में कबूतरों के बच्चे घुटरघूं की आवाज में गुड़गुड़ा रहे थे तो उसने यह समझा कि प्रिय कहीं आकर मुझे बुलाने के लिए सांकेतिक चेष्टाएं तो नहीं कर रहा है? बार-बार वह अपनी शय्या पर अगल-बगल करवटें लेती थी और हाथ को इधर-उधर रखती रहती थी कि अंधेरे में उसका प्रिय आकर कहीं खड़ा तो नहीं है। इस प्रकार उसका समय प्रिय के आगमन की उत्सुकता में बहुत कष्ट से बीत रहा था। फिर भी उसके कपोलों की फैलती हुई चञ्चल आभा से उसका आन्तरिक आनन्द प्रकट हो रहा था।

**सामान्यवनिता वासकसज्जा यथा—**

**चोलं नीलनिचोलकर्षणविधौ चूडामणिं चुम्बने**
**याचिष्ये कुचयोः करार्पणविधौ काञ्चीं पुनः काञ्चनीम्।**
**इत्थं चन्दनचर्चितैर्मृगमदैरङ्गानि संस्कुर्वती**
**तत्किं यन्न मनोरथं वितनुते वारेषु वाराङ्गना ॥ ६६ ॥**

कामुक के आगमन के दिनों में वाराङ्गना कौन सा ऐसा मनोरथ था जिसे न करती थी। वह मन में सोचती कि प्रवास से लौटनेवाला कामुक प्रिय जब मेरे नीले आंचल को हटाने का प्रयत्न करेगा तो उसके मूल्य में नया आंचल माँगूँगी, जब चुम्बन करेगा तो उसके बदले चूडामणि की याचना करूगी और स्तनों पर हाथ रखने के अवसर में सोने की करधनी का प्रस्ताव रखूंगी। इस प्रकार सोचती हुई वह चंदन-चर्चित कस्तूरी से अपने अङ्गों को सँवार-बना रही थी।

नायिका वेश्या होने के कारण अपने कामुक प्रिय के आगमन के दिनों में इस उद्देश्य से कि वह मुझे खूब धन दे, अपने अङ्गों पर चन्दन और कस्तूरी का लेप लगा रखती थी। उसके मन में नायक के प्रत्येक काम-कृत्य का मूल्य लेने का मनोरथ हो रहा था। वह चाहती थी कि बिना नई साड़ी लिए वह उसे आंचल न खींचने देगी, बिना चूड़ामणि लिए चुम्बन न करने देगी और जब वह उसके स्तनों पर हाथ रखने चलेगा तो सोने की करधनी लिए बिना नहीं रहेगी। अपने अङ्गों को चन्दनमिश्रित कस्तूरी से लेप कर वासित रखने का उद्देश्य एकमात्र कामुक को आकृष्ट करना था।

**स्वाधीनपतिका यथा—**

**सदा साऽऽकूताज्ञाकर-प्रियतमा स्वाधीनपतिका।**

**निरन्तराज्ञाकरप्रियत्वमित्यर्थः। अस्याश्चेष्टा वनविहारादि-मदनमहोत्सव-मदाहङ्कार-मनोरथावाप्तिप्रभृतयः। मदो हर्षोत्कर्षः।**

स्वाधीनपतिका वह नायिका होती है जिसका प्रियतम अभिप्राय के अनुरूप उसकी आज्ञा का पालन करता है। भोजराज भी लिखते हैं—

**स्वाधीनपतिका सा तु यस्याः पार्श्वं न मुञ्चति।**
**प्रियश्चित्ररतक्रीडासुखास्वादेन लोलुपः॥**

अर्थात् जिसका प्रिय चित्र-विचित्र रतक्रीडाओं के रसास्वाद की लोलुपता से कभी भी साथ नहीं छोड़ता वह स्वाधीनपतिका कहलाती है। निरन्तर प्रिया के पास रहता हुआ प्रिय वशीभूत होकर उसकी आज्ञा का पालन करता है, तभी वह उसे प्रसन्न होकर विविध काम-क्रीडाओं से आनन्दित करती है। तात्पर्य यह है कि स्वाधीनपतिका का प्रिय उसके इशारे पर नाचता है। शृङ्गारमञ्जरीकार के अनुसार भानुदत्त के उपर्युक्त लक्षण में 'सदा' शब्द का प्रयोग ठीक नहीं, क्योंकि प्रस्तुत में अवस्था के अनुसार ही नायिकाओं के आठ भेद किए गए हैं। अवस्था को सदा के लिए एक कर देने से एक नायिका अन्य के साधारण भेद के अन्तर्गत नहीं आ सकेगी। अतः शृङ्गारमञ्जरी के अनुसार स्वाधीनपतिका वह होती है जिसका प्रिय अनुकूल होता है। प्राचीनों ने धीरादिक भेद को स्वाधीनपतिका के अन्तर्गत माना है। यह भी बात जँचती नहीं, कारण कि स्वाधीनपतिका में प्रियतम के अनुकूल होने के कारण कोप का उद्भव ही नहीं हो सकता। कहा जा चुका है कि नायिकाभेद अवस्था पर ही आधारित है। जब पति अन्यासक्त हो जाता है तब नायिका पति के अनुकूल न होने के कारण खण्डिता हो जाती है। इसलिए स्वाधीनपतिका में धीरादि भेदों की सम्भावना कैसे सम्भव है। प्राचीनों ने स्वाधीनपतिका के उदाहरणों को वक्रोक्तिगर्विता का सङ्कीर्ण मान कर लिखा है परन्तु शृङ्गारमञ्जरीकार ने असङ्कीर्ण माना है।

स्वाधीनपतिका की चेष्टायें—वनविहार-जलविहार करती है, मदनमहोत्सव मनाती है, उसके मन में हर्ष उत्कृष्ट मात्रा में रहता है और वह प्रिय को वश में कर लेने का गुण अपने में अनुभव करके अभिमान व्यक्त करती है।

**मुग्धा स्वाधीनपतिका यथा—**

**मध्ये न कृशिमा स्तने न गरिमा देहे न वा कान्तिमा**
**श्रोणौ न प्रथिमा गतौ न जडिमा नेत्रे न वा वक्रिमा।**
**लास्ये न द्रढिमा न वाचि पटिमा हास्ये न वा स्फीतिमा**
**प्राणेशस्य तथापि मज्जति मनो मय्येव किं कारणम्॥ ७०॥**

कोई स्वाधीनपतिका अपनी सखी से कहती है कि न मेरी कटि कृश है, न मेरे स्तन ही बड़े हैं, न देह में छलकती हुई जवानी की कान्ति है, न श्रोणि में विस्तार है, न गति में मन्दता है न नयनों में टेढ़ापन है, न नृत्य में अधिक अभ्यास है, न बोलने में

चतुरता है, न हँसी में स्पष्टता है, तथापि मेरे प्राणनाथ का मन मुझमें ही रमता है, हे सखी, इसका क्या कारण है ?

नायिका के उपर्युक्त कथन से प्रतीत होता है कि उसमें पूर्णरूप से यौवन नहीं आ पाया है, क्योंकि उसके शरीर में मध्य की कृशता आदि यौवन की पूर्णता के परिचायक तत्त्वों की कमी है, तथापि उसका प्रिय उसके वशीभूत रहता है। अभिप्राय यह है कि उस नायिका में कोई अद्भुत सौन्दर्य है। इसीलिए उसके प्रिय का मन उसी में लग गया है। मुग्धा होने के कारण वह अपने उस सौन्दर्य से सर्वथा अपरिचित है। अतः सखी से प्रश्न करती है।

**मध्या स्वाधीनपतिका यथा—**

**यदपि रतिमहोत्सवे नकारो यदपि करेण च नीविधारणानि ।**
**प्रियसखि ! पतिरेष पार्श्वदेशं तदपि न मुञ्चति तत्किमाचरामि ॥ ७१ ॥**

हे प्रिय सखी, यद्यपि रति-महोत्सव के अवसर में मैं 'नहीं नहीं' कह कर निषेध कर देती हूँ और यद्यपि उसके न मानने पर हाथ से नीवी पकड़ लेती हूँ, तथापि यह पति मेरा पार्श्वभाग नहीं छोड़ता, तो मैं क्या करूँ ?

नायिका अपना सौभाग्य व्यक्त करती हुई कहती है कि रति-महोत्सव के प्रसंग में भी उसके अपराध पर नकारती हूँ और अपनी नीवि को पकड़ लेती हूँ, फिर भी वह मेरे पास से नहीं टलता। कुपित होने की तो बात ही नहीं। अब कौन सा उपाय करूँ कि वह मुझसे दूर रहे। थक गई मैं तो। नकार और नीविधारण से नायिका में लज्जा-भाव प्रतीत हो रहा है और वह अव्यक्त रूप में अपना सौभाग्य भी व्यंजित कर रही है। अतः उसमें कामभाव लज्जाभाव के समान है। इस प्रकार वह मध्या स्वाधीन-पतिका हुई।

**प्रौढा स्वाधीनपतिका यथा—**

**वक्त्रस्याधरपल्लवस्य वचसो हास्यस्य लास्यस्य वा**
**धन्यानामरविन्दसुन्दरदृशां कान्तस्तनोति स्तुतिम् ।**
**स्वप्नेनापि न गच्छति श्रुतिपथं चेतःपथं दृक्पथं**
**काऽप्यन्या दयितस्य मे सखि ! कथं तस्यास्तु भेदग्रहः ॥ ७२ ॥**

कमल के समान सुन्दर नेत्रों वाली वे कामिनियाँ धन्य हैं जिनके प्रिय उनके मुख, अधरपल्लव, वाणी, हास्य और नृत्य की प्रशंसा करते हैं फिर भी कोई दूसरी स्त्री मेरे प्रिय के कानों तक, चित्त तक या आंखों तक स्वप्न के सहारे भी नहीं पहुँचती ( जाग्रत अवस्था की तो बात ही क्या ), तो उन रमणियों के प्रिय में और मेरे प्रिय में ( या उन और मुझमें ) विशेषता का ज्ञान कैसे हो !

प्रसंग यह है कि नायिका की सखी ने उससे पूछा कि जैसे दूसरी नायिकाओं के पति उनके गुणों की प्रशंसा करते है वैसे तेरा प्रिय तेरी प्रशंसा क्यों नहीं करता ? तब वह बोली कि जिनके प्रिय उनके मुख आदि की प्रशंसा करते है वे धन्य हैं लेकिन मेरा पति मेरे सिवा किसी दूसरी को स्वप्न में भी नहीं देखता, न सुनता और न उसे अपने चित्त में लाता। इस कथन का अभिप्राय यह है कि सचमुच वे धन्य नहीं हैं, जिनके प्रिय उनके सामने चिकनी-चुपड़ी बातों में प्रशंसा करते है। सम्भव है कि वैसे प्रशंसक प्रिय गुप्त रूप में किसी दूसरी से प्रणय करते हों और प्रकट में उनकी प्रशंसा करते हों। अतः वे सर्वथा धन्य नही है। मेरा प्रिय तो मेरे सिवा स्वप्न में भी किसी पर दृष्टिपात नहीं करता। अर्थात् जाग्रत् अवस्था में तो मुझे छोड़ता ही नही फिर स्वप्न में भी दूसरी का ध्यान कैसे सम्भव है। अतः सच्चे अर्थ में मैं धन्य हूँ और प्रशंसक प्रियवाली अधन्य है। इस प्रकार वचनभङ्गीद्वारा प्रगल्भा ने अपने आपको धन्य कहा।

**परकीया स्वाधीनपतिका यथा—**

**स्वीयाः सन्ति गृहे गृहे मृगदृशो यासां विलासक्वणत्-**
**काञ्चीकुण्डलहेमकङ्कणझणत्कारो न विश्राम्यति।**
**को हेतुः सखि ! कानने पुरपथे सौधे सखीसन्निधौ**
**भ्राम्यन्ती मम वल्लभस्य परितो दृष्टिर्न मां मुञ्चति ॥ ७२ ॥**

हे सखी, स्वीया नायिकाएँ घर-घर में मिलती हैं जिनके अङ्गों में विलास से बजती हुई काञ्ची, सुवर्णकुण्डल और कंकण की झनझनाहट की आवाज कभी कहीं बंद नहीं होती। मेरे प्रिय की दृष्टि वन में, राजमार्ग में, सौध में और सखियों के समीप अर्थात् जहाँ मैं जाती हूँ वहीं मेरे चारों ओर भ्रमण करती हुई मुझे छोड़ती ही नहीं, क्या कारण है ?

उस प्रकार की स्वीया नायिकाएँ तो घर-घर में मिलेंगी जो काञ्ची, कुण्डल और सोने के कुण्डल पहन कर आवाज करती हुई फुदकती रहती हैं। सम्भव है उनके प्रिय उन्हें गहनों से ही सन्तुष्ट कर अन्यत्र मजा मारते हों। मेरे प्रिय की दृष्टि मैं जहाँ जाती हूँ वहाँ मुझे घेरे रहती है। अगर मैं भयानक वन में जाऊँ तो, जनाकीर्ण राजमार्ग में जाऊँ तो, ऊँचे सौध पर बैठूँ तो और सखियों के पास रहूँ तो भी। वह मुझे एक पल भी अपनी आंखों से ओझल नहीं होने देता। मेरे गुणों के अतिरिक्त और क्या कारण हो सकता है कि वह इस प्रकार मेरे प्रति अत्यन्त आकृष्ट रहता है।

**सामान्यवनिता स्वाधीनपतिका यथा—**

**सन्त्येव प्रतिमन्दिरं युवतयो यासां सुधासागर-**
**स्रोतःस्यूतसरोजसुन्दरचमत्कारा दृशो विभ्रमाः।**

चित्रं किन्तु विचित्रमन्मथकलावैशद्यहेतोः पुन-
र्वित्तं चित्तहरं प्रयच्छति युवा मय्येव किं कारणम् ॥ ७४ ॥

प्रत्येक घर में उस प्रकार की युवतियाँ हैं ही जिनके दृष्टिपात के विलास अमृत के समुद्र के प्रवाह में लगे हुए कमल की भाँति सुन्दर और चमत्कारपूर्ण हैं अतः काम की कला को स्पष्ट व्यञ्जित करने में भी वे समर्थ हैं। किन्तु आश्चर्य की बात है कि युवक मन को हर लेनेवाले धन को मुझे ही अर्पित करता है, क्या कारण है ?

यह लोक में स्वाभाविक स्थिति देखी जाती है कि अपनी अतिसुन्दरी पत्नियों के रहते हुए भी लोग वेश्यासक्त हो जाते हैं। प्रस्तुत में वेश्या अपने स्वाधीन कामुक की चर्चा कर रही है कि कौन ऐसा भवन नहीं जिसमें मनोमुग्धकारी विभ्रमपूर्ण दृष्टिपात करने वाली कामकलाकुशल युवतियाँ नहीं है अर्थात् वे सर्वथा द्रव्यदान के बिना सुलभ भी हैं। पर आश्चर्य है कि कामुक नायक उन्हें छोड़कर लोगों के मना करने पर भी मुझ वेश्या को पर्याप्त धन अर्पित करता है। उपर्युक्त पद्य के तृतीय चरण को पूर्वार्ध से ही अन्वित समझना चाहिए अन्यथा कामकला की स्पष्ट प्रतीति के लिए युवक मुझ वेश्या में उन कामिनियों को छोड़कर धन अर्पित करता है इस प्रकार कारण के स्वयं कह देने पर भी चतुर्थ चरण का 'किं कारणं' यह प्रश्न सङ्गत नहीं होता। इस प्रकार उस वेश्या ने अन्य स्वीया परकीया युवतियों से अपना गुणोत्कर्ष व्यक्त किया।

अभिसारिका यथा—

स्वयमभिसरति प्रियमभिसारयति वा या साऽभिसारिका।

प्रिय से मिलने के लिए संकेत की ओर स्वयं अभिसरण करनेवाली अथवा दूती आदि द्वारा प्रिय का अभिसारण करनेवाली (अर्थात् प्रिय को दूती आदि द्वारा संकेत तक पहुँचाने वाली नायिका अभिसारिका कहलाती है—अभिसरति अभिसारयति वेत्य-भिसारिका)। शृङ्गारमञ्जरीकार अभिसारण पक्ष को नहीं मानते। उनके अनुसार जो नायिका अपने समीप ही बुलाती है उसे वासकसज्जा में अन्तर्भूत समझना चाहिए। आमोदकार का यह कथन कि वारनियम अर्थात् पहले से दिन के निश्चय के अभाव में वह नायिका वासकसज्जा नहीं हो सकती है, ठीक नहीं, क्योंकि हम यहाँ प्रश्न यह करेंगे कि जो नायिका वारनियम के अभाव में प्रिय के आगमन के कारण सुरत की सामग्री को सजाती है उसे किसमें अन्तर्भूत करोगे ? हमारे अनुसार तो वह वासकसज्जा में ही अन्तर्भूत होती है। दूसरे वासक शब्द के अनेक अर्थ हैं, उनके अनुकूल ही वासक-सज्जा होती है। वारनियम वासकसज्जात्व का प्रयोजक नहीं। वासकसज्जा के प्रकरण में हम कह चुके हैं कि प्रियागमन के निमित्त से सम्भोग के लिए प्रयत्नशील नायिका वासकसज्जा कहलाती है। वहाँ वारनियम का कोई प्रश्न ही नहीं। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि प्रिय का अभिसारण करानेवाली नायिका वासकसज्जा होती है, अभिसारिका नहीं।

**अस्याश्चेष्टाः समयानुरूपवेषभूषण-शङ्का-प्रज्ञानैपुण्य-कपट-साहसादय इति परकीयायाः।**

अभिसारिका की चेष्टायें—अभिसारिका नायिकाएं समय के अनुरूप वेषभूषा या आभूषण धारण करती हैं। ज्योत्स्ना में अभिसरण करनेवाली अभिसारिका की जो वेषभूषा और गहने होंगे वे तमिस्राभिसारिका के नहीं होंगे। इस प्रकार दिवसाभिसारिका आदि के वेष और आभूषण समयानुरूप भिन्न-भिन्न होते हैं। अभिसारिका के मन में अपने प्रियाभिसरण के रहस्यभेद की शङ्का मन में बनी रहती है; कहीं दूसरा कोई मुझे न देख ले, बड़ा अनर्थ हो जायगा आदि। वह अपने अभिसार को गुप्त रखने में निपुणता से काम लेती है। अपने गुरुजनों को बुत्ता देकर भी निकल जाती है। उसके मन में किसी प्रकार की भयानक परिस्थिति में भी प्रिय के समीप संकेतस्थल पर पहुँच जाने का प्रबल साहस होता है। वह यह नहीं देखती कि मूसलाधार वर्षा में सकेतस्थल पर पहुँचने में कितनी कठिनाइयाँ हैं। प्रियाभिसार के समय कोई साँप भी उसके पैर में लग जाता है तो उसे बिलकुल खबर नहीं रहती।

**स्वीयायास्तु प्रकृत एव क्रमः। अलक्ष्यतासम्पादकस्य श्वेताद्याभरणस्य स्वीयाभिसारिकायामसम्भवात्।**

स्वीयाभिसारिकाओं में जो पहले स्वीया के सम्बन्ध में कहते आ रहे हैं वही क्रम रहता है। वे किसी प्रकार की वेषभूषा या गहने धारण नहीं करतीं, क्योंकि उजला वेष, उजला आभरण आदि का उपयोग एक मात्र इसलिए अभिसारिकाएं करती हैं कि अपने आपको किसी प्रकार अलक्ष्य कर सकें। चाँदनी में सफेद वस्त्र और गहने पहन कर चलने से किसी को पता न चलेगा। स्वीया तो अपने ही पति के समीप संकेतस्थल पर मिलने जाती है। ऐसी स्थिति में अपने को अलक्षित करने का कोई कारण ही नहीं।

**मुग्धाऽभिसारिका यथा—**

**दूती विद्युदुपागता सहचरी रात्रिः सहस्थायिनी**
**दैवज्ञो दिशति स्वनेन जलदः प्रस्थानवेलां शुभाम्।**
**वाचं माङ्गलिकीं तनोति तिमिरस्तोमोऽपि झिल्लीरवै-**
**र्जातोऽयं दयिताभिसारसमयो मुग्धे विमुञ्च त्रपाम्॥ ७५॥**

अरी मुग्धे! बिजली ही दूती बनकर तुझे प्रिय के पास के जाने के लिए आ पहुँची है। सहचरी के रूप में यह रात्रि तेरी सहायक होगी (तेरे साथ रहेगी)। मेघरूपी ज्योतिषी गर्जन द्वारा प्रस्थान के शुभमुहूर्त को बता रहा है। झिल्लियों की आवाज से अन्धकार-समूह भी मङ्गलपाठ कर रहा है। प्रियाभिसार का समय हो गया। तू अपनी लज्जा छोड़।

सखी ने मुग्धा अभिसारिका को प्रियाभिसार के लिए चल पड़ने की सम्मति देते हुए कहा कि अरी मुग्धे, अर्थात् कुछ भी अपनी चिन्ता न रखनेवाली, तुझे मालूम होना चाहिए कि प्रिय के पास ले जाने के लिए बिजलीरूपी दूती तेरे पास आई है। यह दूती है अतः देर तक नहीं ठहरेगी, देर न कर। अथवा यदि तेरे मन में यह भावना हो कि 'बिना बुलाए मैं कैसे जाऊंगी' सो दूती पहुँची हुई है, चलने में कोई अड़चन की बात नहीं। और यह भी सोचना ठीक नहीं, कि मेरे साथ-साथ रहनेवाली कोई सहेली नहीं तो कैसे जाऊ, क्योंकि रात्रिरूपी सहचरी तेरे साथ-साथ रहेगी। अर्थात् जब तक तू प्रिय से मिलकर लौट न आएगी तब तक रात रहेगी। इसलिए डरने की कोई बात नहीं। मेघ दैवज्ञ या ज्योतिषी होकर शुभमुहूर्त का आदेश दे रहा है। यह आदेश सर्वथा अलघनीय है। प्रस्थान के लिए शुभमुहूर्त होने के कारण उसका अतिक्रमण भी ठीक नहीं। झिल्लियों की आवाज से अन्धकार-समूह का मगलपाठ करना भी शीघ्र ही प्रस्थान कर देने के लिए प्रेरित कर रहा है। अभिसार में किसी प्रकार भी विलम्ब नहीं होना चाहिए। लज्जा करने से शुभमुहूर्त हाथ से जाता रहेगा।

**मध्याभिसारिका यथा—**

**भीताऽसि नैव भुजगात्पथि मद्भुजस्य**
**सङ्गे पुनः कमपि कम्पमुरीकरोषि।**
**अम्भोधरध्वनिभिरक्षुभिताऽसि तन्वि**
**मद्वाचि साचिवदनाऽसि किमाचरामि ॥ ७६ ॥**

वर्षा में बीहड़ मार्गों को पार कर पहुँची हुई अभिसारिका से उसका प्रिय कहता है—हे कृश शरीर वाली, तू मार्ग में पैर के नीचे पड़े सर्प से भी नहीं डरी, किन्तु मेरे भुज के स्पर्श मात्र से कोई विलक्षण कम्प धारण कर रही है। मेघों की गम्भीर गड़गड़ाहट से भी क्षुभित नहीं हुई, किन्तु मेरी वाणी से उद्विग्न होकर (या लज्जा से) मुँह घुमा लेती है, तुझे आवर्जित करने के लिए अब मैं कौन-सा प्रयत्न करूँ?

नायिका में काम और लज्जा दोनों की प्रबलता है। वह स्मरावेग से इस प्रकार व्याकुल है कि मार्ग में सर्प और मेघों की गड़गड़ाहट से भी नहीं डरती और समस्त कठिनाइयों को पार करके प्रिय से मिलने के लिए संकेतस्थल पर पहुँच जाती है। भुजग और मेघ की ध्वनि जो स्वाभाविक भीषण हैं उनसे भय न पाना, आनन्द देने वाले नायक के भुज तथा वाणी से क्षुभित हो जाना और मुँह फेर लेना काम और लज्जा के परस्पर द्वन्द्वों का अद्भुत चित्रण है। अतः यह नायिका मध्या अभिसारिका हुई।

**प्रौढाऽभिसारिका यथा—**

**स्फुरदुरसिजभारभङ्गुराङ्गी किसलयकोमलकान्तिना पदेन।**
**अथ कथय कथं सहेत गन्तुं यदि न निशासु मनोरथो रथः स्यात् ॥७७॥**

यदि प्रिय से मिलने का मनोरथरूपी रथ न होता तो स्तनों के भार से झुकी हुई अंगयष्टि वाली नायिका अपने पल्लवसदृश कोमल पैर से रातों में चलने के लिए कैसे समर्थ होती ! तुम्हीं कहो।

किसी ने नायिका की सखी से पूछा कि वह बिना रथ के संकेतस्थल पर कैसे जाती है तब उस सखी ने पूछा कि अगर मनोरथरूपी रथ न होता तो वह कैसे जा पाती, क्योंकि यौवन के कारण स्तनभार से उसकी अङ्गयष्टि कुछ झुकी हुई है और उसके पैर पल्लव के समान अत्यन्त कोमल है। ऐसी स्थिति में भी जब वह अतिशीघ्र अपने गन्तव्य स्थल पर पहुँच जाती है तो मानना पड़ेगा कि वह अपने मनोरथ के शीघ्रगामी रथ पर आरूढ़ हो जाती है। एक रात की बात होती तो उस रथ की कल्पना नहीं करते, किन्तु वह प्रत्येक रात में प्रिय से मिलने जाया करती है।

परकीयाऽभिसारिका यथा—

**रभसादभिसर्तुमुद्यतानां वनितानां सखि ! वारिदो विवस्वान्।**
**रजनी दिवसोऽन्धकारमर्चिर्विपिनं वेश्म विमार्ग एव मार्गः ॥ ७८ ॥**

हे सखी, प्रिय के पास पहुँचने की उत्सुकता से अभिसार के लिए उद्यत नायिकाएं मेघ को सूर्य, रात को दिन, अंधकार को ज्योति, वन को घर और कंटीले ऊबड़-खाबड़ विमार्ग को ही मार्ग समझती हैं।

मेघ बरस रहा है, अंधेरी रात है, जंगल में पहुँचना है, आगे मार्ग भी कंटकाकीर्ण और ऊबड़-खाबड़ है, ऐसे सुअवसर को अभिसार के लिए उद्यत नायिकाएं कुसमय समझ लें तो प्रिय से मिलना उनके लिए असम्भव है। उस समय घर के सब लोग गहरी नींद में सो जाते हैं। तब किसी का डर भी नहीं रहता। उसकी उत्सुकता ही प्रिय से मिलने के लिए उसे बेकरार कर डालती है। किसी को अगर पता चल जाय तो क्या परिणाम होगा इसकी वह परवाह नहीं करती। झट अपने घर से संकेत की ओर निकल पड़ती है। तब उसे मार्ग को पंकिल बना देने वाला मेघ भी पंक का शोषण करने वाला सूर्य प्रतीत होता है। संचरण के प्रतिकूल रात भी संचरण के योग्य लगती है। अन्धकार भी किरण के समान उसकी आंखों की शक्ति का अपहारक नहीं लगता। भयानक जंगल को भी वह घर समझने लगती है। विमार्ग को भी मार्ग मान लेती है। वह किसी प्रकार गुप्तरूप में प्रिय से मिलने का प्रयत्न करती है। इसलिए ऐसी नायिका परकीया अभिसारिका होती है।

भानुदत्त ने परकीया अभिसारिका का सामान्य रूप से उदाहरण दिया है। अब विशेष रूप से उदाहरण इस उद्देश्य से दिए गए हैं कि समस्त नायिकाओं में मधुर और प्रिय नायिका अभिसारिका ही होती है, जैसा कि भरतमुनि ने कहा है—

संस्कृतात् प्राकृतं मिष्टं ततोऽपभ्रंशभाषणम् ।
ततः प्रियतरा वेश्या सर्वतश्चाभिसारिका ॥

अर्थात् संस्कृत से प्राकृत मधुर होती है, प्राकृत से भी अपभ्रंश और उससे भी बढ़कर प्रिय वेश्या और सब से अधिक प्रिय अभिसारिका नायिका होती है ।

ज्योत्स्नाऽभिसारिका यथा—

चन्द्रोदये चन्दनमङ्गकेषु विहस्य विन्यस्य विनिर्गतायाः ।
मनो निहन्तुं मदनोऽपि बाणान् करेण कौन्दान् बिभराम्बभूव ॥

आकाश में चन्द्रमा के उदित हो जाने पर अपने अङ्गों में चन्दन का लेप लगा कर और विशेष हँसकर निकली हुई नायिका के मन को मारने के लिए कामदेव ने भी हाथ से कुन्द पुष्प के बाण धारण किए ।

चन्द्रोदय हुआ तो नायिका ने बड़ी प्रसन्नता से अपने सुकुमार अङ्गों में चन्दन का लेप लगाया । अङ्गों में चन्दन का लेप करके चांदनी में चलती हुई उसे कोई देख न पाएगा । तब वह जोर से हँस पड़ी । उसके दाँतों की किरणों ने उसके उज्ज्वल वेष को और भी पुष्ट कर दिया । उसने चाँदनी में प्रिय के समीप अभिसार किया उसमें मदनावेग को उद्दीपित करने के लिए कामदेव ने अपने हाथों में कुन्द पुष्प के बाणों को धारण किये । सफेद कुन्द पुष्प के लेने का तात्पर्य यह था कि वह नायिका भी उज्ज्वल वेष वाली थी । उज्ज्वल वेष वाली पर उज्ज्वल पुष्प के बाणों का ही प्रहार कामदेव को उचित जान पड़ा । चन्द्र की ज्योत्स्ना में प्रियाभिसार करनेवाली यह नायिका ज्योत्स्नाऽभिसारिका हुई ।

तमिस्राऽभिसारिका यथा—

नाम्बुजैर्न कुमुदैरुपमेयं स्वैरिणीजनविलोचनयुग्मम् ।
नोदये दिनकरस्य नवेन्दोः केवले तमसि तस्य विकासः ॥ ८० ॥

स्वैर विहार करने वाली अभिसारिका नायिकाओं की आँखों की उपमा कमलों और कुमुदों से नहीं देनी चाहिए, क्योंकि वे आंखें न तो कमलों के समान सूर्योदयकाल में विकसित होती और न कुमुदों के समान चन्द्रोदयकाल में विकसित होती हैं । केवल अन्धकार में ही उनका विकास होता है ।

अंधेरी रात में अभिसरण करनेवाली नायिकाएं उस प्रकार चलकर अपने को प्रिय के समीप पहुँचाती हैं जैसे दिन में चल पड़ी हों । रात के अन्धकार का उन पर कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ता । रात के अन्धकार में ही उनकी आंखें विकसित होती हैं । अतएव कवि का कथन है कि उनकी आँखों की उपमा कमल और कुमुद से नहीं देनी चाहिए । कमल जैसे सूर्योदयकाल में और कुमुद जैसे चन्द्रोदयकाल में विकसित होते हैं वैसे कृष्णाभिसारिकाओं की आंखें सूर्योदय या चन्द्रोदय काल में विकसित नहीं होतीं । केवल

अन्धकार में ही उनका विकास होता है। यहाँ 'विकास' शब्द का अर्थ नेत्र पक्ष में 'देखने की सामर्थ्य' समझना चाहिए।

दिवसाभिसारिका यथा—

पल्लीनामधिपस्य पङ्कजदृशां पर्वोत्सवामन्त्रणे
जाते सद्मजना मिथःकृतमहोत्साहं पुरः प्रस्थिताः।
सव्याजं स्थितयोर्विहस्य गतयोः शुद्धान्तमभ्यन्तरे
सूनोः स्विन्नकपोलयोर्विजयते कोऽप्येष कण्ठग्रहः ॥ ८१ ॥

गाँवों के मुखिया की पत्नियों का पर्वोत्सव के उपलक्ष्य में आमन्त्रण पाकर घर के सब लोग परस्पर उत्सव देखने का उत्साह करके आगे घर से चले गए। प्रिया और प्रिय दोनों बहाना करके रुक गए और बड़ी प्रसन्नता से अपने संकेत स्थल निर्जन अन्तःपुर में पहुँच गए। इसी बीच परस्पर स्पर्श से श्रमशीकरों से भींगे कपोल वाले उन दोनों युवक और युवती का कोई विलक्षण कण्ठाश्लेष होने लगा।

बहुत प्रतीक्षा के बाद जब घर के सारे लोग गाँवों की पत्नियों का पर्वोत्सव देखने के लिए आमंत्रित होकर चले गए तब ये दोनों किसी बहाने वहीं रुक जाते हैं। फिर बड़ी प्रसन्नता से शुद्धान्त में पहुँच जाते हैं जहां के लोग उत्सव देखने बाहर चले गये थे और वह बिलकुल निर्जन पड़ा था। अब क्या कहना ? इसी बीच उन दोनों के कपोलों पर पसीने भर आए और परस्पर एक दूसरे ने देर तक कण्ठाश्लेष का आनन्द लिया। घर के लोगों के बाहर जाने पर ही दोनों ने कण्ठाश्लेष का आनन्द लिया इससे नायिका का परकीयात्व स्पष्ट सिद्ध हो जाता है। अवसर पाकर दिन में ही प्रियाभिसार करने से वह दिवसाभिसारिका हुई।

आचार्यों ने परकीया अभिसारिका के और भी अवान्तर भेद लिखे हैं। शृङ्गार-मंजरीकार के अनुसार गर्वाभिसारिका, कामाभिसारिका और प्रेमकामाभिसारिका ये तीन अवान्तर भेद और होते हैं। रसिकप्रियाकार ने प्रेमाभिसारिका की कल्पना की है जो शृङ्गारमंजरीकार के अनुसार ठीक नहीं, क्योंकि सब प्रकार की अभिसारिकाएँ प्रेम ही से अभिसार करती हैं। वर्षा की स्थिति में अभिसार करनेवाली वर्षाभिसारिका भी एक प्रभेद कल्पित है।

वेश्या किसी भाग्यवान् के क्रीडागृह में उससे मिलने के लिए अभिसरण कर रही है। उसका फहराता हुआ उत्तरीय देखनेवालों को चमत्कृत कर रहा था। चलने से उसकी कटि में बँधी हुई काञ्चीलता झङ्कार कर रही थी। कञ्चुक की ग्रन्थि के नीचे खिसक जाने से उसके ऊँचे स्तन के कुम्भ टेढ़े होकर हिल रहे थे। उसके अङ्गों की कान्ति स्फुरित हो रही थी और गति विकसित हो रही थी। उसके शरीर पर सुवर्ण के समस्त आभूषण चञ्चल हो रहे थे।

प्रिय से मिलने की उत्सुकता के कारण उसकी गति में इतनी चञ्चलता थी कि उसका उत्तरीय चञ्चल हो रहा था, काञ्चीलता या करधनी झङ्कार कर रही थी, कञ्चुक की गाँठ ढीली होकर नीचे सरक गई थी, जिससे उसके स्तन टेढ़े होकर हिल रहे थे और सुवर्ण के समस्त आभूषण भी डोल रहे थे। उसका प्रिय कितना भाग्यवान् होगा जिससे मिलने के लिए वह इस प्रकार उत्सुक होकर जा रही थी।

रसार्णवकार ने प्रेष्या अर्थात् दूती को भी अभिसारिका के रूप में उदाहृत किया है। साहित्यदर्पण में अभिसारिकाओं के आठ संकेतस्थानों का निर्देश है—

क्षेत्रं वाटी भग्नदेवालयो दूतीगृहं वनम्।
मालापं च श्मशानं च नद्यादीनां तटं तथा॥
एवं कृताभिसाराणां पुंश्चलीनां विनोदने।
स्थानान्यष्टौ।

**मुग्धायां लज्जाप्राधान्येन, मध्याया लज्जामदनसाम्येन, प्रगल्भायाः प्राकाश्यप्राधान्येन, धीराया धैर्यप्राधान्येन, अधीराया अधैर्यप्राधान्येन, धीराधीराया धैर्याधैर्यप्राधान्येन, ज्येष्ठायाः स्नेहाधिक्यप्राधान्येन, कनिष्ठायाः स्नेहन्यूनत्वप्राधान्येन, परोढायाः सङ्गुप्तिप्राधान्येन, मुग्धाया इव कन्यकायाश्च, सामान्यवनितायाः धनप्राप्तिप्राधान्येनाष्टनायिकावर्णनमिति विशेषः।**

ऊपर आठ प्रकार की नायिकाओं का निरूपण अवस्था-भेद के अनुसार किया गया। मुग्धा आदि की दृष्टि में आठों के उदाहरण पृथक् पृथक् दिए गए। मुग्धा में प्रधान रूप से लज्जा का भाव रहता है। वह चाहे अष्टविध नायिकाओं में कोई भी हो, उसमें प्रधान रूप से लज्जा रहती ही है। इसी प्रकार मध्या में लज्जा और काम दोनों की प्रधानता होती है। प्रगल्भा में प्राकाश्य अर्थात् प्रगल्भता होती है। प्रगल्भता लज्जा को आक्रान्त कर उत्पन्न होती है। धीरा में प्रधान रूप से धैर्य, अधीरा में अधैर्य और धीराधीरा में धैर्य और अधैर्य दोनों रहते हैं। ज्येष्ठा में प्रधान रूप से स्नेह का आधिक्य होता है। कनिष्ठा में स्नेह की न्यूनता होती है। परोढा में सङ्गुप्ति अर्थात् रहस्य को गुप्त रखने की कला होती है। कन्यका मुग्धा के समान ही लज्जाप्रधान नायिका है। सामान्य वनिता या वेश्या में धन प्राप्त करना प्रधान लक्ष्य होता है।

ऊपर आठ प्रकार की नायिकाओं का निरूपण किया गया। आठ अवस्थाओं के अनुसार आठ भेदों की कल्पना की गई। दशरूपक के टीकाकार धनिक ने नायिकाओं के इन आठों भेदों का दृढ़तापूर्वक समर्थन किया है। किसी अवस्था की नायिका का किसी अन्य अवस्था की नायिका में अन्तर्भाव नहीं किया जा सकता। जैसे, वासकसज्जा प्रभृति का अन्तर्भाव स्वाधीनपतिका आदि में नहीं हो सकता, क्योंकि वासकसज्जा का प्रिय उसके समीप नहीं रहता। स्वाधीनपतिका तो आसन्नपतिका नायिका है, अर्थात् उसका प्रिय उसके सन्निधान में निरन्तर विद्यमान रहता है। यदि उस नायिका को जिसका प्रिय आनेवाला होता है उसे भी स्वाधीनपतिका कहते हैं तो जिसका पति प्रवास में है ऐसी प्रोषितपतिका को भी स्वाधीनपतिका में अन्तर्भुक्त कहना होगा। क्योंकि एष्यत्पतिका का प्रिय जिस प्रकार उससे पृथक् है उसी प्रकार प्रोषितपतिका का प्रिय भी उसके समीप नहीं। वासकसज्जा अगर एष्यत्पतिका होने के कारण स्वाधीनपतिका हो सकती है तो प्रोषितपतिका को भी स्वाधीनपतिका ही कहना ठीक है। अतः स्वाधीनपतिका नायिका वह होती है जिसका प्रिय निरन्तर उसके सन्निकट रहता है। एष्यत्पतिका वासकसज्जा नायिका का अन्तर्भाव स्वाधीनपतिका में किसी प्रकार सम्भव नहीं। इसी प्रकार जो प्रिय के व्यलीक या झूठापन को नहीं समझ पाई है वह खण्डिता नहीं हो सकती। उसे यह विदित होना चाहिए कि उसका प्रिय किसी अन्य नायिका से मिलकर प्रातःकाल आया है। रतिभोग की इच्छा जिसकी प्रवृत्त हो वह प्रोषितभर्तृका नहीं होती। यह विरहिणी की स्थिति वाली नायिका है। जो स्वयं नायक के समीप संकेत स्थल पर न जाय या नायक को वहाँ अभिसारित करे वह अभिसारिका नहीं होती। इस प्रकार इन नायिकाओं से पृथक् उत्कण्ठित भी होती है। प्रिय के आने का अवसर जब बीता जाता है, तब तत्प्रयुक्त नायिका की विधुरावस्था वासकसज्जा की स्थिति में नहीं होती। वह विप्रलब्धा की स्थिति है। वासकसज्जा प्रिय के निश्चित आगमन की सूचना में प्रसन्न रहती है। विप्रलब्धा प्रिय के द्वारा समय के अतिक्रमण के कारण दुःखी रहती है। इस प्रकार वासकसज्जा की तरह विप्रलब्धा भी अन्य नायिकाओं से पृथक् है। प्रिय कहकर नहीं आया इस प्रकार वञ्चना के आधिक्य से वासकसज्जा और उत्कण्ठिता में भेद है। यद्यपि कलहान्तरिता खण्डिता की भाँति प्रिय के व्यलीक से परिचित रहती है, तथापि वह प्रिय के अनुनय को न मानने के कारण पश्चात्ताप द्वारा प्रिय पर अपनी प्रसन्नता व्यक्त करती है अतः उसे खण्डिता से अतिरिक्त समझना चाहिए। धनञ्जय और धनिक के अनुसार किसी का किसी में अन्तर्भाव नहीं किया जा सकता। नायिकाएं अवस्थानुसार आठ ही होती हैं।

प्रस्थान वलयैः कृतं प्रियसखैरस्रैरजस्रं गतं
धृत्या न क्षणमासितं व्यवसितं चित्तेन गन्तुं पुरः।

यातुं निश्चितचेतसि प्रियतमे सर्वे समं प्रस्थिता
गन्तव्ये सति जीवित ! प्रियसुहृत्सार्थः किमु त्यज्यते ॥ ८३ ॥

भानुदत्त ने उपर्युक्त आठ नायिकाओं के अतिरिक्त एक अन्य भेद भी स्वीकार किया है। उस भेद को प्रवत्स्यत्पतिका कहा है। जिसका पति अभी अभी प्रवास करनेवाला है वह प्रवत्स्यत्पतिका नायिका कहलाती है। भानुदत्त ने इसके उदाहरण के रूप में पहले अमरुकशतक का एक पद्य उद्धृत किया है—

हे मेरे जीवित ! प्रियतम ने देशान्तर जाने का निश्चय कर लिया है तो मेरे हाथ के वलयों ने भी प्रस्थान कर दिया ( अर्थात् चिन्ताजन्य कृशता के कारण हाथ से नीचे खिसक कर गिर गए )। मेरे अत्यन्त प्रिय आँसू भी निरन्तर चलते जा रहे हैं। मेरी धृति भी क्षण भर भी न ठहरी। बुद्धि ने भी पहले जाने के लिए उपाय कर लिया। इस प्रकार सबके सब एक साथ चले गये। और अपने प्रिय साथियों को क्यों छोड़ रहा है ? तुझे भी इन्हीं के साथ जाना चाहिए।

इत्यादिप्राचीनग्रन्थलेखनादग्रिमक्षणे देशान्तरनिश्चितगमने प्रेयसि प्रवत्स्यत्पतिकाऽपि नवमी नायिका भवितुमर्हति।

तथा हि, तस्याः प्रोषितपतिका-विप्रलब्धोत्कासु नान्तर्भावः, भर्तुः सन्निधिवर्तित्वात्। न कलहान्तरितायामन्तर्भावः, कलहाभावादनवमानितपतित्वाच्च। नापि खण्डितायामन्तर्भावः, प्रियस्यान्योपभोगचिह्नितस्यागमनाभावात्, प्रियायाः कोपाभावदर्शनात्, काकुवचन-कातर-प्रेक्षणादि-सन्निन्नान्तःपक्षपातित्वदर्शनाच्च। न वासकसज्जायामन्तर्भावः, वारनियमाभावात्, सज्जीकरणाभाव-निर्वेदादिदर्शनाच्च। न स्वाधीनपतिकायामन्तर्भावः, अग्रिमक्षण एव सङ्गस्य विच्छेददर्शनात्। न हि स्वाधीनपतिकायाः कदाचिदपि सङ्गविच्छेद इति सम्प्रदायः। व्रजन्नपि पतिः स्वाधीनपतिकया निरुध्यते। अन्यथा भर्तरि स्वाधीनत्वमेव भज्येत। नेह तथा, सर्वथा भर्तुर्विदेशगमनात्। किंच निर्वेदाश्रुपातनिःश्वासवनविहारादिमदनमहोत्सवव्यतिरेकदर्शनाच्च। नाप्यभिसारिकायामन्तर्भावः, अभिसारोत्सवाभावात् अन्तस्तापदर्शनाच्चेति युक्तमुत्पश्यामः।

अमरुकशतक के उपर्युक्त पद्य से स्पष्ट है कि एक प्रकार की ऐसी भी अवस्थानुसार नायिका होती है जिसका प्रियतम अग्रिम क्षण में अर्थात् अति शीघ्र ही प्रवास कर रहा है। प्राचीन ग्रन्थों के इस निर्देश के अनुसार की प्रवत्स्यत्पतिका नायिका का नवम भेद होना चाहिए। क्योंकि उपर्युक्त आठ प्रकारों का प्रवत्स्यत्पति का अन्तर्भाव भी नहीं होता। जैसे प्रोषितपतिका, विप्रलब्धा और उत्कण्ठिता नायिकाओं में

प्रवत्स्यत्पतिका का अन्तर्भाव नहीं हो सकता, क्योंकि इसका प्रिय सन्निहित रहता है और उन तीनों का प्रिय उनके पास नहीं रहता। कलहान्तरिता में भी इसका अन्तर्भाव नहीं हो सकता, क्योंकि प्रिय के साथ पहले किसी प्रकार का कलह नहीं किये रहती और न कभी प्रिय का तिरस्कार भी किए रहती। खण्डिता में भी इसका अन्तर्भाव नहीं संभव है, क्योंकि इसका प्रिय अन्य नायिका के उपभोग से चिह्नित होकर नहीं आता और इस में कोप नहीं होता, तथा यह काकुवचन और कातरदृष्टि से अवलोक आदि द्वारा प्रिय के प्रति अपना आन्तरिक पक्षपात व्यक्त करती है। खण्डिता इस के सर्वथा विपरीत आचरण करती है। वासकसज्जा में भी इसका अन्तर्भाव नहीं हो सकता, क्योंकि इस में दिन का निश्चय ( वारनियम ) नहीं रहता, यह अपनी भोग-सामग्री को नहीं सजाती, और इस में निर्वेद भी रहता है। वासकसज्जा में वारनियम, भोग-सामग्री का सज्जीकरण तथा निर्वेद का अभाव ठीक इसके विपरीत होते हैं। स्वाधीन-पतिका में भी इसका अन्तर्भाव मान्य नहीं, क्योंकि अग्रिम में ही इसके प्रिय का साथ छूट जाता है। यह आचार्यों का कथन है कि स्वाधीनपतिका का प्रिय निरन्तर उसके पास रहता है। स्वाधीनपतिका-पति अगर जाने वाला भी होता है तो उसे रोक देती है। अगर वह इतना भी नहीं कर सकती तो किस अर्थ में वह स्वाधीनपतिका मानी जाय? परन्तु प्रवत्स्यत्पतिका में ऐसी स्थिति नहीं। सर्वथा उसका प्रियतम विदेश चला जाता है। स्वाधीनपतिका से प्रवत्स्यत्पतिका के भिन्न होने का दूसरा कारण यह है कि प्रवत्स्य-त्पतिका में निर्वेद, अश्रुपात, निःश्वास एवं वनविहार आदि महोत्सव का अभाव देखा जाता है। इस प्रकार अभिसारिका में भी इसका अन्तर्भाव नहीं हो सकता, क्योंकि यह अभिसार का उत्सव नहीं करती, तथा इसके मन में प्रिय के चले जाने का अन्तस्ताप विद्यमान रहता है।

**लक्षणन्तु—यस्याः पतिरग्रिमक्षणे देशान्तरं यास्यत्येव सा प्रवत्स्य-त्पतिका।**

जिस नायिका का प्रिय अग्रिम क्षण में देशान्तर जायेगा ही वह प्रवत्स्यत्पतिका कहलाती है। शृङ्गारमंजरीकार का कथन है कि अग्रिम क्षण में न होकर दूसरे या तीसरे दिन जिसका प्रिय परदेश जाने वाला हो उसमें मानुकता का [illegible] व्याप्त नहीं होता। अतः शृङ्गारमंजरीकार के अनुसार वह नायिका प्रवत्स्यत्पतिका कहलाती है जो अपने प्रिय के प्रवासार्थ प्रयत्न को जान कर वेदना का अनुभव करती है।

अनेक विघ्नों की कल्पना करती है। प्रायः निर्वेद, सन्ताप, सम्मोह, निश्वास एवं बाध आदि भी प्रकट करती है।

मुग्धा प्रवत्स्यत्पतिका यथा—

प्राणेश्वरे किमपि जल्पति निर्गमाय
क्षामोदरी वदनमानमयाञ्चकार।
आली पुनर्निभृतमेत्य लतानिकुञ्ज-
मुन्मत्तकोकिलकलध्वनिमाततान ॥ ८४ ॥

प्राणनाथ जब प्रवास पर जाने के लिए कुछ कह ही रहा था कि क्षीण मध्य वाली नायिका ने अपना सिर झुका लिया। तभी उसकी सहेली धीरे धीरे लताकुञ्ज में पहुंच कर मतवाले कोकिल की आवाज में कूकने लगीं।

प्राणों का स्वामी जब परदेश जाने के लिए कुछ कहने लगा तो नायिका दुःख या लज्जा के मारे कुछ भी न बोल सकी, उसने अपना सिर झुका लिया। तब उसकी एक सहेली ने देखा कि यह तो बिलकुल गूंगी बन गई, मुंह से बकार भी नहीं निकाल रही है तो वह किसी को आहट न मिले इस लिए धीरे धीरे समीप के लता निकुञ्ज में घुस गई और वहीं से कोकिल की आवाज में बोली। वसन्त आ पहुंचा है इसकी सूचना देने के लिए उसका यह सामयिक प्रयत्न था। तात्पर्य यह है कि ऐसे वसन्त काल में प्रियतमा को छोड़ कर उसे परदेश जाना न चाहिए। नायिका मुग्धा होने के कारण प्रिय के परदेश जाने की बात सुन कर भी कुछ न बोली और केवल सिर झुका लिया। इस प्रकार यह मुग्धा प्रवत्स्यत्पतिका नायिका हुई।

मध्या प्रवत्स्यत्पतिका यथा—

गन्तुं प्रिये वदति निश्श्वसितं न दीर्घ-
मासीन्न वा नयनयोर्जलमाविरासीत्।
आयुर्लिपिं पठितुमेणदृशः परन्तु
भालस्थलीं किमु कचः समुपाजगाम ॥ ८५ ॥

जब प्रिय ने परदेश जाने की बात छेड़ी तब नायिका ने दीर्घ निःश्वास तक नहीं लिया और न उसकी आंखों में आँसू उमड़ा। केवल उसकी आयु अब अवशेष है या नहीं यह देखने के लिए क्या मानों केश उसके भाल स्थल पर आयुलिपि पढ़ने के लिए चला आया।

प्रिय के परदेश जाने की बात छेड़ते ही नायिका अपनी व्यथा को दीर्घ निश्वास और अश्रु द्वारा व्यक्त न किया, किन्तु वह मूर्च्छित हो गई। उसका केश पाश बिखर कर ललाट पर आ गया। कवि ने यहां उत्प्रेक्षा की है कि क्या वह उस नायिका की

भालस्थ आयुर्लिपि को पढ़ने के लिए आया था कि अब वह प्रिय के वियोग में जीवित रहेगी या नहीं? लज्जा भाव के कारण नायिका ने अपनी व्यथा के आवेग को दीर्घ निःश्वास और अश्रु के रूप में बाहर निकल जाने न दिया तो वही व्यथा अवरुद्ध होकर उस की मूर्च्छा का कारण बन गई। उस की यह मूर्च्छा कामजनित थी। इस प्रकार लज्जा और काम दोनों की प्रधानता उस में अभिलक्षित होती है। अतः वह मध्या प्रवत्स्यत्पतिका नायिका हुई।

प्रौढा प्रवत्स्यत्पतिका यथा—

नायं मुञ्चति सुभ्रुवामपि तनुत्यागे वियोगज्वर-
स्तेनाहं विहिताञ्जलिर्यदुपते ! पृच्छामि सत्यं वद।
ताम्बूलं कुसुमं पटीरमुदकं यद् बन्धुभिर्दीयते
स्यादत्रेव परत्र तत्किमु विषज्वालावलीदुस्सहम् ॥ ८६ ॥

हे यदुओं के स्वामी श्रीकृष्ण? वनिताओं का यह वियोग का ज्वर शरीर के त्याग देने पर भी नहीं छोड़ता है। इस लिए मैं हाथ जोड़ कर पूछती हूँ, सच कहिए मरने बाद कुल के भाई-बन्धु जो ताम्बूल, पुष्प, चन्दन, जल आदि प्रेत को अर्पित करते हैं यहीं के समान वे क्या परलोक में भी विष की ज्वालाओं की भांति वे वस्तुएं दुःसह लगती हैं?

गोपियों को छोड़ कर जब श्रीकृष्ण प्रवास करने पर जाने वाले थे तब गोपी ने उन से प्रश्न किया कि हे यदुपति अर्थात् यदुओं के स्वामी, (तात्पर्य यह कि तुम केवल यदुओं के स्वामी हो हमारे नहीं, अन्यथा हमें छोड़कर क्यों प्रवास करते?) यह वियोग का ज्वर तो हम नारियों को शरीर त्याग देने पर भी नहीं छोड़ता। यह मर जाने पर भी हमें पीड़ित करता रहेगा। आपके विरह से हम लोगों का मरण सर्वथा निश्चित है। तो आप सच कहिए-मरने के बाद मरे हुए के लिए बन्धु-बान्धव ताम्बूल आदि अर्पित करते हैं, क्या ये वस्तु जीवित अवस्था की भांति वहां भी हमें विष की ज्वालाओं की भांति पीड़ित करेंगे? नायिका ने प्रवास करते हुए प्रिय से स्पष्ट उस के विरह से अपना मरण निश्चित कहा। इससे वह प्रगल्भा या प्रौढा प्रवत्स्यत्पतिका नायिका हुई।

परकीया प्रवत्स्यत्पतिका यथा—

न्यस्तं पन्नगमूर्ध्नि पादयुगलं भक्तिर्विमुक्ता गुरो-
स्त्यक्ता नीतिरकारि किं न भवतो हेतोर्मया दुष्कृतम् ॥
अङ्गानां शतयातना नयनयोः कोऽपि क्रमो रौरवः
कुम्भीपाकपराभवश्च मनसो युक्तं त्वयि प्रस्थिते ॥ ८७ ॥

हे प्रिय ! सङ्केतस्थल पर तुम्हारे समीप आने के लिए मैंने सर्प के मस्तक पर भी पैर रखे, पिता आदि गुरुजनों की भी भक्ति छोड़ी और कुलाङ्गना की मर्यादा को भी त्याग दिया। इस प्रकार मैंने तुम्हारे लिए क्या नहीं किया ? अब जो तुम प्रवास करने के लिए उद्यत हो तो मेरे अङ्गों की सैकड़ों यातनाएं दोनों नेत्रों को रौरव नरक की गति ( या रुरु नामक मृग की गति अर्थात् निरन्तर रोना ) और मेरे हृदय को कुम्भीपाक नामक नरक की गति ( अर्थात् घड़े में फुटपाक की स्थिति ) हों, सो ठीक ही है।

तुम्हारे प्रेम की वशीभूत होकर मैं तुमसे मिलने की उत्सुकता में सर्प के शिर पर भी पैर रख देती थी, पिता आदि की भक्ति भी मैंने छोड़ दी और अपनी मर्यादा का भी त्याग किया। अर्थात् अपने पति को भी छोड़कर तुम्हें प्यार करती थी। अब जो तुम मुझे छोड़कर परदेश जा रहे हो यह मेरे पापों का ही फल है। मेरे अङ्ग पापी हैं, अतः तुम्हारे विरह में इन्हें शत-शत यातनाएं जो हों वे सर्वथा ठीक हैं। मेरे नेत्रों को रौरव नरक प्राप्त हो और मेरे हृदय को कुम्भीपाक हो वह भी उचित ही है। इस प्रकार यह परकीया प्रवत्स्यत्पतिका नायिका हुई।

**सामान्या प्रवत्स्यत्पतिका यथा—**

**मुद्रां प्रदेहि वलयाय भवद्वियोग-**
**मासाद्य यास्यति बहिः सहसा यदेतत् ।**
**इत्थं निगद्य विगलन्नयनाम्बुधारा**
**वाराङ्गना प्रियतमं करयोर्बभार ॥ ८८ ॥**

तुम्हारे द्वारा अर्पित यह वलय तुम्हारे वियोग में मेरे कृश हो जाने पर सहसा हाथ से बाहर हो जायगा। अतः इसका कंकण बना लेने के लिए कुछ मुद्रा देते जाओ ( अथवा अपने हाथ की मुद्रा या अङ्गुलीयक देते जाओ )।' यह कहकर नेत्र से जल की धारा बहाते हुए वेश्या ने प्रियतम के हाथ पकड़ लिए।

मुद्रा की याचना करने वाली यह गणिका परदेश जानेवाले प्रिय से उसके वियोग में होनेवाली अपनी कृशता को व्यक्त करती है। अतः यह सामान्या प्रवत्स्यत्पतिका नायिका हुई।

**अहितकारिण्यपि प्रियतमे हितकारिण्युत्तमा ।**
**अस्या उत्तमैव चेष्टा ।**

आचार्य भानुदत्त ने इस प्रकार अवस्थाभेद के अनुसार नायिकाओं के आठ प्रकारों का निर्देश करके गुणानुसार तीन भेदों की चर्चा करते हैं। प्रायः सभी आचार्यों ने अन्य नायिकाओं का कथन करके सबके अन्त में गुणानुसार उत्तमादि नायिकाओं का वर्णन किया है।

अपने प्रति प्रियतम द्वारा किए गए अहित को जानकर भी उस पर रुष्ट न होकर बदले में उसका हित करनेवाली नायिका को उत्तमा कहते हैं। उत्तम की चेष्टाएं उत्तम ही होती हैं। रसार्णवकार ने भी कहा है—

विदधत्यप्रियं पत्यौ स्वयमाचरति प्रियम्।
वल्लभे सापराधेऽपि तूष्णीं तिष्ठति सोत्तमा॥

अर्थात् प्रिय अप्रिय का आचरण करता रहता है तब भी स्वयं जो उसके प्रति प्रिय का आचरण करती है और प्रिय के अपराध करने पर भी चुपचाप रह जाती है और किसी से उसकी चर्चा नहीं करती वह उत्तमा कहलाती है। रसमंजरीकार के उपर्युक्त लक्षण में आमोदकार के अनुसार अव्याप्ति दोष है, क्योंकि अपराधी प्रिय पर कोप करने वाली खण्डिता, कदापि अपराध न करनेवाले पति वाली स्वाधीनपतिका और प्रिय का अपमान करनेवाली कलहान्तरिता में रसमंजरीकार के उपर्युक्त उत्तमा-लक्षण का समन्वय न हो सकेगा। परन्तु शृङ्गारमंजरीकार आमोदकार के पक्ष में नहीं हैं। उनका कथन है कि नायक के अपराध के अधिक होने से खण्डिता का अत्यन्त कोप कर डालना उसकी हितकारिणी भावना को सूचित करता है। पति के साथ कलहमात्र करने से अहितकारित्व और संभोगार्थ कलह करने से हितकारित्व भाव ही सूचित होता है। यहां शृङ्गारमंजरीकार यह भी कहते हैं कि कोपावस्था में कलहान्तरिता को खण्डिता ही मानना उचित है, पश्चात्तापावस्था में वह कलहान्तरिता होती है। अतः आमोदकार का अव्याप्तिदोष असंगत है।

उत्तमा यथा—

पतिश्शयनमागतः कुचविचित्रितोरस्थलः
प्रसन्नवचनामृतैरयमतर्पि वामभ्रुवा।
अचर्चि सुभगस्मितद्युतिपटीरपङ्कद्रवै-
रपूजि विलसद्विलोचनचमत्कृतैरम्बुजैः॥ ८६॥

इतर नायिका के गाढ़ आलिङ्गन द्वारा चित्रित वक्ष वाला प्रिय जब शयन पर आया तो सुन्दर भौंहों वाली नायिका ने प्रसन्न होकर अपने प्रिय वचन के अमृत से उसे तृप्त किया। उसने अपने शोभन स्मित की कान्ति के चन्दन पङ्क के द्रव से चर्चित किया तथा अपने विलसित नेत्र-विभ्रमों के कमलों से उसकी अर्चना की।

पति के वक्षपर परनायिका के कुच का चिह्न देखकर नायिका यह जान लिया कि निश्चय इसने उसका गाढ़ आलिङ्गन किया होगा। फिर भी तनिक भी इससे रुष्ट नहीं हुई और सब प्रकार से उसकी स्वागत किया। कोप के निमित्त के होने पर भी कोप न करने वाली यह नायिका उत्तमा है।

हिताहितकारिणि प्रियतमे हिताहितचेष्टावती मध्यमा।
अस्यास्तु व्यवहारानुसारिणी चेष्टा।"

प्रिय हित करता है तो हित करनेवाली और अहित करता है तो अहित चेष्टा करनेवाली नायिका को मध्यमा कहते हैं। हित और अहित व्यवहार के अनुसार इसकी चेष्टा होती है। जैसा पति करता है ठीक उसी के अनुरूप आचरण करनेवाली यह नायिका होती है।

मध्यमा यथा—

कान्ते सागसि कञ्चुकस्पृशि तया साचीकृतग्रीवया
मुक्ताः कोपकषायमन्मथशरक्रूराः कटाक्षाङ्कुराः।
साकूते दरहासकेसरवचोमाध्वीकधारालसा
प्रीतिः कल्पलतेव काचन महादानीकृता सुभ्रुवा॥ ६०॥

जब अपराधी प्रिय ने कञ्चुक का स्पर्श किया तो नायिका अपनी ग्रीवा टेढ़ी करके कोप से भरे और कामदेव के बाणों के समान क्रूर कटाक्ष के अङ्कुरों से आघात किया। जब उसके प्रिय ने अनुनय का अभिप्राय व्यक्त किया तब उसने कल्पलता की भाँति अपनी विलक्षण प्रीति को ईषद्हास के केसर से मिली हुई वाणी की माध्वीक धारा के साथ महादान के रूप में अर्पित किया।

अपराधी प्रिय के प्रतिरोष व्यक्त करनेवाली और अनुनय करनेवाले प्रिय के प्रति प्रीतिदान करनेवाली यह नायिका मध्यमा है।

हितकारिण्यपि प्रियतमेऽहितकारिण्यधमा।
एषैव निर्निमित्तकोपना चण्डीत्यभिधीयते।
अस्या निष्कारणकोपत्वादधमैव चेष्टा।

हित करनेवाले प्रियतम के प्रति अहित करनेवाली नायिका को अधमा कहते हैं। यही अधमा जब बिना किसी निमित्त के प्रिय पर कोप करती है तो चण्डी कहलाती है। अकारण कोप करने के कारण अधमा की चेष्टा भी अधम ही होती है।

प्रस्थाने तव यः करोति कमलच्छायां मुखाम्भोरुहे
श्रीखण्डद्रवधारया शिशिरया मार्गं पुरः सिञ्चति।
तस्मिन् प्रेयसि विद्रुमद्रवनदीरिङ्गत्तरङ्गभ्रमि-
भ्रान्तक्लान्तसरोजपत्रसदृशा भूयो दृशा क्रुध्यसि॥ ६१॥

जब तू प्रस्थान करती है तब तेरे मुख रूपी कमल पर कुम्हला न जाय इस डर से वह तेरा प्रिय छाया करता है और आगे ही चन्दन के द्रव की ठण्डी धारा से मार्ग को

सींचता है। ऐसे हितकारी अपने प्रियतम पर प्रवाल रस की बहती हुई नदी की तरङ्गों की भँवरी में चकराते हुए मलिन कमलदल की भाँति अपनी आँखें नचा कर तू फिर कोप करती है ?

**विस्तरभिया प्रत्येकमेतासामुत्तममध्यमाधमभेदा नोदाहृता इति ।**

नायिका भेद का बहुत अधिक अनावश्यक विस्तार हो जायगा अतः इन तीनों में प्रत्येक के उत्तम, मध्यम और अधम भेदों के उदाहरण नहीं प्रदर्शित किए गए। इस प्रकार नायिका भेद का प्रकरण समाप्त हुआ।

**विश्वासविश्रामकारिणी पार्श्वचारिणी सखी ।**

यहाँ आचार्य ने सहायक के रूप में नायिका के उपयोग में आने वाली सखी और दूती का निरूपण किया है।

नायिका के विश्वास तथा विश्राम कराने वाली सहचरी स्त्री को सखी कहते हैं। शृङ्गारमंजरीकार के अनुसार दौत्य कार्य करने वाली सखी भी यद्यपि दूती होती है तथापि दोनों के कृत्य भिन्न हैं अतः दूती से सखी को पृथक् समझना चाहिए। आमोदकार ने भानुदत्त के उपर्युक्त लक्षण का अर्थ करते हुये लिखा है—विश्वसनीयात्वे सति पार्श्वचारिणी अर्थात् सखी नायिका का विश्वासपात्र होते हुए पार्श्वचारिणी होती है।

**अस्या मण्डनोपालम्भ-शिक्षा-परिहासप्रभृतीनि कर्माणि ।**

सखी की चेष्टाएँ ये हैं—मण्डन, अर्थात् नायिका का प्रसाधन, उपालम्भ—किसी एक के द्वारा किसी दूसरे के प्रति अनुचित आचरण किए जाने पर उलाहना देना; शिक्षा—हित में प्रवृत्त करने के लिए और अहित से निवृत्त करने के लिए उपदेश देना; परिहास-हँसी-मजाक आदि। इनके अतिरिक्त आमोदकार के अनुसार सखी की चेष्टाएँ ये भी हैं—प्रशंसा, विनोद, मानापनोद, मानोपदेश, आशयप्रश्न, विरहाश्वास, वन-जल-क्रीडा-पांचाली-कन्दुक-भ्रमण-निमीलनद्यूत-मधुपान सम्बन्धी क्रीडाएँ।

**तत्र मण्डनं यथा—**

**स्तनकनकमहीधरोपकण्ठे प्रियकरपल्लवमुल्लसत्प्रमोदम् ।**
**रहसि मकरिकामिषाल्लिखन्तीं कमलमुखी कमलैः सखीं जघान ॥९२॥**

प्रसाधन करती हुई सखी एकान्त में नायिका के स्तनरूपी सुवर्ण-पर्वत के तट पर मकरिका बनाने के बहाने नायक के रोमाञ्च से भरे पाणि-पल्लव का चित्र बनाने लगी, तब कमल के समान मुख वाली नायिका ने उस सखी को करस्थित लीला-कमलों से ताडन किया।

सखी ने नायिका के स्तन-तट पर मकरिका अर्थात् मकर की आकृति निर्माण करने का बहाना किया। मकर की आकृति निर्माण करने का तात्पर्य यह था कि कामदेव की

ध्वजा में मकर की आकृति बनी रहती है। उसी की अभिव्यक्ति के उद्देश्य से मकरिका के निर्माण की प्रथा थी। परन्तु उसकी सखी वहां पर मकरिका न बनाकर नायक का पाणि-पल्लव बनाने लगी, तब लज्जित होकर नायिका ने अपने हाथ में स्थित लीला कमल से उसको मारा। नायिका के स्तन की उपमा सुवर्ण पर्वत से दी गई है जिससे उसमें औन्नत्य, गौरिमा तथा कार्कश्य की व्यञ्जना होती है।

उपालम्भो यथा—

सान्द्रध्वानैर्मुखरितदिशश्श्रेणयस्तोयदानां
धारासारैर्धरणिवलयं सर्वतः प्लावयन्ति।
तेन स्नेहं वहति विपुलं मत्सखी युक्तमेव
त्वं निःस्नेहो यदसि तदिदं नाथ ! मे विस्मयाय॥ ९३॥

हे स्वामी, गम्भीर गर्जनों से दिशाओं को मुखरित कर देने वाले मेघों के समूह मूसलाधार वर्षा से पृथिवी-मण्डल को प्लावित कर रहे हैं। वर्षा में काम से उद्दीपित होकर मेरी सखी स्नेह को धारण करती है यह ठीक ही है। परन्तु जो तुम स्नेह-रहित हो यही मेरे विस्मय का कारण है।

सखी ने नायक को नाथ कह कर उसकी स्वाधीनता व्यक्त की। अर्थात् तुम पर किसी का अधिकार नहीं, तुम मनमाना कर डालते हो। मेरी सखी वर्षा की स्थिति में काम से अत्यन्त स्निग्ध हो रही है और तुम इतने कर्कश हो कि स्नेह का पता ही नहीं चलता। यह देख कर मुझे बहुत आश्चर्य हो रहा है।' सखी का नायक के प्रति यह उपालम्भ कालिदास की इस पंक्ति का स्मरण करने वाला है—मेघालोके भवति सुखिनोऽप्यन्यथा वृत्ति चेतः—कण्ठाश्लेषप्रणयिनि जने किं पुनर्दूरसंस्थे मेघदूत। अतः वर्षा काल में स्नेहशून्य नायक नायिका की सखी द्वारा सर्वथा उपालम्भ के योग्य है।

शिक्षा यथा—

सानन्दमालि ! वनमालिविलोकनाय
निर्गच्छ कुञ्जमिति किन्तु विचारयेथाः।
झङ्कारिणो मधुलिहो दिवसे भ्रमन्ति
रात्रौ पुनश्चपलचञ्चुपुटाश्चकोराः॥ ९४॥

हे सखी राधा, वनमाली श्रीकृष्ण के दर्शन के लिए आनन्द-पूर्वक कुञ्ज की ओर जा, किन्तु जाने के पूर्व इन दो बातों को ध्यान में रखना कि दिन में झंकार से मुखर भौरे (या मुखर दुर्जन लोग) घूमते रहते हैं और रात्रि में चंचल चंचुपुट वाले चकोर (या रात्रि के समस्त वृत्तान्त को सर्वत्र फैला देने वाले पिशुन लोग) घूमते रहते हैं।

सखी ने अभिसारिका राधा को शिक्षा देते हुए कहा कि प्रिय के समीप अभिसार दिन में करो या रात में दोनों समय सोच-समझ कर कदम रखना। दिन में भौंरों का भय है, जो तेरे मुख के आमोद के लोलुप होकर तुझ पर लक्ष पड़ेंगे, अथवा उन दुर्जनों का भय है जो तेरे प्रियाभिसार की बात को फैला देंगे। रात में चञ्चल चञ्चुपुट वाले चकोरों का भय है जो चन्द्रमा के समान तेरे मुख की कान्ति को पीने के लिए दौड़ पड़ेंगे। अथवा उन पिशुन लोगों का डर है जो तुझे देखकर सब बात लोगों में खोल देंगे।

परिहासो[1] यथा—

आगारभित्तिलिखितासु निवेदयस्व
कः सप्तमो दशसु मूर्त्तिषु लोकभर्तुः।
इत्थं सखीजनवचः प्रतिपद्य सद्यः
सीता स्मितद्युतिभिरुत्तरयाञ्चकार ॥ ६५ ॥

'घर की भित्ति पर जगन्नियन्ता के दशावतार मूर्तियों में सातवीं मूर्ति किनकी है? बताओ।' इस प्रकार सखी की बात को ताड़ कर सीता ने मुस्कुराहट की चमक द्वारा उत्तर दिया।

सखी ने मजाक करते हुए पूछा कि लोक के भर्ता अर्थात् सारे संसार के स्वामी के दश अवतारों की मूर्तियां जो चित्र-लिखित हैं उनमें सातवीं मूर्ति वाले कौन से हैं? सखी की इस बात में परिहास का पुट था, सीता ने लज्जा एवं नर्मवाणी के सुनने की प्रसन्नता से केवल मुस्कुराकर ही उत्तर दिया। कुमार-सम्भव में महाकवि कालिदास ने सखी-परिहास का एक सुन्दर चित्र प्रस्तुत किया है, वह इस प्रसंग में दर्शनीय है—

पत्युः शिरश्चन्द्रकलामनेन स्पृशेति सख्या परिहासपूर्वम्।
सा रञ्जयित्वा चरणौ कृताशीर्माल्येन तां निर्वचनं जघान ॥ ७।१९

सखी ने पार्वती के चरणों को लाक्षाराग से रंग कर आशीर्वाद देते हुए परिहास के साथ कहा कि इस चरण से पति के चन्द्रकला का स्पर्श करना। (परिहास यह कि इस

---

१. आचार्य गोवर्धन ने 'आर्यासप्तशती' में परिहास के सम्बन्ध में इस प्रकार कहा है—

अन्यमुखे दुर्वादो यः प्रियवदने स एव परिहासः।
इतरेन्धनजन्मा यो धूमः सोऽगुरुभवो धूपः ॥ आ० स० १३

अर्थात् अन्य जनों के मुख से निकली हुई जिस दूषित वाणी को दुर्वाद कहा जाता है वही यदि प्रियजन के मुख से सुन पड़ती है तब उसे परिहास की संज्ञा देते हैं। धूम या धुवां का व्यवहार अन्य इन्धनों के जलने से उत्पन्न धूम के लिए होता है, वही अगर के जलने से उत्पन्न होता है तब उसे धूप कहते हैं।

चरण के द्वारा पति के साथ चन्द्रकला नामक सुरत विशेष का अभ्यास करना )।' सखी की परिहास-गर्भित बात सुनकर पार्वती ने उसे बिना कुछ कहे अपने हाथ की स्रज् से मारा।

**सख्याः परिहासवत् प्रियस्यापि परिहासः।**

सखीकृत परिहास की भांति प्रियकृत परिहास भी होता है।

यथा—

भ्रूसञ्ज्ञयाऽऽदिशसि तन्वि ! सखीं न वाग्भि-
रित्थं विहस्य मुरवैरिणि भाषमाणे।
राधा चिराय दशनव्रणदूयमान-
बिम्बाधरा वदनमानमयाञ्चकार ॥ ९६ ॥

'हे तन्वि, सखी से कुछ भी कहना होता है तो मुंह से न बोलकर केवल भ्रूसंज्ञा से ही आदेश देती है ?' इस प्रकार मुरारि श्रीकृष्ण के हंसकर कहने पर राधा जिसका बिम्ब सदृश अधर प्रिय के द्वारा किए दन्तक्षत से दुख रहा था, दन्तक्षत को छिपाने या लज्जाभाव से देर तक सिर नीचा किए रही।

प्रिय कृष्ण के हंसकर इस बात को कहने से ही राधा ने उनके परिहास को अभिलक्षित कर लिया। सखी के सामने लज्जा के मारे वह गड़ गई। इस प्रकार लज्जाभाव से सिर झुका लेने का तात्पर्य यह भी था कि कहीं सखी ने अधर के दन्तक्षत को देख लिया तो बात फैल जायगी।

**प्रियस्य परिहासवत् प्रियाया अपि परिहासः।**

जिस प्रकार प्रिय के द्वारा परिहास किए जाने पर प्रियकृत परिहास होता है उसी प्रकार प्रिय के प्रति प्रियाकृत परिहास भी होता है।

यथा—

दिव्यं वारि कथं, यतः सुरधुनी मौलौ, कथं पावको
दिव्यं, तद्धि विलोचनं, कथमहिर्दिव्यं स चाङ्गे तव।
तस्माद् द्यूतविधौ त्वयाऽद्य मुषितो हारः परित्यज्यता-
मित्थं शैलभुवा विहस्य लपितः शम्भुः शिवायास्तु वः ॥ ९७ ॥

भगवान् शंकर ने झांसा देकर द्यूत के प्रसंग में पार्वती को हार मूड़ लिया और शपथ लेने लगे कि मैंने छल नहीं किया। जब अपने को सच्चा सिद्ध करने के लिए उन्होंने दिव्य ( शपथ का उपकरण ) जल को लिया तो पार्वती ने हंसकर कहा—'मैं तुम्हारे ही

मस्तक पर रहने वाली गंगा के जल का शपथ नहीं मानूंगी, हो सकता है तुम्हारे सिर पर रहने से वह पक्षपात करे। तब शंकर ने अग्नि का शपथ लिया क्योंकि वह भी दिव्य वस्तु है। पार्वती ने यह कह कर उसका भी निषेध किया कि वह तो आपके नेत्र के रूप में है, वह भी पक्षपाती बन जायगा। तब शिव ने दिव्य सर्प का शपथ लिया तब भी पार्वती ने यह कह कर न माना कि सर्प तो तुम्हारे अंग में रहता है वह कैसे पक्षपात न करेगा? इसलिए जो आपने मेरा हार द्यूत में चालाकी से दबा लिया है उसे छोड़िए। अब पकड़ में आ गए, चाल मत चलिए। इस प्रकार शैलजा पार्वती के द्वारा परिहसित भगवान् शंकर आप लोगों का कल्याण करें।

कवि ने पार्वती को शैलजा कह कर प्रौढा सिद्ध किया है, तभी उसमें इतनी धृष्टता से पति के साथ लड़ पड़ने का साहस हुआ। यह प्रेम की एक विशद भूमिका भी है।

**दूत्यव्यापारपारङ्गमा दूती।**
**तस्याः सङ्घट्टन-विरहनिवेदनादीनि कर्माणि।**

दूत्य अर्थात् युवक-युवतियों को मिलाने आदि कार्य में प्रवीण स्त्री को दूती कहते हैं। 'दूतस्य कृत्यं दूत्यम्'। दूत या दूती के कर्म परस्पर नायिका-नायक का संघट्टन, एक के विरह का दूसरे के पास जा कर निवेदन आदि होते हैं।

शृङ्गारमजरीकार ने दूत्यव्यापारपारङ्गमा दूती के भेदों की चर्चा प्राचीन भेदों का उल्लेख करते हुए की है। प्राचीन आचार्यों ने दूती के आठ भेद किए हैं—

**दूती दासी, सखी, कारुर्धात्रेयी, प्रतिवेशिनी।**
**लिङ्गिनी शिल्पिनी स्वा चेत्येता अष्टौ प्रकीर्तिताः॥**

सेवा करने वाली सेविका दूती को दासी कहते हैं। जो दूती विश्वसनीय होने के कारण सदा साथ रहती है वह सखी कहलाती है। (भानुदत्त ने सम्भवतः सखी को दूती के रूप में स्वीकार नहीं किया है, अतः उसका लक्षण दूती से पहले ही लिखते हैं। यह भी सम्भव है कि सखी को दूतीरूप मानते हुए भी वे सखी को दूती के स्तर से ऊपर उठी मानते हों)। संयोजनादि क्रिया करती हुई को कारु कहते हैं। धात्री की पुत्री दूती को धात्रेयी, पड़ोस के घर में रहनेवाली दूती को प्रतिवेशिनी, वेषधारिणी को लिङ्गिनी, नायक या नायिका के चित्र का निर्माण करने वाली एक के चित्र को दूसरे के पास लाने वाली शिल्पिनी दूती, तथा स्वयं संघटन करने वाली स्वा दूती कहलाती है। इनके अतिरिक्त भी कुछ विशेष प्रकार की दूतियों का उल्लेख है १—निसृष्टार्थी, वह दूती जो नायक-नायिका के मनोभाव को समझ कर अपने चातुर्य से ठीक-ठीक कार्य करती है। परिमितार्था, जो केवल एक ओर की बात जान कर कार्य करती है। पत्रहारी, जो केवल पत्र पहुँचा देती है। स्वयंदूती-जो दूती-कर्म के लिए आकर स्वयं रतिकार्य करती है। मूढदूती, यह बताकर कि नायक की अपनी पत्नी है

जो अपना इष्ट कार्य करती है। भार्यादूती, नायक की पत्नी जो नायक के अत्यन्त वशीभूत होकर स्वयं उसका दूत्य करती है। मूकदूती, जो बिना कहे ही नायिका को वश में कर लेती है। वातदूती, वह जो गूढ़ अर्थ वाले या द्व्यर्थक वचनों द्वारा अपने इष्ट का सम्पादन करती है। इनके अतिरिक्त भी बहुत-सी दूतियाँ हैं। मालतीमाधव में इनके गुणों का उल्लेख इस प्रकार है—

शास्त्रेषु निष्ठा सहजश्च बोधः प्रागल्भ्यमभ्यस्तगुणा च वाणी।
कालानुरोधः प्रतिभानवत्त्वमेते गुणाः कामदुघाः क्रियासु ॥ २ । ११ ॥

**सङ्घट्टनं यथा—**

**अञ्चति रजनिरुदञ्चति तिमिरमिदं चञ्चति मनोभूः।**
**उक्तं न त्यज युक्तं विरचय रक्तं मनस्तस्मिन् ॥ ९८ ॥**

युवक तथा युवतियों को एक दूसरे से मिलाना ( संघट्टन ) रूप प्रथम कार्य के द्वारा दूती का उदाहरण दिखला रहे हैं। जैसे निम्नाङ्कित पद्य में कोई दूती किसी नायिका को उपदेश दे रही है—

हे नायिका! इस समय रात्रि सुशोभित हो रही है तथा यह अन्धकार बढ़ रहा है और कामदेव भी उल्लसित हो रहा है। अतः उचित है कि स्वयं की हुई नायक के अनुसरण करने की प्रतिज्ञा का त्याग तुम्हें नहीं करना चाहिये। और उस प्रियतम नायक के विषय में मन को अनुरागयुक्त बनाना चाहिये। अर्थात्—अभिसार के इस सुन्दर समय का परित्याग नहीं करना चाहिये।

**विरहनिवेदनं यथा—**

**चक्रे चन्द्रमुखी प्रदीपकलिका धात्रा धरामण्डले**
**तस्या दैववशाद्दशाऽपि चरमा प्रायः समुन्मीलति।**
**तद् ब्रूमः शिरसा नतेन सहसा श्रीकृष्ण! निक्षिप्यतां**
**स्नेहस्तत्र तथा यथा न भवति त्रैलोक्यमन्धंतमः ॥ ९९ ॥**

विरहनिवेदन रूप द्वितीय कार्य के द्वारा दूती का उदाहरण दिखला रहे हैं। जैसे निम्नाङ्कित पद्य में कोई दूती राधिका जी की विरह दशा का वर्णन श्री कृष्ण जी से कर रही है—हे श्री कृष्ण जी! चन्द्रमुखी श्री राधिका जी को ब्रह्माजी ने पृथ्वीतल में दीपशिखा रूप की बनाई है। भाग्यवश से वह दीपशिखारूपिणी राधिका जी जो तुम्हारे विरह में अन्तिम दशा ( मृत्युअवस्था के करीब ), दीपशिखा पक्ष में—अत्यन्त क्षीण बत्ती वाली हो रही हैं। इसलिये नम्रशिर हो प्रणाम करती हुई मैं निवेदन कर रही हूँ कि—आपको उन राधिका जी के विषय में अविलम्ब उस प्रकार से स्नेह-प्रदर्शन, दीपशिखा पक्ष में स्नेह ( तैल ) प्रदान करना चाहिये कि जिससे त्रिलोकी अन्धकारमय न हो जाय।

अर्थात्—जैसे स्नेह ( तैल ) के बिना दीपशिखा के बुझ जाने पर जगत् अन्धकार से आच्छन्न हो जाता है। वैसे ही तुम्हारा स्नेह न पाने से उन ( राधिका जी ) की जीवन-हानि होने पर सौन्दर्य की राशि के प्रकाश से यह संसार वञ्चित हो जायगा। इससे आप जल्द से जल्द राधिका जी से चलकर मिल लें।

**शृङ्गारस्योभयनिरूप्यत्वान्नायकोऽपि निरूप्यते।**

अबतक आचार्य ने शृङ्गार के प्रथम आलम्बन विभाव नायिका का निरूपण किया। द्वितीय आलम्बन विभाव नायक का निरूपण आरम्भ करते हैं। नायक में रहने वाली रति का आलम्बन नायिका होती है और नायिकानिष्ठ रति का आलम्बन नायक होता है। शृङ्गार की चर्चा के प्रसंग में दोनों आलम्बन-विभावों का निरूपण अनिवार्य है। एक में दूसरे को गतार्थ करना सम्भव नहीं। इसी दृष्टि से आचार्य ने अलग से नायक का निरूपण किया।

**स च त्रिविधः—पतिरुपपतिर्वैशिकश्चेति।**

नायक के तीन भेद होते हैं—पति, उपपति और वैशिक।

आचार्य ने नायक के भेद-निरूपण में नायिका के समान ही क्रम रखा है। जैसे नायिका-स्वीया, परकीया और सामान्या होती है उसी प्रकार नायक-पति, उपपति और वैशिक होता है।

**विधिवत्पाणिग्राहकः पतिः।**

विधि-पूर्वक पाणि-ग्रहण करने वाला नायक पति कहलाता है।

**पतिर्यथा—**

**त्वं पीयूषमयूख ! मुञ्च शिशिरस्निग्धान्सुधाशीकरान्**
**त्वं भोगीन्द्र ! विलम्बसे किमु फणाभोगैः शनैर्वीजय।**
**त्वं स्वर्वाहिनि ! किञ्च सिञ्च सलिलैरङ्गैः शिरीषोपमैः**
**सेयं शैलसुता कठोरमहसः कान्त्या पथि क्लाम्यति॥ १००॥**

हे अमृत की किरणों वाला चन्द्र ! तू शिशिर और स्निग्ध अमृत के फुहारे बरसा। हे सर्पराज, तू अपने फणाभोग के पंखे से धीरे-धीरे झल, क्यों देर लगा रहा है ? अरी गंगा ! तू अपने जल से इसे नहला। क्योंकि यह पार्वती मार्ग में सूर्य के कठोर आतप द्वारा अपने शिरीषकोमल अङ्गों से पीड़ित हो रही है।

शंकर ने शिरीष सदृश कोमल अङ्गोवाली अपनी प्रियतमा पार्वती को सूर्यातप से पीड़ित देखकर अत्यन्त उद्विग्न हो गए कि पार्वती को इतना कष्ट हो रहा है जब कि मेरे अधीन रहने वाले मेरे साथ ही हैं। उन्होंने झट चन्द्र को अमृत की किरणों के फुहारे

बरसाने की आज्ञा दी। बिलम्ब करते हुए सर्पराज को उन्होंने डपटकर फनों द्वारा पंखा झलने की आज्ञा दी और स्वर्ग की नदी गङ्गा को कहा कि वह शीघ्र अपने शीतल जल से पार्वती के सन्तप्त अङ्गों को सींचे। इस प्रकार अपनी पाणिगृहीती के प्रति अनन्य प्रेम करनेवाले भगवान् शंकर पति नायक हुए। कालिदास के शब्दों में पार्वती को उन्होंने स्वयं यह आशीर्वाद भी दिया था—

**अनन्यभाजं पतिमाप्नुहीति-सा तथ्यमेवाभिहिता भवेन।** कुमा० ३।६३

**अनुकूल दक्षिण-धृष्ट-शठभेदात्पतिश्चतुर्धा।**

अनुकूल, दक्षिण, धृष्ट और शठ के भेद से पति नायक चार प्रकार का होता है।

**सार्वकालिकपराङ्गनापराङ्मुखत्वे सति सर्वकालमनुरक्तोऽनुकूलः।**

पराई स्त्री से सर्वदा पराङ्मुख रहनेवाला (और अपनी में) सर्वदा अनुराग वाला नायक अनुकूल कहलाता है। दशरूपक-कार ने अनुकूल नायक को 'एकनायिक' कहा है, अर्थात् एक नायिका में अनुराग करनेवाले नायक को अनुकूल कहते हैं।

**अनुकूलो यथा—**

**पृथ्वि ! त्वं भव कोमला दिनमणे ! त्वं शैत्यमङ्गीकुरु**
**त्वं वर्त्मन् ! लघुतां प्रयाहि पवन ! त्वं खेदमुत्सारय।**
**सान्निध्यं श्रय दण्डकावन ! गिरे ! निर्गच्छ मार्गाद्बहिः**
**सीताऽसौ विपिनं मया सह यतो निर्गन्तुमुत्कण्ठते॥ १०१॥**

अपने साथ बन में चलने के लिए सीता को उत्कण्ठित देखकर राम ने कहा—'हे पृथ्वी, तू कोमल हो जा (क्योंकि तू सीता की माता है); हे सूर्य (आप मेरे पूर्वज हैं अतः) आप शीतलता स्वीकार कीजिए; अरे मार्ग तू लघु बन जा; हे पवन, तू सीता के मार्गजनित खेद को दूर करना; हे दण्डकारण्य तू निकट में हो जाना, हे पर्वतगण, मार्ग से दूर हट जाना, क्योंकि मेरे साथ यह सीता वन में जाने के लिए उत्कण्ठित हो रही है।

राम की सीता एकमात्र पत्नी है। राम का अनुराग सीता के अतिरिक्त अन्यत्र किसी नायिका में नहीं। जब उन्हें वनवास की आज्ञा मिली तो अपने साथ चलने के लिए सीता को भी उत्सुक देखकर राम वनगमन के सारे कष्टों का स्मरण करके सीता के प्रेमवश कठोर वनभूमि को कोमल होने के लिए, सूर्य को शीतल होने के लिए, मार्ग लघु हो जाने के लिए, वायु को खेद दूर करने के लिए, दण्डकारण्य को निकट में होने के लिए तथा पर्वतगण को मार्ग से हट जाने के लिए आज्ञा देते हैं। यह उनका मधुर मनोभाव उनकी सीतानिष्ठ रति की सार्वकालिकता सिद्ध कर रहा है। अतः राम अनुकूल नायक हुए।

**सकलनायिकाविषयकसमसहजानुरागो दक्षिणः।**

अपनी समस्त नायिकाओं में बराबर और अकृत्रिम अनुराग करने वाला नायक दक्षिण कहलाता है। यद्यपि शठ नायक भी अनेक नायिकाओं में बराबर अनुराग करता है लेकिन उसका अनुराग कृत्रिम होता है। रसार्णवकार का कथन है–अनेक नायिकाओं में बराबर अनुराग का होना रसाभास है अतः दक्षिण नायक किसी एक में अनुरक्ततर होकर भी सहृदयता या सौजन्य से अनेक के साथ बराबर अनुराग का व्यवहार करता है। यह प्रकार मान लेने से रसाभास की सम्भावना नहीं। दशरूपक में रत्नावली में वत्सराज आदि नायिका-नायकों के सम्बन्ध में विचार करते हुए कहा है कि—वत्सराज जब पूर्व में किसी अन्य नायिका में अनुरक्त न था तब वह अनुकूल नायक की स्थिति में था। आगे चलकर दूसरी से प्रेम करने के कारण दक्षिण नायक हो गया। छिपे-छिपे विप्रिय करने मात्र से वत्सराज को शठ या धृष्ट नायक नहीं कहा जा सकता, क्योंकि प्रबन्ध की समाप्ति तक वत्सराज अपनी ज्येष्ठा नायिका के प्रति सहृदयता पूर्ण व्यवहार करता है अतः उसे दक्षिण ही कहना चाहिए, शठ या धृष्ट नहीं। यह कहना ठीक नहीं कि समस्त नायिकाओं पर समभाव से सहृदयतापूर्ण व्यवहार सम्भव नहीं क्योंकि महाकवियों की रचनाओं में दक्षिण नायक के ऐसे उदाहरण मिलते हैं, जैसे—

'स्नाता तिष्ठति कुन्तलेश्वरसुता वारोऽङ्गराजस्वसु-
र्द्यूते रात्रिरियं जिता कमलया देवी प्रसाद्याऽद्य च।
इत्यन्तःपुरसुन्दरीः प्रति मया विज्ञाय विज्ञापिते
देवेनाप्रतिपत्तिमूढमनसा द्वित्राः स्थितं नाडिकाः॥'

अर्थात् कोई दूती किसी से कहती है कि मैंने जब महाराज से अन्तःपुर की सुन्दरियों के सम्बन्ध में यह कहा कि कुन्तलेश्वर की पुत्री स्नान करके प्रतीक्षा में बैठी है, अङ्गराज की स्वसा की आज बारी है और देवी को मनाना आज जरूरी है, तो वे किंकर्त्तव्य विमूढ़ मन से दो-तीन क्षण बिल्कुल ठहर गए।)

इस प्रकार समस्त नायिकाओं में समान पक्षपात व्यक्त करनेवाला दक्षिण नायक माना गया है।

दक्षिणो यथा—

एतत्पुरः स्फुरति पद्मदृशां सहस्रं
मक्षिद्वयं कथय कुत्र निवेशयामि।
इत्याकलय्य नयनाम्बुरुहे निमील्य
रोमाञ्चितेन वपुषा स्थितमच्युतेन॥ १०२॥

'कमल के समान नेत्रों वाली हजारों सुन्दरियाँ सामने खड़ी हैं, समझ में नहीं आता अपनी दोनों आँखें कहाँ लगाऊँ' यह सोचकर अच्युत श्रीकृष्ण अपने कमल-सदृश नेत्रों को निमीलित कर लिया, उनका समस्त शरीर रोमाञ्च से भर गया।'

श्रीकृष्ण ने सहस्रों सुन्दरियों को दो नेत्र से समभाव से देखना असम्भव समझकर अपने दाक्षिण्य के भङ्ग होने के डर से आँखें मूँद लीं और रोमाञ्च का आनन्द लिया। यहाँ यह नहीं समझना चाहिए कि नायक श्री कृष्ण की रति अनेक विषयों पर होने से आभास हो गई। रत्याभास नायिका की रति ही होती है जो अनेक नायकों को विषय करती है। यह नियम भरतमुनि को भी मान्य है। यह भी मान्य नहीं कि उपनायक श्रीकृष्ण में नायिकानिष्ठ रति रत्याभास है, क्योंकि श्रीकृष्ण को उपनायक नहीं माना जा सकता।

**भूयो निश्शङ्ककृतदोषोऽपि भूयो निवारितोऽपि भूयः प्रश्रयपरायणो धृष्टः।**

बार-बार अपराध करके भी निडर रहनेवाला, बार-बार रोके जाने पर भी बार-बार अनुनय-विनय में लगा हुआ नायक धृष्ट कहलाता है।

**धृष्टो यथा—**

**बद्धो हारैः करकमलयोर्द्वारतो वारितोऽपि**
**स्वापं ज्ञात्वा पुनरुपगतो दूरतो दत्तदृष्टिः।**
**तल्पोपान्ते कनकवलयं भ्रष्टमन्वेषयन्त्या**
**दृष्टो धृष्टः, पुनरपि मया पार्श्व एव प्रसुप्तः॥ १०३॥**

कोई नायिका अपनी सहेली से नायक की धृष्टता का वर्णन करती है—मैंने उसकी धृष्टता से तङ्ग आकर उसके हाथ हारों से जकड़ दिए और देखा कि तब भी अपनी धृष्टता से बाज नहीं आता तो उसे द्वार तक ले जाकर भीतर आने की रोक लगा दी। फिर वह धृष्ट दृष्टि लगाये हुये मुझे दूर से ही सोई जानकर समीप चला आया। जब मैं शय्या के समीप उसके साथ हाथापाई में निकलकर गिरे हुए अपना कनकवलय ढूंढने लगी तो उस धृष्ट को अपने बगल ही में खर्राटे लेते हुए देखा।

नायिका ने कई हारों से धृष्ट नायक के हाथ जकड़ दिये जिससे फिर वह ऐसी बेहयाई से बाज आ जाय, और द्वार तक भी पहुँचा दिया। नायक ने दूर ही से देखा कि वह सो गई तो जाकर धीरे से उसी शय्या पर सो गया। वह डर गया कि कहीं फिर न मुझे निकाल-बाहर करने पर तुल जाय। इस प्रकार अपराधी होकर भी अनुनय-विनय करनेवाला वह अत्यन्त धृष्ट था।

**कामिनीविषयककपटपटुः शठः।**

अपराधी होकर भी कामिनी को ठग लेने में चतुर नायक को शठ कहते हैं। दशरूपक में शठ को 'गूढविप्रियकृत्' कहा है। यद्यपि दक्षिण नायक भी 'दूसरी नायिका में अनुरक्त होने के कारण छिपकर विप्रिय (अप्रिय) करता है, तथापि अपनी ज्येष्ठा में भी

सहृदयता का व्यवहार करता है। किन्तु शठ नायक सर्वथा अपराधी होकर भी जिस पर अनुराग नहीं करता उसे धुत्ता देकर भाग निकलता है।

शठो यथा—

मौलौ दाम विधाय भालफलके व्यालिख्य पत्रावलीं
केयूरे भुजयोर्निधाय कुचयोर्विन्यस्य मुक्तास्रजम्।
विश्वासं समुपार्जयन् मृगदृशः काञ्चीनिवेशच्छला-
न्नीवीग्रन्थिमपाकरोति मृदुना हस्तेन वामभ्रुवः ॥ १०४ ॥

धूर्त नायक ने नायिका के सिर पर माला लगा दी, तब उसके ललाट पर चित्र-विचित्र के मकरादि पत्र-भङ्ग लिख दिए, तब उसके हाथों में केयूर ( बिजायट ) पहनाए, तब उसके स्तनों पर मोती की माला डाल दी। इस प्रकार नायिका के मन में विश्वास पैदा करते हुए फिर उस धूर्त ने उसकी कमर में काञ्ची पहनाने के व्याज से मृदु हाथ से उस कुटिल भौंहों वाली की नीवीग्रन्थि को खोलने लगा।

सम्भवतः रसमंजरीकार यह नहीं मानते कि शठ नायक कामिनी से गूढ़ विप्रिय या गूढ़ापराध करता है। जैसा कि उन्होंने उपर्युक्त लक्षण में कहा है कि शठ नायक कामिनी-विषयक कपट व्यवहार करने में चतुर होता है। उनके उदाहरण से भी इसकी पुष्टि होती है। उदाहरण में नायक अपनी नायिका का प्रसाधन करता है। प्रसाधन का आरम्भ सिर से करता है जिससे उसके कपट व्यवहार को नायिका न समझकर उसपर विश्वास कर ले। फिर नीचे की ओर उतरता हुआ उसकी नीवी तक पहुँच जाता है और काञ्ची के निवेश के व्याज से उसकी नीवीग्रन्थि को मृदु हाथ से ढीला करना चाहता है। नायिका उसके इस कपटाचरण को बिलकुल नहीं समझती यह बात नहीं, क्योंकि कवि ने उसके रोष को व्यञ्जित करने के लिये उसे वामभ्रू अर्थात् कुटिल भौंहों वाली कहा है।

आचारहानिहेतुः पतिरुपपतिः।

जो पति स्त्री के आचार अर्थात् धर्मानुष्ठान के नाश का कारण बन जाता है उसे उपपति कहते हैं। उपपति को ही जार भी कहते हैं। आचारहीन नायिका के उपयोग में ही जार आता है।

उपपतिर्यथा—

शङ्कासङ्कुलितेन यत्र नयनप्रान्तेन न प्रेक्ष्यते
केयूरध्वनिभूरिभीतिचकितं नो यत्र वाऽऽश्लिष्यते।
नो वा यत्र शनैरलग्नदशनं बिम्बाधरः पीयते
नो वा यत्र विधीयते च मणितं तत्किरतं कामिनोः ॥ १०५ ॥

जिस रत में दूसरे के देख लेने की आशङ्का से भरे हुए कटाक्ष द्वारा प्रिया का मुखड़ा नहीं देखा जाता, जिसमें केयूर की आवाज के दूसरों के द्वारा सुन जाने की अतिशय भीति से चकित अवस्था में प्रियतमा का आलिङ्गन नहीं किया जाता, जिसमें दशन-क्षत हो जाने के डर से दाँत के द्वारा स्पर्श न करते हुए धीरे से प्रिया के बिम्बाधर का पान नहीं किया जाता, और जिसमें जनान्तर के सुन लेने के भय से मणित या केलिकूजित भी नहीं किया जाता वह कामुक युवक और कामिनी युवती का सुरत नहीं, बल्कि कुत्सित रत है।

उपर्युक्त पद्य में किसी ने उपपति या जार के रत की प्रशंसा की है। जार के मन में रत करते समय यह बराबर शङ्का बनी रहती है कि कोई दूसरा उसे देख न ले। नायिका की ओर शङ्कित होकर कटाक्ष से देख लेता है। केयूर की आवाज से डरते हुये चकित होकर उसका आलिङ्गन करता है। प्रिया का अधरपान भी इस प्रकार करता है जिससे कहीं उसके दाँतों से क्षत न हो जाय और सुरत में आवाज भी नहीं होने देता। यद्यपि इस प्रसङ्ग में जार के मन में उत्पन्न होनेवाली आशङ्का उसके रत्यानन्द की बाधक है, तथापि यह प्रसङ्ग भावुक सहृदय के हृदय को और भी कुतूहलपूर्ण कर देनेवाला है। इस प्रकार सहृदय के रसास्वाद के अनुकूल होने के कारण यह जारकृत्य निरातङ्क रति-कृत्य से कहीं अधिक स्तुत्य है।

**उपपतिरपि चतुर्धा। परन्तु शठत्वं तत्र नियतम्, अनियताः परे।**

जिस प्रकार ऊपर पति के चार भेद किए गए उस प्रकार उपपति या जार के भी वे ही चार भेद—अनुकूल, दक्षिण, धृष्ट और शठ होते हैं। परन्तु उपपति में शठत्व धर्म नियत है और अन्य धर्म नियत नहीं।

**बहुलवेश्योपभोगरसिको वैशिकः।**

वेश्या के उपभोग में अत्यन्त रसिक नायक को वैशिक कहते हैं। वैशिक नायक अनेक वेश्याओं का भी उपभोग करता है अथवा एक वेश्या के साथ अत्यन्त उपभोग करता है। (भानुदत्त का यह लक्षण इन दोनों अर्थों में संगत हो जाता है)।

**वैशिको यथा—**

**काञ्चीकलक्वणितकोमलनाभिकान्ति**
**पारावतध्वनितचित्रितकण्ठपालिम्॥**
**उद्भ्रान्तलोचनचकोरमनङ्गरङ्ग-**
**माशास्महे कमपि वारविलासवत्याः॥ १०६॥**

वेश्या के किसी अपूर्व मदनोत्सव की हमलोग आशा करते हैं जिस में उसकी काञ्ची की अव्यक्त मधुर ध्वनि के श्रवण के साथ उसकी कोमल नाभि की कान्ति अभिलक्षित

होती रहती है, जिस में मणित की आवाज कपोत के कण्ठ की आवाज का चित्रमय अनुकरण किए होती है और उसकी आंखें चकोर की भांति उद्भ्रान्त रहती हैं। काश, वह होता।

किसी वैशिक नायक ने वेश्या के साथ होने वाले अनङ्गरङ्ग या मदन-महोत्सव की आशा प्रकट करते हुए उपर्युक्त पद्य कहा है। पादताडितक में वेश में पहुंचने वाले वैशिक नायक के तत्काल वेश्या द्वारा प्राप्त होने वाले रम्य गुणों का आकर्षक उल्लेख है—

कान्तान्यर्धनिरीक्षितानि मधुरा हासोपदंशाः कथाः
पीनश्रोणिनिरुद्धशेषमतुलस्पर्शं तदर्धासनम्।
स्नेहव्यक्तिकरान् करव्यतिकरांस्तांस्तांश्च रम्यान् गुणान्
वेश्याभ्यः प्रणयादृतेऽपि लभते ज्ञातोपचारो जनः॥

अर्थात् जो व्यक्ति वेश्याओं के उपचारों से परिचित है वह प्रणय के अभाव में भी उन से मिल कर रम्य गुणों को प्राप्त करता है, जैसे मारू कटाक्ष से भरी चितवनें, हंसी मजाक के चिखने वाली कथाएं, अर्धासन, स्नेह को व्यक्त करने वाली हाथा-पाई आदि आदि।

**वैशिकस्तूत्तममध्यमाधमभेदात्त्रिधा।**

वैशिक नायक तीन प्रकार के होते हैं—उत्तम, मध्यम और अधम। ये तीनों भेद पति और उपपति ( जार ) नायक के नहीं होते।

**दयिताया भूयः प्रकोपेऽप्युपचारपरायण उत्तमः।**

बार बार वेश्या के कोप करने पर भी उसकी सेवा में लगा हुआ वैशिक नायक उत्तम होता है।

**उत्तमो यथा—**

**चक्षुःप्रान्तमुदीक्ष्य पक्ष्मलदृशः शोणारविन्दश्रियं**
**नोच्चैर्जल्पति, न स्मितं वितनुते, गृह्णाति वीटीं न वा।**
**तल्पोपान्तमुपेत्य किन्तु पुलकस्फूर्जत्कपोलद्युतिः**
**कान्तः केवलमानतेन शिरसा मुक्तास्रजं गुम्फति॥ १०७॥**

सुन्दर नेत्रों वाली वेश्या के नेत्र-प्रान्त को क्रोध से लाल कमल की भांति देख कर डर के मारे वैशिक नायक जोर से कुछ भी नहीं बोलता, न उसके सामने मुस्कुराता, और न पान की बीड़ा ही ग्रहण करता है। केवल रोमाञ्च से भरे कपोल वाला वह उसके तल्प के समीप आकर अपना शिर झुकाए मोती की माला गूंथने लगा।

वैशिक नायक ने पहुंचते ही वेश्या की आंखें लाल देख कर उसके कोपका अनुमान कर लिया। फिर डर के मारे जोर से कुछ भी न बोला, न हंसा और न पान लिया।

केवल उसके तल्प के समीप आगया और मोती का हार गूथने लगा। मनावन का यह कितना सुन्दर प्रकार है। नायिका के कुपित होने पर भी उपचार-परायण होने से वह उत्तम वैशिक हुआ।

**प्रियायाः प्रकोपमनुरागं वा न प्रकटयति, चेष्टया मनोभावं गृह्णाति स मध्यमः।**

जो वैशिक नायक वेश्या के प्रकोप या अनुराग को प्रकट रूप में प्रकाशित नहीं होने देता, चेष्टा से उसके मनोभाव को ग्रहण करता है, उसे मध्यम कहते हैं।

**मध्यमो यथा—**

**आस्यं यद्यपि हास्यवर्जितमिदं लास्येन वीतं वचो**
**नेत्रं शोणसरोजकान्ति तदपि क्वापि क्षणं स्थीयताम्।**
**मालायाः करणोद्यमो मकरिकारम्भः कुचाम्भोजयो-**
**र्धूपः कुन्तलधोरणीषु सुदृशः सायन्तनो दृश्यते॥ १०८॥**

नायक के मित्र ने उससे कहा—हे सखे, यद्यपि वेश्या का मुख हास्य से रहित है अर्थात् क्रोध के कारण हास्यहीन है, वाणी में भी कोई लचक नहीं, और नेत्र में लाल कमल जैसी क्रोधजन्य लालिमा है तथापि उस समय उसके सामने से हट कर कहीं ओट में ठहर जाना चाहिए। सम्भव है कि सायंकाल में सम्भोग की इच्छा से प्रेरित होकर माला का निर्माण करे, अपने कुचों में मकरिका बनाए और केशपाश को धूप से वासित करे। तात्पर्य यह कि उसे कुपित जान कर कहीं चले जाने से ओट में ठहर कर उसके मनोभाव को समझना चाहिए। सायंकाल वह सम्भव है मिलन की इच्छा से तैयारी करने लग जाय।

मित्र के उपदेश का यह तात्पर्य नहीं कि नायक में यह बात नहीं, अन्यथा यह उदाहरण मध्यम वैशिक नायक में संघटित नहीं होगा। अतः नायक के स्वभाव से परिचित होकर ही उसके मित्र ने उससे यह कहा। वैशिक नायक के मध्यमत्व का प्रकृत में व्याघात शंकनीय नहीं।

**भयलज्जाकृपाशून्यः कामक्रीडायामकृतकृत्याकृत्यविचारोऽधमः।**

नायिका से भीत न होने वाला, अपने दुराचार से लज्जित न होने वाला, दया से रहित, एवं कामक्रीडा में कार्याकार्य का विचार न करने वाला वैशिक अधम होता है।

**अधमः यथा—**

**उद्भवति हृदि यस्य नैव लज्जा,**
**न च करुणा, न च कोऽपि भीतिलेशः।**

वकुलमुकुलकोशकोमलां मां
पुनरपि तस्य करे न यातयेथाः ॥ १०६ ॥

हे सखी, जिस के हृदय में लज्जा का भाव उदय नहीं लेता, न करुणा ही है और न लेशमात्र भी कोई डर ही है, बकुल के मुकुल की भांति कोमल मुझे तू फिर उसके हाथ में अर्पित कर यातना न दे।

मानी चतुरश्च शठ एवान्तर्भवति।

कुछ आचार्यों के अनुसार नायक के दो भेद और होते हैं मानी और चतुर। भानुदत्त अतिरिक्त न मान कर उन दोनों का अन्तर्भाव शठ नायक में करते है।

मानी यथा—

बाह्याकूतपरायणं तव वचो वज्रोपमेयं मनः
श्रुत्वा वाचमिमामपास्य विनयं व्याजाद् बहिः प्रस्थिते।
प्रातर्वीतविलोकने परिहृतालापे विवृत्तानने
प्राणेशे निपतन्ति हन्त कृपणा वामभ्रुवो दृष्टयः ॥ ११० ॥

'अरे शठ, तेरी वाणी में अनुनय-विनय का बाह्य आडम्बर मात्र अभिप्राय है, और तेरा मन वज्र के समान कठोर है' नायिका की यह बात सुनकर नायक अपना अनुनय-विनय छोड़कर प्रातःकाल कोई व्याज करके शीघ्र ही बाहर चले जाने के लिए प्रवृत्त हो गया, उस पर से अपनी दृष्टि हटा ली, बातचीत भी न की और मुँह फेर लिया। इस प्रकार प्राणेश के विमुख हो जाने पर कुटिल दृष्टिवाली नायिका ने दीन दृष्टि से उसकी ओर देखा।

नायक स्वभाव का मानी है। यह मान उसकी शठता को उद्बुद्ध करनेवाला है। वह बाहर से अनुनय-विनय का प्रदर्शन करता है और उसका मन वज्र के समान कठोर है, उसमें दया का लेश भी नहीं। नायिका उसके शाठ्य को पहचान गई और टोका कि वह बमककर प्रातःकाल ही किसी बहाने चले जाने के लिए प्रवृत्त हो गया। उसके मान ने उसके शाठ्य को और भी बढ़ावा दिया। उसने नायिका की ओर न देखा न बातें कीं, और अपना मुंह घुमा लिया। प्राणेश के इस प्रकार मान कर बैठने पर नायिका की कुटिल भौंहें ढीली पड़ गईं और उसकी दृष्टि में दैन्य भाव छलक आया और वह उत्सुकता से देखने लगी।

वचन-चेष्टाव्यङ्ग्यसमागमश्चतुरः।

वचन या चेष्टा द्वारा जो अपने समागम के अभिप्राय को व्यंजित करता है उसे चतुर कहते हैं।

वचनव्यङ्ग्यसमागमो यथा—

तमोजटाले हरिदन्तराले काले निशायास्तव निर्गतायाः ।
तटे नदीनां निकटे वनानां घटेत शातोदरि ! कः सहायः ॥१११॥

हे कृश मध्यवाली, रात्रि के समय जब दिगन्तराल अन्धकार की काली जटा बढ़ा लेता है तब जङ्गलों के समीप नदी के तट पर तू निकलेगी तो तेरा सहायक कौन मिलेगा ?

चतुर नायक ने अन्धकार में नदी के तट पर निकलनेवाली शातोदरी नायिका को उसकी भयङ्करता सिद्ध करते हुए अपने आपको नायिका का सहायक बताने के अभिप्राय से उपर्युक्त बात कही। क्योंकि घोर अन्धकार से भरे जङ्गल के समीप के नदीतट पर कोई दूसरा सहायक उसे इसके अतिरिक्त नहीं प्राप्त होगा।

चेष्टाव्यङ्ग्यसमागमो यथा—

कान्ते कनकजम्बीरं करे किमपि कुर्वति ।
आगारलिखिते भानौ बिन्दुमिन्दुमुखी ददौ ॥ ११२ ॥

प्रिय ने अपने हाथ में कनक का जम्बीरफल जब विलक्षण प्रकार से पकड़ा, तब इन्दुमुखी नायिका ने दीवार पर चित्रलिखित सूर्य में शून्य का चिह्न बना दिया।

नायक ने जम्बीर फल को विलक्षण प्रकार से अपने हाथ में लेने की चेष्टा से यह प्रश्न किया कि तेरे कनक-जम्बीर के समान स्तनों का स्पर्श इसी प्रकार कब प्राप्त होगा ? नायिका ने उसका अभिप्राय समझकर चित्रलिखित सूर्य में शून्य का चिह्न लगाकर चेष्टा के द्वारा यह उत्तर दिया कि जब सूर्य अस्त हो जायगा तब मिलना, या यह भी चेष्टा का अर्थ सम्भव है कि लाञ्छन वाले चन्द्र के उदय के पश्चात् मिलना।

प्रोषितः पतिरुपपतिर्वैशिकश्च भवति ।
प्रोषितपतिः, प्रोषितोपपतिः, प्रोषितवैशिकश्चेति त्रयः ।

उपर्युक्त तीन प्रकार के नायक प्रोषितावस्था में तीन प्रकार के होते हैं—प्रोषित पति, प्रोषित उपपति, और प्रोषित वैशिक।

क्रमेणोदाहरणानि ।

ऊरू रम्भा, दृगपि कमलं, शैवलं केशपाशो,
वक्त्रं चन्द्रो, लपितममृतं, मध्यदेशो मृणालम् ।
नाभिः कूपो, वलिरपि सरित्, पल्लवः किञ्च पाणि-
र्यस्याः सा चेदुरसि, न कथं हन्त तापस्य शान्तिः ॥ ११३ ॥

तीनों के क्रम से उदाहरण इस प्रकार हैं—

जिस प्रियतमा की दोनों जांघें रम्भा हैं, नेत्र कमल हैं, केशपाश शैवल है, मुख चन्द्र है,

वाणी अमृत है, मध्यदेश कमलनाल है, नाभि कूप है, बलि नदी है और पल्लव पाणि है, वह यदि हृदय में निवास करती है, दुःख की बात है कि तब भी वियोगजन्य मेरे ताप की शान्ति नहीं होती।

प्रोषित नायक ने नायिका के प्रत्येक अङ्गों को तापशमन के लिये उपयोगी बताया। ऐसी नायिका के उसके हृदय में रहने पर भी विरहजन्य उसका ताप दूर नहीं हो रहा है। हृदय में नायिका की वाणी अमृत है।

**यान्त्याः सरः सलिलकेलिकुतूहलाय**
**व्याजादुपेत्य मयि वर्त्मनि वर्तमाने।**
**अन्तःस्मितद्युति चमत्कृतदृक्तरङ्गै-**
**रङ्गीकृतं किमपि वामदृशः स्मरामि॥ ११४॥**

जब वह सुन्दर नेत्रों वाली प्रियतमा जलक्रीडा करने के लिए सरोवर जा रही थी तो मैं व्याज से उसके मार्ग में आकर खड़ा हो गया, तब उसने भीतर ही भीतर मुस्कुरा कर आखें तरङ्गित करके जो किसी ( वस्तु ) की स्वीकृति दी उसे स्मरण करता हूं।

प्रोषित उपपति नायक जलक्रीडा के लिए सरोवर जाती हुई प्रियतमा को व्याज से रोक कर जो किसी अनिर्वचनीय वस्तु की उसके द्वारा स्वीकृति प्राप्त की थी उसे स्मरण करता है। नायक ने बीच मार्ग में व्याज से पहुँच कर प्रिया को रोका इससे उसका उपपतित्व और स्मरण द्वारा उसका प्रोषितत्व सिद्ध होता है।

**अधृतपरिपतन्निचोलबन्धं मुषितनकारमवक्रदृष्टिपातम्।**
**प्रकटहसितमुन्नतास्यबिम्बं पुरसुदृशः स्मरचेष्टितं स्मरामि॥ ११५॥**

खुल कर गिरते हुए उत्तरीय को न पकड़ना, नकार को छुप्त कर देना अर्थात् नहीं का प्रयोग न करना, दृष्टिपात का कुटिल न होना, स्फुट हंसना और मुंह को ऊपर उठा देना, इस प्रकार वेश्या की कामचेष्टा को स्मरण करता हूँ।

वेश्या की कामचेष्टा में लज्जा का सर्वथा अभाव होता है। वैशिक नायक प्रोषित होकर उसकी उन चेष्टाओं का स्मरण करता है

**अनभिज्ञो नायको नायकाभास एव।**

नायिका की सांकेतिक चेष्टा को न समझ पानेवाला गुणहीन नायक नायकाभास होता है।

**नायकाभासः यथा—**

**शून्ये सद्मनि योजिता बहुविधा भङ्गी वनं निर्जनं**
**पुष्पव्याजमुपेत्य निर्गतमथ स्फारीकृता दृष्टयः।**

ताम्बूलाहरणच्छलेन विहितौ व्यक्तौ च वक्षोरुहा-
वेतेनापि न वेत्ति दूति ! कियता यत्नेन स ज्ञास्यति ॥ ११६ ॥

नायिका दूती से कहती है—हे दूती, सूने घर में एकान्त पाकर मैंने उसके सामने विहार करने की इच्छा से अनेक प्रकार की चेष्टाएं कीं, फूल का बहाना करके निर्जन वन में गई, फिर अपनी दृष्टि को भी स्फारित कर दिया, ताम्बूल लेने के बहाने अपने दोनों स्तनों को भी व्यक्त करके दिखाया, किन्तु इतना प्रयत्न किए फिर भी वह कुछ भी न समझा तो अब वह कितने यत्न से समझेगा ?

नायक के सामने नायिका ने विहारेच्छा को व्यंजित करने वाली अनेक चेष्टाएं कीं, पर वह मन्दबुद्धि कुछ भी न समझ सका। नायिका ने तंग आकर दूती से ऐसे अनभिज्ञ नायक से मिलाने के अपराध से उलाहना देते हुए कहा। कोई विदग्ध नायक ही उसका अभीप्सित है जो उसकी चेष्टाओं को समझ जाय।

**ननु नायिकाया इव नायकस्यापि ते ते भेदाः सन्त्विति वाच्यम्, तस्या अवस्थाभेदेन भेदः, तस्य च स्वभावेन भेद इति विशेषात्।**

**अनुकूलत्वं दक्षिणत्वं धृष्टत्वं शठत्वमिति चत्वार एव नायकस्य स्वभावा इति।**

**अन्यथावस्थाभेदेन भेदो यदि नायकस्य स्यात्, तदोत्क-विप्रलब्ध खण्डितादयो नायका अपि स्वीकर्तव्याः।**

**तथा च सङ्केतव्यवस्थायां स्त्रीणां गमने वा, सम्प्रदायादन्यसमागम-शङ्का धूर्तत्वं वाऽन्यसम्भोगचिह्नितत्वं वा नायकानाम्, न तु नायिकानाम्।**

**तान् प्रति तदुद्भावने रसाभासापत्तिरिति।**

जिस प्रकार नायिकाओं के अवस्थाकृत आठ भेदों का निरूपण किया गया है उसी प्रकार नायक के भी अवस्थाकृत भेदों का निरूपण होना चाहिए। जैसे प्रोषितपतिका नायिका होती है वैसे प्रोषितपत्नीक नायक भी हो तो क्या हानि है ? इस शंका का समाधान इस प्रकार है कि नायिका के भेद अवस्थानुसार किए गए हैं और प्रकृत में नायक-भेद का प्रयोजक एकमात्र स्वभावभेद ही है। नैसर्गिक धर्म और अवस्थाकृत सामयिक धर्म में बहुत अन्तर है। स्वभाव में कभी परिवर्तन नहीं होता लेकिन समयानुसार अवस्थाएं बदलती रहती हैं। नायक के स्वाभाविक धर्म चार ही हैं। अनुकूल, दक्षिणत्व, धृष्टत्व, और शठत्व। अवस्थानुसार भेद के स्वीकार करने पर उत्क, विप्रलब्ध, खण्डित आदि नायकों को भी मानना पड़ेगा, जो सर्वथा अनुचित होने के कारण अनुपयुक्त है। यदि किसी प्रकार भी नायक के अवस्थाकृत भेद मान लिए जायँ तो नायक में ही सम्प्रदाय[1] के

१. सम्प्रदाय अर्थात् गुरु-परम्परा से चलता हुआ उपदेश।

अनुसार संकेतकाल के अतिक्रान्त होने पर नायक के प्रति ही एकमात्र शंका होती है कि कहीं परकीया का समागम तो नहीं करने लगा। या किसी प्रकार की धूर्तता तो न की? जब नायक किसी पर-स्त्री का गमन करता है तो अन्यसम्भोगचिह्नित वही होता है। ये बातें एकमात्र नायक में ही होती हैं। नायिका में इनका निरूपण करना सम्प्रदाय के अनुसार उचित नहीं। जैसे नायक के विशेष धर्मों का नायिका में निरूपण नहीं हो सकता उसी प्रकार नायकों के प्रति अवस्थाकृत धर्मों की कल्पना रसाभास होगी। क्योंकि सम्प्रदाय के अनुकूल न होने के कारण यह प्रकार सर्वथा अनुचित है। अनौचित्य से ही रसाभास प्रवर्तित होते है। ( रसाभासा अनौचित्यप्रवर्तिताः—आचार्यमम्मट )।

परपुरुष के सम्भोग से चिह्नित अङ्गों वाली नायिका को देखकर दुःखी होने वाला खण्डित, समीप आई हुई नायिका का तिरस्कार करके पश्चात्ताप करने वाला कलहान्तरित, संकेत में न पहुँचकर नायिका द्वारा ठगा हुआ विप्रलब्ध, नायिका के न आने पर उसके द्वारा अन्य नायक के समागम का संदेह करने वाला उत्क या उत्कण्ठित आदि नायकों के वर्णन में कोई सहृदय रसास्वाद नहीं प्राप्त करता। इसी प्रकार नायिका का प्रवास करना और सुरतसामग्री को सजाना आदि करनेवाले प्रोषितपत्नीक और वासकसज्जा नायकों में भी कोई विशेष चमत्कार नहीं मिलता। नायक जिसकी पत्नी उसके अधीन हो ऐसे स्वाधीनपत्नीक नायक में कोई विच्छित्ति नहीं। नायक का अभिसारक होना भी अरमणीय प्रतीत होता है। इस प्रकार नायक के अवस्थाकृत भेदों में किसी प्रकार के अलौकिक आनन्द की उपलब्धि नहीं होती, अतः उन्हें रसाभास मानकर आचार्य भानुदत्त ने निरूपण नहीं किया। नायकों की अपेक्षा विशेष चमत्कार नायिकाओं के अवस्थाकृत भेद में ही मिलता है, ऐसी धारणा आचार्यों की परम्परा ( सम्प्रदाय ) में चली आती है।

रसमंजरीकार ने अब तक नायकों के बारह भेदों का निरूपण किया। पति और उपपति दोनों अनुकूल, दक्षिण, धृष्ट और शठ के भेद से आठ प्रकार के होते हैं। वैशिक नायक उत्तम, मध्यम और अधम के भेद से तीन प्रकार का होता है। नायकाभास का एक प्रकार। सब मिलकर नायक के बारह भेद होते हैं।

दशरूपक आदि में पहले चार प्रकार के नायकों का निरूपण है—धीरललित, धीर-शान्त, धीरोदात्त और धीरोद्धत। अवस्थानुसार इन्हीं के चार भेद और भी किए गए हैं—दक्षिण, शठ, धृष्ट और अनुकूल। सब मिलकर नायक के सोलह भेद होते हैं।

**तेषां नर्मसचिवः पीठमर्द-विट-चेटक-विदूषकभेदाच्चतुर्धा।**

जिन नायकों का ऊपर निरूपण किया गया है उनके नर्मसचिव का निरूपण करते हैं। नर्मसचिव नायक के साथ रहकर उनके नर्म या क्रीड़ा में सब प्रकार से सहायता पहुँचाते हैं। कुपित नायिका के प्रसादन में विशेषरूप से नर्मसचिव नायक की ओर से प्रयत्नशील होते हैं। नायिकाओं के सहायक के रूप में जिस प्रकार पहले सखी और दूती का

निरूपण आचार्य ने प्रस्तुत किया है उसी प्रकार नायक के सहायकों का प्रसंगतः निरूपण करते हैं।

नर्मसचिव चार प्रकार का होता है-पीठमर्द, विट, चेटक और विदूषक। कुछ आचार्य चेट या चेटक को विट में ही अन्तर्भूत करके तीन प्रकार ही नर्मसचिव के मानते हैं।

**कुपितस्त्रीप्रसादकः पीठमर्दः।**

कुपित नायिका को प्रसन्न करनेवाला नर्मसचिव पीठमर्द कहलाता है। दशरूपककार ने पीठमर्द को पताकानायक कहा है जो प्रधान इतिवृत्त की पूरकरूप में प्रासंगिक इतिवृत्त विशेष पताका का प्रधान नायक होता है। नायक के समान पीठमर्द भी विचक्षण होता है एवं नायक का अनुचर, भक्त और नायक के गुणों से कुछ ही कम गुण वाला होता है। टीकाकार धनिक ने पीठमर्द के उदाहरण के रूप में मालतीमाधव के मकरन्द और रामायण के सुग्रीव का उल्लेख किया है। सम्भव है दशरूपककार के इस लक्षण से रसमंजरीकार अंशतः सहमत हों। केवल उनके अनुसार कुपित-स्त्री-प्रसादक ही पीठमर्द कहा जाता है।

**पीठमर्दो यथा—**

**कोऽयं कोपविधिः? प्रयच्छ करुणागर्भं वचो, जायतां**
**पीयूषद्रवदीर्घिकापरिमलैरामोदिनी मेदिनी।**
**आस्तां वा स्पृहयालु लोचनमिदं व्यावर्तयन्ती मुहु-**
**र्यस्मै कुप्यसि तस्य सुन्दरि! तपोवृन्दानि वन्दामहे॥ ११७॥**

हे सुन्दरी, यह कोप करने का कौन-सा प्रकार है? प्रिय के प्रति करुणा से भरी वाणी बोल, जिससे यह पृथिवी अमृत के द्रव की दीर्घिका के परिमल से भर जाय। अर्थात् तू ऐसी बात बोलेगी तो तेरी वाणी अमृत द्रव की दीर्घिकाएं बन जायगी और यह समस्त पृथिवी उसकी सुरभि से भर जायगी। या इन व्यर्थ की बातें छोड़, बार-बार जो तूं स्पृहा से भरी आंखें घुमाती हुई जिस प्रिय पर कुपित है हम उसकी तपस्याओं की प्रशसा करते हैं। उसने कितनी तपस्याएं की हैं जो तूं उस पर कुपित है।

पीठमर्द ने कुपित नायिका के प्रसादन करते हुए चाटुकारिता खूब की है। उसने चतुराई से नायिका की आँखों में छलकती स्पृहा परख ली। नायक अत्यन्त पुण्यवान है जो नायिका के कोप का भाजन हो रहा है। पीठमर्द के अनुसार नायक के सौभाग्य की प्रशंसा होनी चाहिए।

**कामतन्त्रकलाकोविदो विटः।**

कामशास्त्र में और गीतादि कलाओं में निपुण नर्मसचिव को विट कहते हैं। नायक-नायिका के सन्देश को एक दूसरे के पास पहुँचाने का कार्य प्रधान रूप से विट करता है।

दशरूपक में विट को एकविद्य और साहित्यदर्पण में कलैकदेशज्ञ कहा है। तात्पर्य यह कि नायक के उपयोग में आने वाली एक विद्या और कला के एक देश को विट खूब अच्छी तरह से जानता है। विट रसायन का उपयोग और नीलीकर्म (खिजाब) द्वारा अपने जराजर्जर शरीर पर यौवन लाने के लिए सतत प्रयत्न करता है। घर में फूटी कौड़ी भी नहीं, फिर भी जहाँ तहाँ से धन उपार्जन करके वैद्यों के पास जाकर वाजीकरण खरीदता है[1]। साहित्यदर्पणकार के अनुसार विट इस प्रकार का होता है—

सम्भोगहीनसम्पद् विटस्तु धूर्तः कलैकदेशज्ञः।
वेशोपचारकुशलो वाग्मी मधुरोऽथ बहुमतो गोष्ठ्याम्॥

अर्थात् सम्भोग की दुष्प्रवृत्ति में सारी सम्पत्ति गवांकर धूर्त्तता करनेवाला, कला के एकदेश का जानकार, वेश से सम्बन्धित समस्त उपचारों को जाननेवाला, वाग्मी, मधुर एवं गोष्ठी में आदर पानेवाला विट होता है।

**विटो यथा—**

**आयातः कुमुदेश्वरो, विजयते सर्वेश्वरो मारुतो,**
**भृङ्गः स्फूर्जति भैरवो न निकटं प्राणेश्वरो मुञ्चति।**
**एते सिद्धरसाः प्रसूनविशिखो वैद्योऽनवद्योत्सवो**
**मानव्याधिरसौ कृशोदरि! कथं त्वच्चेतसि स्थास्यति॥ ११८॥**

हे कृश उदरवाली, कुमुदेश्वर (चन्द्र) उदित हो गया (अथवा कुमुदेश्वर नामक रसायन उपस्थित हो गया)। सबका प्राण रूप मारुत (पवन) भी उत्कर्ष से बढ़कर चलने लगा (अथवा मारुत नामक रसायन अपने उत्कर्ष के साथ उपस्थित है)। डरानेवाला भृङ्ग (भौंरा) आकर मँडराने लगा (अथवा भृङ्ग नाम का रसायन भी प्राप्त है)। प्राणेश्वर नायक भी समीप से नहीं हटता है (प्राणेश्वर नामक रसायन भी साथ में है) ये समस्त शृङ्गाररस की भावना को उद्दीपित करनेवाले हैं (अथवा ये कुमुदेश्वर आदि सिद्धरस अर्थात् व्याधि को दूर करनेवाले प्रसिद्ध रसायन हैं)। अनिन्द्य उत्सववाला कामदेव चिकित्सा करने वाला वैद्य है। ऐसी स्थिति में तेरे चित्त में मान की व्याधि कैसे रह जायगी?

विट ने श्लेष से अनेक प्रकार की कामोत्तेजक औषधियों का भी यहाँ निर्देश किया है। कृशोदरी नायिका जो किसी प्रकार भी व्याधिजन्य दुःख को नहीं सह सकती, उसके मानरूपी व्याधि को दूर करने के उपयोग में चन्द्र आदि तथा कुमुदेश्वर आदि सिद्धरसों का प्रयोग हो रहा है। ऐसी स्थिति में उसके मानरूपी व्याधि का दूर न होना किसी प्रकार भी सम्भव नहीं। यद्यपि यहाँ कुपित-स्त्री-प्रसादक पीठमर्द के समान ही विट ने भी

मानिनी नायिका के मान को दूर करने की चेष्टा की है, तथापि पीठमर्द की अपेक्षा इसमें अधिक वाक्पाटव अभिलक्षित होता है जो शास्त्रीय ज्ञान से भी विशिष्ट है। कामतन्त्र या काम शास्त्र के अनुसार कुसुदेश्वर आदि रसायनों का प्रयोग काम को उत्तेजित करने के लिए किया जाता है। यह बात कामतन्त्रविद् विट को खूब मालूम थी, साथ ही कला की प्रतिभा भी उसमें यह दिखाई देती है कि मानिनी नायिका के मानापहार के लिए चन्द्र, पवन, भृङ्ग, प्रिय आदि का प्रयोग भी उस विट ने किया। इस प्रकार कामशास्त्र और कामकला दोनों में नैपुण्य प्राप्त यह नर्मसचिव विट हुआ।

**सन्धानचतुरश्चेटकः।**

युवक और युवती को परस्पर मिलाने ( सन्धान ) में चतुर नर्मसचिव को चेटक या चेट कहते है।

**चेटो यथा—**

**सा चन्द्रसुन्दरमुखी स च नन्दसूनु-**
**र्दैवाग्निकुञ्जभवनं समुपाजगाम।**
**अत्रान्तरे सहचरस्तरणौ कठोरे**
**पानीयपानकपटेन सरः प्रतस्थे ॥ ११६ ॥**

चन्द्र के समान सुन्दर मुखड़ेवाली वह राधा और नन्द का पुत्र वह श्रीकृष्ण दोनों दैवयोग से अपने संकेत-स्थल लता-भवन में आकर मिल गये। इसी बीच सूर्य के अत्यन्त प्रखर हो जाने पर कृष्ण का सहचर चेट पानी पीने का बहाना करके सरोवर की ओर चल दिया।

दैवयोग से नायिका और नायक के एकत्र हो जाने पर चेट ने चतुरता से उनके मिलने का उपाय सोचा और बहाना करके कि 'सूर्य बहुत प्रखर हो गया है मुझे जोर से प्यास लगी है, सरोवर जाता हूँ' निकल गया। नायिका और नायक के एकत्र होने के समय चेट का वहाँ रहना उनके परस्पर आलिङ्गनादि के साथ मिलन लज्जावश सम्भव न था। मध्याह्न भी हो चला था, इससे लता-भवन में अब किसी दूसरे के पहुँचने का भी डर न था। उस समय प्यास का लगना भी सम्भव है। चेट ने इस प्रकार बहाना करके दोनों के संधान का कितना सुन्दर उपाय सोचा? इससे सन्धान-कार्य में उसकी विलक्षण चतुराई प्रतीत होती है।

**अङ्गादिवैकृत्यैर्हास्यकारी विदूषकः।**

अपने विकृत अङ्गों आदि से हास्य उत्पन्न करनेवाला नर्मसचिव 'विदूषक' कहलाता है। विकृत अङ्गों के अतिरिक्त हास्य उत्पन्न करने के लिए वह भाषा तथा वेष को भी विकृत कर डालता है। यह विशेष रूप से ब्राह्मण जाति का होता है और मजाकिया व्यक्ति होता है।

विदूषको यथा—

आनीय नीरजमुखीं शयनोपकण्ठ-
मुत्कण्ठितोऽस्मि कुचकञ्चुकमोचनाय।
अत्रान्तरे मुहुरकारि विदूषकेण
प्रातस्तनस्तरुणकुक्कुटकण्ठनादः॥ १२०॥

नायक ने अपने मित्र से कहा—ज्योंही मैं कमलमुखी प्रियतमा को बड़े प्रयत्न से मनाकर शयन के समीप लाया और उसके कुच में चिपटे हुए कञ्चुक को छुड़ाने के लिए उत्कण्ठित हुआ त्योंही विदूषक ने प्रातःकाल में होनेवाले जवान मुर्गे के कण्ठस्वर का अनुकरण करते हुए बार-बार आवाज लगाना शुरू कर दिया।

नायक बड़े प्रयत्न से नायिका को मनाकर शयन के समीप लाया और उसका कुचकञ्चुक उठाने का प्रयत्न करने लगा। इसी बीच मजाकिया विदूषक ने मुर्गे की आवाज देना आरम्भ किया। विदूषक के इस मजाक का तात्पर्य यह था कि तुम्हें विदित होना चाहिए प्रातःकाल हो गया। नायक-सहायक निरूपण समाप्त।

ऊपर के प्रकरणों में आचार्य ने नायिका-नायक भेदों का निरूपण करते हुए साधारण रूप में उनकी चेष्टाओं और उद्दीपन विभावों का भी वर्णन किया है। उदाहरणों में अनुभावों की भी झलक मिल जाती है। प्रधान रूप से रसमंजरी में शृङ्गार के आलम्बन विभाव नायिका और नायक की ही चर्चा है। उद्दीपन विभाव (स्रक्, चन्दन आदि) और अनुभाव (भ्रूविक्षेप, कटाक्ष आदि) का आनुषङ्गिक निर्देशमात्र है। इनका विस्तृत निरूपण आचार्य भानुदत्त ने अपने दूसरे ग्रन्थ 'रसतरङ्गिणी' में किया है। यद्यपि सात्त्विक भाव भी अनुभाव रूप ही माने जाते हैं तथापि उनको पृथक् भाव समझ कर अलग निर्देश करते हैं, जैसा कि दशरूपक में कहा है—'पृथग्भावा भवन्त्यन्येऽनुभावत्वेऽपि सात्त्विकाः।' यहाँ आचार्य भानुदत्त भरत मुनि के अनुसार सात्त्विक भावों का निर्देश करते हैं:—

**स्तम्भः स्वेदोऽथ रोमाञ्चः स्वरभङ्गोऽथ वेपथुः।**
**वैवर्ण्यमश्रु प्रलय इत्यष्टौ सात्त्विकाः स्मृताः॥**

जीवित शरीर के धर्मों को सात्त्विकभाव कहते हैं। स्तम्भ आदि आठों जीवित शरीर के धर्म होने से सात्त्विक भाव हुए। यद्यपि ये आठों समस्त रसों में होते हैं। तथापि इन्हें व्यभिचारी भाव नहीं कह सकते। क्योंकि सात्त्विक की व्युत्पत्ति है 'सत्त्वेन निर्वृत्ताः सात्त्विकाः' अर्थात् सत्त्व से होने वाले भाव को सात्त्विक कहते हैं। स्थायी अथवा व्यभिचारी भाव शरीर के धर्म नहीं हैं अतः उन्हें सात्त्विक नहीं कहते। आचार्य भानुदत्त ने उपर्युक्त आठों सात्त्विक भावों के लक्षण रसतरङ्गिणी में इस प्रकार लिखे हैं—गति-निरोध रूप शरीर के धर्म को स्तम्भ कहते हैं। अकस्मात् ठिठक जाना, किंकर्तव्य-विमूढ हो

जाना स्तम्भ है। शरीर में पसीने के उद्गम को स्वेद कहते हैं। विकार से उत्पन्न रोमोत्थान को रोमाञ्च कहते हैं। गद्गद् के रूप में स्वर के विकृत होने को स्वरभङ्ग कहते हैं। शरीर में कँपकँपी की स्थिति को वेपथु कहते हैं। विकार से उत्पन्न मुखाकृति के परिवर्तन को वैवर्ण्य कहते हैं। विकारजनित नेत्र के जल को अश्रु कहते हैं। शरीर की चेष्टाओं के निरोध या मूर्च्छा की स्थिति को प्रलय कहते हैं। संक्षेप में इन्हीं सात्त्विक भावों का एक उदाहरण में निर्देश करते हैं।

सात्त्विकभावा यथा—

भेदो वाचि, दृशोर्जलं, कुचतटे स्वेदः, प्रकम्पोऽधरे,
पाण्डुर्गण्डतटी, वपुः पुलकितं, लीनं मनस्तिष्ठति।
आलस्यं नयनश्रियश्चरणयोः स्तम्भः समुज्जृम्भते,
तत्किं 'राजपथे' निजामधरणीपालोऽयमालोकितः॥ १२१॥

हे सखी, तुम्हारी वाणी में भेद या स्वरभङ्ग हो रहा है अर्थात् हिचक-हिचक कर बोलती हो, आखों में आंसू आ रहे हैं, स्तनतट पर पसीना हो रहा है, अधर में फर-फराहट है, गाल पीले पड़ गए हैं, शरीर में रोमाञ्च हो उठा है, मन कुछ सूना-सूना-सा प्रतीत हो रहा है, आंखों की श्री अलसाई हुई लग रही है, चरण बिलकुल ठिठक गए हैं। तो कहीं राजपथ पर निजाम शाह को देख लिया है क्या? जो तेरी ऐसी अवस्था हो गई है।

इस पद्य में सात्त्विक भावों का कवि ने स्पष्ट निर्देश कर दिया है। वक्त्री सखी को यह संदेह है कि नायिका के अङ्गों में एक ही बार समस्त सात्त्विक भाव जो उत्पन्न हो गए हैं, हो न हो इसने राजमार्ग में अद्भुत सौन्दर्य वाले निजाम नरेश को देखा हो। नायिका के अधर में उत्पन्न कम्पन उसकी चुम्बनेच्छा को सूचित करता है। उसके कपोल पीले पड़ गये हैं, इससे विरह सूचित होता है। मन की शून्यता से उस अद्भुत सौन्दर्य वाले निजाम नरेश के प्रति असाधारण रति तथा उसके स्मरण की एकतानता व्यक्त होती है। तात्पर्य यह है कि बिना उस राजा के देखे इसकी ऐसी दशा नहीं हो सकती।

अब आचार्य ने शृङ्गार का लक्षण किया। व्यभिचारी भावों का सात्त्विक भावों में ही अन्तर्भुक्त समझ लेना चाहिए। क्योंकि व्यभिचारी भावों के बिना सात्त्विक भाव उत्पन्न नहीं होते। अनुभाव भी कुछ इसी प्रकार के होते हैं। अतः इनका निरूपण उपर्युक्त निरूपण में ही गतार्थ हो जाता है। विस्तृत निरूपण के लिए आचार्य भानुदत्त की रसतरङ्गिणी को देखना चाहिए। अब आचार्य ने यहाँ शृङ्गार का लक्षण निर्देश करके उसके भेदों का निरूपण किया है जो नायिका-नायक निरूपण को पूर्ण बनाने में अत्यन्त उपयोगी है।

## रतिस्थायिभावः शृङ्गारः ।

शृङ्गाररस का स्थायी भाव रति है। रति-स्थायिभाव वाला रस शृङ्गार होता है। यह कहा जा चुका है स्थायी भाव ही विभाव, अनुभाव और संचारी के परस्पर संयोग द्वारा निष्पन्न होकर रस के रूप में परिवर्तित हो जाते हैं। प्रत्येक रस का स्थायी भाव अलग-अलग होता है। विभावादि के परस्पर संयोग द्वारा रस के निष्पन्न होने के सम्बन्ध में आचार्यों के भिन्न-भिन्न मत हैं। प्रस्तुत में हमें केवल इतना ही जानकर कि इनके संयोग से स्थायिभाव रस का रूप धारण कर लेते हैं सन्तोष करके अपने विषय पर आ जाना है। शृङ्गार रस का स्थायी भाव रति क्या है? रति एक विशेष प्रकार की चित्त वृत्ति का नाम है जो कि युवक और युवति के हृदय में एक दूसरे के प्रति उत्पन्न होती है। यद्यपि चित्त की वृत्तियां शीघ्र ही नष्ट हो जाती हैं तथापि वासनारूप होने के कारण उनकी अभिव्यक्ति बार-बार होती रहती है अतः उन्हें स्थायी भाव कहते हैं। जिन भावों की अभिव्यक्ति बार-बार नहीं होती उन्हें संचारी या व्यभिचारी भाव कहते हैं। रति नामक स्थायीभाव चार अवस्थाओं में पूर्णता को प्राप्त करता है। जैसा कि कहा है—

इयमङ्कुरिता प्रेम्णा मानात्पल्लविता तथा।
सकोरका प्रणयतः स्नेहात्कुसुमिता भवेत् ॥ ( शारदातनय )

अर्थात् रति एक पुष्प के समान हृद्देश में उत्पन्न होने वाली चित्तवृत्ति है, प्रेम से वह अङ्कुरित, मान से पल्लवित, प्रणय से कुड्मलित और स्नेह से कुसुमित होती है। रति की कुसुमितावस्था ही शृङ्गार है। दूसरे आचार्य के अनुसार प्रेम भाव को शृङ्गार के रूप में परिवर्तित होने तक सात प्रकार के क्रम होते हैं—

प्रेमा दिदृक्षा रम्येषु, तच्चिन्ता त्वभिलाषकः।
रागस्तत्सङ्गबुद्धिः स्यात् स्नेहस्तत्प्रवण-क्रिया ॥
तद्वियोगासहं प्रेम रतिस्तत्सहवर्तनम्।
शृङ्गारस्तत्समः क्रीडासंयोगः सप्तधा क्रमात् ॥

अर्थात् प्रथम बार उत्पन्न रम्य वस्तु के देखने की इच्छा को प्रेमा, उस वस्तु की चिन्ता को अभिलाष, उसकी आसक्ति को राग, आसक्ति के आधिक्य को प्रणय, उसके वियोग के न सहने को प्रेम, साथ रहने की स्थिति को रति और उस वस्तु के साथ क्रीडा द्वारा संयोग को शृङ्गार कहते हैं। इस प्रकार प्रेमभाव सात रूप में क्रम से परिवर्तित होता हुआ शृङ्गार हो जाता है। जैसे इक्षु का बीज ही इक्षु, गुड़, खण्ड, शर्करा, सिता आदि कई रूपों में क्रम से परिवर्तित होकर सितोपला या चीनी का रूप धारण कर लेता है उसी प्रकार रति प्रेम, स्नेह, मान, प्रणय, राग, अनुराग आदि क्रम से पुष्ट होकर शृङ्गार की अवस्था में आ जाती है।

शृङ्गार के दो प्रकार होते हैं सम्भोग और विप्रलम्भ। प्रिय और प्रिया के संयोग काल की स्थिति में सम्भोग और वियोग काल की स्थिति में विप्रलम्भ होता है। संयोग या वियोग का यह अर्थ नहीं कि नायिका और नायक दोनों एकत्र रहें या पृथक्-पृथक् रहें। संयोग और वियोग एक प्रकार की अन्तःकरण की वृत्तियां हैं। पृथक्-पृथक् रहने पर भी अन्तःकरण की संयोगात्मक वृत्ति बन सकती है और इसी प्रकार संयोग की स्थिति में भी वियोगात्मक अन्तःकरण की वृत्ति हो सकती है। उज्ज्वलनीलमणि के रचयिता श्री रूप गोस्वामी संभोग और विप्रलम्भ में संभोग से विप्रलम्भ को ही श्रेष्ठ मानते हैं। उनका कथन है कि विप्रलम्भ सम्भोग से कहीं बढ़कर सुखकारक है। इतना ही नहीं बल्कि सम्भोग को भी सुखमय बनानेवाला विप्रलम्भ है। बिना विप्रलम्भ के सम्भोग पुष्ट ही नहीं होता।

'न विना विप्रलम्भेन सम्भोगः पुष्टिमश्नुते।
कषायिते हि वस्त्रादौ भूयान् रागो विवर्धते॥'

जैसा कि किसी कवि ने भी कहा है—

सङ्गमविरहविकल्पे वरमिह विरहो न संगमस्तस्याः।
सङ्गे सैव तथैका त्रिभुवनमपि तन्मयं विरहे॥

अर्थात् सङ्गम और विरह में कोई श्रेष्ठ है तो प्रिया का विरह ही, संगम नहीं। क्योंकि संगम या संभोग की स्थिति में वही एक रह जाती है और विरह की स्थिति में तीनों लोक ही तन्मय प्रतीत होता है। रसमंजरीकार के अनुसार संभोग ही प्रधान शृङ्गार है, क्योंकि विरही प्रिय और विरहिणी प्रिया का एक मात्र साध्य मिलन होता है। इसलिए मिलन की स्थिति ही विरह की अपेक्षा श्रेष्ठ है।

**सम्भोगो यथा—**

**वियति विलोलति जलदः स्खलति विधुश्चलति कूजति कपोतः।**
**निष्पतति तारकाततिरान्दोलति वीचिरमरवाहिन्याः॥ १२२॥**

आकाश में मेघ या केशकलाप चञ्चल हो रहा है, चन्द्रमा या मुख स्खलित हो रहा है और चल रहा है, कबूतर या कण्ठ की आवाज होती है, समूह के समूह तारे या मोती झड़कर गिर रहे हैं तथा गङ्गा की तरंगें या तीनों वलियां हिलोरें ले रही हैं।

किसी नायिका के उद्धत पुरुषायित का वर्णन है। कवि ने जलद, विधु आदि शब्दों द्वारा मेघ, चन्द्र आदि को लक्षित किया है। पुरुषायित काल में मेघ के समान कान्तिवाला नायिका का केशपाश आकाश में डोलने लगता है, चन्द्र के समान मुख स्खलित और चञ्चल होने लगता है। कबूतर के कण्ठ की ध्वनि जैसी मणित की आवाज होने लगती है। गङ्गा की तरङ्गों की भांति उसकी तीनों वलियां हिलोरें लेने लगती हैं। यह मिलन या सम्भोग शृङ्गार का वर्णन हुआ।

विप्रलम्भो यथा—

> प्रादुर्भूते नवजलधरे त्वत्पथं द्रष्टुकामाः
> प्राणाः पङ्केरुहदलदृशः कण्ठदेशं प्रयान्ति ।
> अन्यत् किं वा तव मुखविधुं द्रष्टुमुड्डीय गन्तुं
> वक्षः पक्षं सृजति बिसिनीपल्लवस्य च्छलेन ।। १२३ ।।

कोई दूती नायिका की वियोगजन्य विकलता को नायक से कहती है कि जब आकाश में नये मेघ प्रादुर्भूत हुए तो तुम्हारे मार्ग को देखने की इच्छा से कमलसदृश नेत्रवाली नायिका के प्राण पहुँच आते हैं। दूसरी बात क्या, तुम्हारे मुखचन्द्र को देखने के लिए उड़कर चले जाने की इच्छा से उसका वक्ष कमलिनी पल्लव के बहाने पंख का निर्माण कर रहा है।

तात्पर्य यह कि विरहिणी नायिका तुम्हारे दर्शनों के लिए मरी जा रही है। वह वक्ष में बिसिनी पत्र का पंख लगाकर उड़कर तुम्हारे मुखरूपी चन्द्र के समीप पहुँच जाने के लिए व्यग्र है। मरण के बाद चन्द्रमा में ही पहुँचने का शास्त्रीय विधान है। नायिका भी इसके लिए प्रयत्नशील है।

**विप्रलम्भे चाभिलाष चिन्ता-स्मृति गुणकीर्तनो द्वेग-प्रलापोन्माद-व्याधि-जडता-निधनानि दशावस्था भवन्ति ।**

विप्रलम्भ शृङ्गार में कामजन्य नायिका और नायक की दशविध दशाएँ होती हैं। अनेक आचार्यों ने कामदशा के दशविध प्रकारों की चर्चा की है। इसका यह अर्थ नहीं कि ये दशायें निदर्शित दश के अतिरिक्त नहीं होतीं। दशरूपककार का कथन है—

> **दशावस्थत्वमाचार्यैः प्रायो वृत्त्या निदर्शितम् ।**
> **महाकविप्रबन्धेषु दृश्यते तदनन्तता ॥**
> **दृष्टे श्रुतेऽभिलाषाच्च किं नौत्सुक्यं प्रजायते ।**
> **अप्राप्तौ किं न निर्वेदो ग्लानिः किं नातिचिन्तनात् ॥**

अर्थात् आचार्यों ने केवल विप्रलम्भ की दश अवस्थायें ही वृत्ति के द्वारा निर्दिष्ट की हैं, परन्तु महाकवियों के काव्यों में अनन्त अवस्थायें मिलती हैं। उदाहरण के लिए प्रिय को देखने और सुनने पर अभिलाष के उत्पन्न होने से उत्सुकता की दशा क्या नहीं होती ? उसके न प्राप्त होने से क्या निर्वेद नहीं होता या उसकी अत्यन्त चिन्ता करने से ग्लानि या क्षीणता की अवस्था नहीं होती ?

अभिलाषो यथा—

तस्यां सुतनुसरस्यां चेतो नयनञ्च निष्पतितम् ।
चेतो गुरु तु निमग्नं लघु नयनं सर्वतो भ्रमति ॥ १२४ ॥

उस सुन्दरी रूपी सरसी में मेरा चित्त और नयन दोनों गिरे, चित्त तो भारी होने के कारण बिलकुल डूब गया- लेकिन नयन हल्का-फुल्का होने से ऊपर ही ऊपर सब ओर चक्कर मार रहा है। तात्पर्य यह कि मन तो उसी में लीन है और आँखें उसे ढूंढ़ रही है।

यहां प्रेमी के मन में प्रिया की सङ्गमेच्छा रूप अभिलाष है।

सन्दर्शनसन्तोषयोः प्रकारजिज्ञासा चिन्ता।

सम्यक् प्रकार से प्रिय को देखने और सन्तोष या आनन्द लाभ करने के प्रकार का अनुसन्धान चिन्ता होती है।

चिन्ता यथा—

मया विधेयो मुहुरद्य तस्मिन् कुञ्जोपकण्ठे कलकण्ठनादः ।
राधा मधोर्विभ्रममावहन्ती कुर्वीत नेत्रोत्पलतोरणानि ॥ १२५ ॥

श्री कृष्ण ने अपने प्रिय वयस्य से मन्त्रणा करते हुए कहा—हे वयस्य आज उस कुंज के निकट आकर बार-बार कोकिल की अव्यक्त ध्वनि में मुझे कण्ठनाद करना चाहिए। जब राधा उसे सुनेगी तो वसन्त के आगमन के भ्रम से चारों ओर नेत्रकमलों का बंदन-बार सजाएगी, अर्थात् चारों ओर दृष्टिपात करेगी।

असमय में वसन्त के भ्रम से जब चारों ओर वह अपनी दृष्टि फैलाएगी और फिर यह समझकर कि यह कैसे सम्भव है तो हमारे सकेत को समझ जायेगी। बड़ा मजा आयेगा। इस प्रकार श्री कृष्ण द्वारा राधा से मिलने और मिलनजन्य आनन्द प्राप्त करने के उपाय का अनुसन्धान चिन्ता हुई।

प्रियाश्रितचेष्टाद्युद्बोधितसंस्कारजन्यं ज्ञानं स्मृतिः ।

प्रिय अथवा प्रिया की अनुभूतपूर्व चेष्टाओं आदि द्वारा उद्बोधित संस्कार से उत्पन्न होने वाला ज्ञान स्मृति कहलाता है।

स्मृतिर्यथा—

रामो लक्ष्मणदीर्घदुःखचकितो नाविष्करोति व्यथां
श्वासं नोष्णतरं जहाति सलिलं धत्ते न वा चक्षुषि ।
वातावर्तविवर्तमानदहनक्रूरैरनङ्गज्वरैः
क्षामः किन्तु विदेहराजतनयां भूपः स्मरन् वर्तते ॥ १२६ ॥

राम इस डर से अपनी मनोव्यथा को व्यक्त नहीं कर रहे हैं कि लक्ष्मण उन्हें व्यथित जानकर बहुत अधिक दुःखी हो जायेंगे। यह सोचकर वे गरम सांस भी नहीं छोड़ते और न आंखों में आंसू ही लाते हैं। किन्तु हवा के झकोरों से जोर से धधकती हुई अग्नि के समान क्रूर कामज्वर से क्षीण हुए वे बार-बार सीता का स्मरण कर रहे हैं।

**विरहकालिककान्ताविषयकप्रशंसाप्रतिपादनं गुणकीर्तनम् ।**

विरह के अवसरों में कान्ता की प्रशंसा करना गुणकीर्तन कहलाता है।

**गुणकीर्तनं यथा—**

**स्पर्शः स्तनतटस्पर्शो वीक्षणं वक्त्रवीक्षणम् ।**
**तस्याः केलिकलालापसमयः समयः सखे ॥ १२७ ॥**

हे मित्र, उस प्रियतमा के स्तनतट का स्पर्श ही स्पर्श है और स्पर्शों का कोई मूल्य नहीं। उसके मुख का देखना ही देखना है और देखने का कोई अर्थ नहीं। उसके साथ क्रीडा और परस्पर बातचीत में व्यतीत होने वाला समय ही समय है दूसरा समय किसी उपयोग का नहीं।

**कामक्लेशजनितसकलविषयहेयताज्ञानमुद्वेगः ।**

काम-क्लेश से उत्पन्न होने वाली समस्त विषयों के प्रति हेयता (त्याग) की बुद्धि को उद्‌वेग कहते हैं।

**उद्वेगो यथा—**

**गरलद्रुमकन्दमिन्दुबिम्बं करुणावारिजवारणो वसन्तः ।**
**रजनी स्मरभूपतेः कृपाणी करणीयं किमतः परं विधातः ? ॥१२८॥**

हे विधाता ! यह चन्द्रमा का मण्डल विषवृक्ष का मूल प्रतीत हो रहा है, ऋतुराज वसन्त दयारूपी कमल को उखाड़ फेंकने वाला हाथी बन गया है, यह रात कामदेवरूपी राजा की हृदय को विदीर्ण कर देने वाली कृपाणी लग रही है। ऐसी स्थिति में मुझे क्या करना चाहिए ?

**प्रियाश्रितकाल्पनिकव्याहारः प्रलापः ।**
**कल्पनायाः कारणमन्तःकरणविक्षेपः ।**
**तस्य च निदानमुत्कण्ठा ।**

प्रिय के सम्बन्ध में व्यर्थ की चर्चा प्रलाप कहलाता है। अन्तःकरण का विक्षिप्त होना ही प्रियसम्बन्धी कल्पना का कारण है। मन की विक्षिप्तावस्था तब होती है जब प्रिय के लिए उत्कण्ठा होती है। इस प्रकार उत्कण्ठा के कारण अन्तःकरण के विक्षिप्त हो जाने

पर प्रिय-सम्बन्धी कल्पनाजन्य भाषण या चर्चा को प्रलाप कहते हैं। प्रलाप के मूल में उत्कण्ठा ही निहित है अतः आचार्य ने उत्कण्ठा का ही उदाहरण दिया।

**उत्कण्ठा यथा—**

**अद्विसंवीक्षणं चक्षुरद्विसम्मीलनं मनः।**
**अद्विसंस्पर्शनः पाणिरद्य मे किं करिष्यति ॥ १२६ ॥**

हे सखे, ( अथवा हे सखी ) प्रिय के अतिरिक्त किसी दूसरे को न देखने वाला यह मेरा नेत्र, प्रिय के अतिरिक्त किसी दूसरे की भावना से रहित यह मेरा मन, और प्रिय के अतिरिक्त किसी दूसरे का स्पर्श करने वाला यह मेरा हाथ आज ( जब उसका वियोग हो गया ) क्या करेगा ?

**औत्सुक्यसन्तापादिकारितमनोविपर्याससमुत्थप्रियाश्रितवृथाव्यापार-उन्मादः।**

**विपर्यासो व्याकुलव्यापारः।**

**स च कायिको वाचिकश्च।**

औत्सुक्य और सन्ताप आदि कारणों से मन में उत्पन्न विपर्यास के द्वारा उत्पादित प्रिय ( या प्रिया ) सम्बन्धी व्यर्थ के व्यापार को उन्माद कहते हैं। विपर्यास अर्थात् व्याकुलतापूर्ण व्यापार। उत्सुकता इस प्रकार हो जाती है कि विरह के समय का अतिक्रमण सर्वथा दुष्कर हो जाता है। विरहजन्य सन्ताप आदि कारण में व्याप्त रहते हैं। ऐसी स्थिति में प्रेमी का मन बिलकुल घबड़ा जाता है, अर्थात् उसकी तमन्नाएँ उसे बेताब बना डालती हैं। मन का वह विपर्यास या व्याकुलताजनक व्यापार कायिक और वाचिक भेद से दो प्रकार के प्रियाश्रित वृथा व्यापार को उत्पन्न करता है।

**कायिको यथा—**

**प्रतिफलममृतांशोर्वीक्ष्य कान्तो मृगाक्ष्या**
**मुखमिति परिहासं कर्तुमभ्युद्यतोऽभूत्**
**अथ शिथिलितवाचो मानमाशङ्क्य तस्याः**
**स्पृशति पुलकभाजा पाणिपङ्केरुहेण ॥ १३० ॥**

वाचिको यथा—

किं रे विधो ! मृगदृशो मुखमद्वितीयं
कन्दर्प ! दृप्यसि दृगम्बुजमन्यदेव ।
झङ्कारमावहसि भृङ्ग ! तनुर्न तादृक्
कर्माणि धिङ् न पुनरीदृशमीक्षणीयम् ॥ १३१ ॥

अरे चन्द्र, तू क्यों घमण्ड कर रहा है कि तेरे समान मृग के सदृश नेत्रों वाली प्रियतमा का मुख है, उसका मुख तो अद्वितीय है अर्थात् उसकी कोई उपमा ही नहीं। अरे कामदेव, यह जानकर तू भी क्यों घमण्ड करता है कि प्रियतमा के नयन कमल तेरे बाण हैं, बल्कि वे तेरे बाणों से पृथक् हैं, अर्थात् उनकी गणना तेरे बाणों में नहीं हो सकती। अरे भौरे तू क्यों व्यर्थ गुञ्जार कर रहा है, अर्थात् प्रियतमा को लता समझकर या उसके केशपाश से तुलना प्राप्त करने के लिए क्यों गुंजार रहा है ? प्रियतमा का शरीर लता नहीं, अथवा तेरा शरीर उसके केशपाश के सदृश नहीं। तुम सबों ( चन्द्र, कामदेव, भ्रमर ) के इन कर्मों को धिक्कार है, क्योंकि इसके समान रमणीय वस्तु कोई नहीं नजर आती, अथवा इस प्रकार तुम लोगों को नहीं समझना चाहिए कि तुम प्रियतमा के अङ्ग के उपमान रूप हो।

मदनवेदनासमुत्थसन्तापकार्श्यादिदोषो व्याधिः ।

स्मर पीड़ा से उत्पन्न सन्ताप के कारण प्रेमी के शरीरसम्बन्धी कृशता आदि दोष को व्याधि कहते हैं।

व्याधिर्यथा—

कोदण्डं विशिखो मनोनिवसतिः कामस्य तस्या अपि
भ्रूवल्ली नयनाञ्चलं मनसि ते वासः समुन्मीलति ।
इत्थं साम्यविधौ तयोः प्रभवति स्वामिंस्तथा स्निग्धतां
तन्वाना तनुतां क्रमादतनुतां नैषा यथा गच्छति ॥ १३२ ॥

नायक को अनुकूल करने के लिए दूती नायिका की दशा का वर्णन करती है—हे स्वामिन्, काम का जैसे धनुष, बाण और कामिजनों के चित्त में निवास करना प्रसिद्ध है उसी प्रकार उस नायिका की भ्रूलता ( जो धनुष के समान है ), नेत्र का अञ्चल या कटाक्ष ( जो बाण के समान है ) और तुम्हारे चित्त में निवास विदित है। कामदेव और उस नायिका में इस प्रकार समता की स्थिति में आप उस प्रकार उसमें अनुराग करें जिससे वह क्षीण होती हुई क्रम से अतनुता को अर्थात् शरीर के विनाश को अथवा कामत्व को न प्राप्त कर के। आपके स्नेह के बिना उसका जीवन सम्भव नहीं।

दूती ने नायक को स्वामी कहकर सम्बोधन किया। तात्पर्य यह कि नायक सर्वथा

स्वतन्त्र है, उस पर किसी का अधिकार नहीं। केवल प्रार्थना ही उससे की जा सकती है। दूती ने नायिका और कामदेव की तुलना करते हुए उसकी कृशता का निर्देश किया जो कामदेव के पूर्ण सदृश होने में कुछ विघ्न सी रह गई है। कृश होते-होते क्रम से नायिका का शरीर रहित हो जाना ही कामदेव की अनङ्गता के साथ साम्य प्राप्त कर लेना था।

**विरहव्यथाऽऽविष्कारमात्रमेव जीवनावस्थानं जडता।**

विरह की व्यथा का आविष्कार मात्र ही जीवन की स्थिति का जब परिचायक रह जाता है तब जड़ता की दशा होती है।

**जडता यथा—**

**पाणिर्नीरवकङ्कणः स्तनतटी निष्कम्पमानांशुका**
**दृष्टिर्निश्चलतारका समभवन्निस्ताण्डवं कुण्डलम्।**
**कश्चित्रार्पितया समं कृशतनोर्भेदो भवेन्नो यदि**
**त्वन्नामश्रवणेन कोऽपि पुलकारम्भः समुज्जृम्भते॥ १३३॥**

दूती नायक से नायिका की दुरवस्था निवेदन करती है—तुम्हारे वियोग की वेदना से कृश शरीरवाली वह इतनी शून्य हो गई है कि उसके हाथ का कङ्कण बिलकुल मूक रहता है, श्वास के कारण स्तनतटी का अंशुक कम्पायमान रहता है, आँखों की पुतली बिलकुल निश्चल रहती है और उसके कुण्डल बिलकुल ताण्डव-रहित बन गए हैं। यदि चित्र में उसे इसी प्रकार लिख दिया जाय तो उसमें और उसकी चित्रलिखित आकृति में कोई भेद न हो, तुम्हारे नाम के श्रवण मात्र से ही उसके शरीर में पुलक होने लगता है। यही एक मात्र चित्रलिखित आकृति में और उसमें सूक्ष्मतम अन्तर अब रह गया है।

नायिका के हाथ के कङ्कण की नीरवता से दूती ने सूचित किया कि वह कोई बाह्य व्यापार नहीं करती, अन्यथा कङ्कण अवश्य बजता। केवल उसकी श्वास चल रही है अतः उसके स्तन का अंशुक चञ्चल है। आँखों की पुतली भी व्यापार के अभाव में ठिठक गई है और विभ्रम के न होने से कुण्डल भी लास्य-रहित है। इस प्रकार वह चित्रलिखित का रूप धारण कर रही है। केवल जीवित है इसकी प्रतीति नायक के नाम सुनने से उठते हुए रोमाञ्च से हो रही है। इससे नायक के प्रति उसका गाढानुराग भी दूती ने व्यक्त किया।

**निधनस्यामङ्गलत्वान्नोदाहृतिरुदाहृता।**

विप्रलम्भ शृङ्गार की दशम दशा मृत्यु का रूप अमङ्गल है अतः उसका उदाहरण इस प्रसङ्ग में उपेक्षित है। महाकवि श्री हर्ष ने नैषधीय चरित में भी दमयन्ती-वियोग में राजा नल की कामजनित इन दशाओं का वर्णन करते हुए अन्तिम दशा मृत्यु का उदाहरण विशेष भङ्गी द्वारा दिया है—

**दशासु शेषा खलु तद्दशा या तया नभः पुष्प्यतु कोरकेण॥** (नै० च० ३।११४)

साहित्यदर्पणकार भी कहते हैं—

**रसविच्छेदहेतुत्वान्मरणं नैव वर्ण्यते।**
**जातप्रायं तु तद्वाच्यं चेतसाऽऽकाङ्क्षितं तथा॥**

अर्थात् मृत्यु रस का विच्छेद कर देती है अतः काव्य में उस दशा का वर्णन नहीं करना चाहिए। मृत्यु की स्थिति को बिलकुल प्राप्त ही कहना चाहिए या मृत्यु की आकांक्षा व्यक्त करनी चाहिए। इसी प्रसङ्ग में आचार्य विश्वनाथ ने यह भी कहा है कि अगर मृत प्रेमी आगे जीवित होनेवाला हो तो उसके मरण की दशावर्णन करने में कोई अमङ्गल नहीं माना जा सकता। जैसा कि बाण ने कादम्बरी में पुण्डरीक का मरण-वर्णन किया है। आगे के कथा प्रसङ्ग में पुण्डरीक जीवित हो जाता है और उसकी प्रेयसी महाश्वेता उसे प्राप्त होती है।

**स्वप्नचित्रसाक्षाद्भेदेन दर्शनं त्रिधा।**

प्रेमी नायक या नायिका के मन में अभिलाष रूप प्रथम कामदशा तब उत्पन्न होती है जब अपने प्रिय नायिका या नायक को स्वप्न में, चित्र में, साक्षात् रूप में देख लेते हैं। इस प्रकार प्रिय के दर्शन के तीन प्रकार हैं—स्वप्नदर्शन, चित्रदर्शन, साक्षाद्दर्शन।

**तत्र स्वप्नदर्शनं यथा—**

**मुक्ताहारं न च कुचगिरेः कङ्कणं नैव हस्तात्**
**कर्णात् स्वर्णाभरणमयि ! वा नीतवान्नैव तावत्।**
**अद्य स्वप्ने बकुलमुकुलं भूषणं सन्दधानः**
**कोऽयं चौरो हृदयमहरत्तन्वि तन्न प्रतीमः॥ १३४॥**

स्वप्न में प्रिय श्री कृष्ण का दर्शन प्राप्त की हुई गोपबाला ने अपनी सखी से कहा— "हे तन्वि, आज स्वप्न में मेरे कुच के पर्वत से मुक्ताहार को, मेरे हाथ से कङ्कण को, कान से स्वर्णाभरण को चुराकर नहीं ले गया; केवल मेरे हृदय को ही हर किया, मौलसिरी का आभरण धारण किए वह कौन चोर था, हमने नहीं समझा। सचमुच वह विलक्षण चोर होगा जो बहुमूल्य गहनों को तो न लिया और चित्त को हर ले गया।

**चित्रदर्शनं यथा—**

**नीवीं हरेदुरसिजं विलिखेन्नखेन**
**दन्तच्छदं च दशनेन दशेदकस्मात्।**
**इत्थं पटे विलिखितं दयितं विलोक्य**
**बाला पुरेव न जहार विहारशङ्काम्॥ १३५॥**

"कहीं यह पहले की भाँति मेरी नीवी को खोलने लगे, नख से स्तनों पर क्षत कर के।

अकस्मात् पकड़कर दांत से ओंठ काट ले' इस प्रकार मुग्धा नायिका ने चित्रपट पर लिखित अपने प्रिय को देखकर रति क्रीड़ा के डर को न छोड़ा।

साक्षाद्दर्शनं यथा—

चेतश्चञ्चलतां त्यज, प्रियसखि व्रीडे ! न मां पीडय,
भ्रातर्मुञ्च दृशौ निमेष ! भगवन् काम ! क्षणं क्षम्यताम्।
बर्हं मूर्धनि कर्णयोः कुवलयं वंशं दधानः करे
सोऽयं लोचनगोचरो भवति मे दामोदरः सुन्दरः ॥ १३६ ॥

हे चित्त, तू अपनी चञ्चलता छोड़, हे प्रियसखी लज्जे, तू मुझे दुःख न दे, भाई निमेष, मेरी आँखों से हट जा, भगवन् काम, क्षण भर क्षमा कर दो, क्योंकि इस समय मस्तक पर मयूर-पिच्छ, कानों में कुवलय और हाथ में मुरली धारण किए हुए वे सुन्दर दामोदर श्री कृष्ण मेरे आँखों के सामने ही पधार रहे हैं।

माध्वीकस्यन्दसन्दोहसुन्दरीं रसमञ्जरीम्।
कुर्वन्तु कवयः कर्ण-भूषणं कृपया मम ॥ १३७ ॥

मधु रस की धारा समूह को प्रवाहित करनेवाली मेरी इस रसमञ्जरी को कविजन कृपा करके अपने कानों का आभूषण के रूप में धारण करें।

तातो यस्य गणेश्वरः कविकुलालङ्कारचूडामणि-
र्देशो यस्य विदेहभूः सुरसरित्कल्लोलकिर्मीरिता।
पद्येन स्वकृतेन तेन कविना श्रीभानुना योजिता
वाग्देवीश्रुतिपारिजातकुसुमस्पर्धाकरी मञ्जरी ॥ १३८ ॥

जिसके पिता कवियों में सर्वश्रेष्ठ गणपति मिश्र थे और जिसका निवास-स्थान विदेह की भूमि मिथिला है, जो देवनदी गङ्गा की तरङ्गों से प्रक्षालित है, उस कवि श्री भानुदत्त ने स्वनिर्मित पद्यों द्वारा इस रसमञ्जरी को तैयार किया है, जो सरस्वती के कान पर स्थित पारिजात के पुष्प के साथ स्पर्धा करनेवाली है।

मैथिल श्री भानुदत्त मिश्र विरचित रसमञ्जरी समाप्त।



# हिन्दी रसगंगाधर

## 'चन्द्रिका' व्याख्या सहित

### कविवर पण्डित बदरीनाथ झा एवं आचार्य मदनमोहन झा

रसगंगाधर संस्कृत साहित्य का बहुत ही महत्त्वपूर्ण और जटिल ग्रन्थ है, यही कारण है कि बहुत कम विद्वानों ने अभी तक इस पर कुछ लिखने का साहस किया है। जो कुछ लिखा भी गया है उससे ग्रन्थ के मूल आशय पर पर्याप्त प्रकाश नहीं पड़ता।

संस्कृतसाहित्य-क्षेत्र की यह न्यूनता देखकर इस पर अत्यन्त सरल संस्कृत व्याख्या और उस व्याख्या तथा मूल के स्पष्टीकरण के लिये जो सुविस्तृत हिन्दी भाष्य किया गया है इससे रसगंगाधर में एक नवीन मौलिकता आ गई है। इसके हिन्दी भाष्य में ग्रन्थकार का आशय इतना स्पष्ट हुआ है कि हिन्दी भाष्य मात्र ही आद्योपान्त एक बार पढ़ लेने से विषय चिर-अभ्यस्त की भाँति हृदयपटल पर अङ्कित हो जाता है।

विशेषता यह है कि इस क्षेत्र के समस्त मत-मतान्तरों एवं प्रस्तुत ग्रन्थ के पूर्व-टीकागत सम्यक् रूप से अप्रतिपादित अंशों का हृदयस्पर्शी मार्मिक युक्तियों द्वारा जो निराकरण तथा विवेचन किया गया है वह निश्चय ही अभूतपूर्व है। रसगंगाधर की आधुनिक संस्कृत टीका, टिप्पणी या हिन्दी अनुवाद की सयुक्तिक आलोचना भी हिन्दी भाष्य में की गई है जो अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। लगभग १०० पृष्ठों की विस्तृत आलोचनात्मक इसकी भूमिका मात्र पढ़ लेने से भी छात्रों को मुख्य-मुख्य सिद्धान्तों का आवश्यक बोध हो जायगा।

भाषा अत्यन्त सरल होते हुए भी विषय के सर्वथा अनुकूल अर्थात् सरस है। विद्वानों की सर्वतोमुखी प्रतिभा का इस ग्रन्थ में सुन्दर विलास देखने को मिलता है। संस्कृत-साहित्य के अध्येता, अध्यापकों एवं अनुरागियों के लिये यह संस्करण सर्वथा ही नवीन, शास्त्र का यथार्थ उपदेष्टा, अतः संग्रहणीय और मननीय है।

प्रेमी ग्राहकगण शीघ्र ही इस उपादेय प्रकाशन से लाभान्वित हों।

उत्प्रेक्षालङ्कारान्त मूल्य १८)

उत्तर-प्रदेशीय सरकार-द्वारा पुरस्कृत

# हिन्दी काव्यप्रकाश

## सविमर्श 'शशिकला' हिन्दी व्याख्या-सहित

### डॉ० सत्यव्रत सिंह एम० ए०, पी-यच० डी०

काव्यप्रकाश हमारे यहाँ का प्राचीन महत्त्वपूर्ण लाक्षणिक साहित्य ग्रंथ है। आधुनिक शैली से पठन-पाठन की प्रणाली का प्रचुर प्रचलन न होने से इस कोटि के ग्रंथों का विवेच्य विषय कोमलमति छात्रों के लिये प्रायः अविज्ञात ही रह जाता था और वे उस विषय को दुरूह समझकर आजीवन उसके बोध से वंचित रह जाते थे।

संस्कृत, हिन्दी, अँगरेज़ी में समान रूप से 'काव्यप्रकाश' की व्यापकता देखकर लखनऊ विश्वविद्यालय के प्राध्यापक डॉ० सत्यव्रत सिंह जी ने तदनुकूल ही पहले इस ग्रंथ के मूल का विषयानुरूप, ललित एवं बोधगम्य भाषा में व्यवस्थित अनुवाद अङ्कित करके तत्पश्चात् अपनी विशद 'टिप्पणी' ( नोट्स ) द्वारा विषय का गम्भीर बोध कराने का अथक प्रयत्न किया है। इन टिप्पणियों में मम्मट के मत का स्वरूप तो समझाया ही गया है, साथ ही उन दूसरे मत-मतान्तरों का भी निरूपण किया गया है; जिनके पूर्वरूप से ही मम्मट की प्रस्तुत रचना की उपादेयता स्पष्ट हो जाती है। वह सामग्री भी इस विस्तृत टिप्पणी में एकत्र संगृहीत है जो वामनी, काव्यादर्श, ध्वन्यालोक लोचन आदि में यत्र-तत्र बिखरी पड़ी है।

अधिकांश आलोचनात्मक विषय की जानकारी तो लगभग १०० पृष्ठ की विस्तृत भूमिकादि पढ़ने से ही हो जाती है।

अनेक विश्वविद्यालयों के अधिकारि-वर्ग ने आधुनिक-पद्धति की इस विशाल-काय हिन्दी व्याख्या पर मुग्ध होकर इस संस्करण को ही अपने-अपने पाठ्यक्रम में निर्धारित कर लिया है।

साहित्य के छात्रों, अध्यापकों, आलोचकों एवं अनुरागियों के लिये यह सविमर्श 'शशिकलो'पेत ग्रन्थरत्न परमोपयोगी—पठनीय, मननीय एवं संग्रह-णीय है, क्योंकि राष्ट्रभाषा हिन्दी में इस प्रकार का सर्वाङ्गपूर्ण सुसज्जित संस्करण यह प्रथम बार ही प्रकाशित हुआ है। प्रेमी ग्राहक अतिशीघ्र इसका संग्रह करें।

छपाई गेटअप आदि आधुनिकतम। मूल्य अत्यल्प १०)

# हिन्दी साहित्यदर्पण

डॉ० सत्यव्रत सिंह एम० ए०, पी-एच० डी०

ऐसे लाक्षणिक ग्रन्थों के विषय में अब तक किए गए रहस्यग्रन्थिभेदक प्रयत्नों में जिस भाषा-शैली का प्रयोग किया गया है वह ऐसी उलझन से भरी और अव्यवस्थित-सी पाई जाती है कि जिससे विषय स्पष्ट होने के बदले और जटिल-सा हो जाता है। परिणाम यह हुआ है कि छात्रगण विषय को ही उत्तरोत्तर क्लिष्ट समझ कर हार-सी मान बैठते हैं। क्योंकि बहुत परिश्रम करने के पश्चात् भी सन्देह की निवृत्ति नहीं हो पाती। छात्र-समाज का यह काठिन्य ध्वस्त करने के उद्देश्य से साहित्यशास्त्र के प्रकाण्ड मर्मज्ञ विद्वान्, लखनऊ विश्वविद्यालय के प्रोफेसर श्रीमान् डॉ० सत्यव्रत सिंहजी ने पहले सर्वबोध्य सुगम भाषा में मूल का व्यवस्थित अनुवाद अंकित किया है तत्पश्चात् अपनी विमर्शनाम्नी व्याख्यात्मक विशद टीका प्रस्तुत की है, जिसके द्वारा विषय की दुरूह ग्रंथियों का वस्तुतः सम्यक् समुन्मोचन बन पड़ा है। इसमें कहीं भी मूल की उपेक्षा हुई नहीं प्रतीत होती। छोटे-छोटे वाक्योंवाली सरस, सरल एवं विषय के अनुरूप ललित भाषा का प्रयोग करके नाट्यशास्त्रकार, अभिनवभारती-कार, भावप्रकाशनकार, काव्यानुशासनकार तथा रसार्णवसुधाकर के रचयिता आदि अनेक साहित्यमर्मज्ञों के मतों की सहायता से भ्रामक मत-मतान्तरों के निरासपूर्वक इस कौशल से विषय का यथार्थ स्वरूप प्रतिपादित किया गया है कि एक बार पढ़ लेने मात्र से वह हृदयपटल पर अंकित-सा हो जाता है। अन्यान्य ग्रंथों के उदाहरण और मतों से छात्र सरलतापूर्वक विषय की व्यापकता का संग्रहण कर सकते हैं।

व्याख्याकार के इस स्तुत्य एवं सफल प्रयास द्वारा छात्रों एवं अध्यापकों का समानरूप से हित होगा ऐसी आशा है।